इसी ढँगसे आप "शृङ्गार शतक"का भी अनुवाद कीजिये।" क़द्र-दान और सहृदय सज्जनोंके बारम्बार ऐसा लिखनेसे मेरा उत्साह बढ़ा और मैंने, असमर्थ और अयोग्य होनेपर भी, "शृङ्गारशतक" का भी अनुवाद करके छपा डाला है। यह कह देनेमें हर्ज नहीं कि, मैं अपनी सभी पुस्तकें द्वितीय और तृतीय श्रेणीके सज्जनों के लिए लिखा करता हूँ; क्योंकि मैं भी उन्हीं श्रेणियोंमें हूँ*। लाख-लाख धन्यवाद है, परम करुणामय जगदीशको, जिनकी प्रेरणा और कृपासे उक्त श्रेणियोंके सज्जनों के सिवा, प्रथम श्रेणी के सज्जन भी मेरी लिखी पुस्तकोंको अत्यन्त श्रद्धा और चाव से पढ़ते हैं। यही वजह है कि, विना किसी प्रकारकी विज्ञापन-बाज़ीके, मेरी लिखी पुस्तकोंके संस्करण-पर-संस्करण होते हैं। ऐसा होते देखकर, किस लेखकको प्रसन्नता न होती होगी?

---

* हमारे इन शब्दों को पढ़ कर, हिन्दी के धुरन्धर विद्वान्, "कर्मवीर"—सम्पादक, २९ मार्च, १९३२ के "कर्मवीर" में लिखते हैं—मोटी पुस्तकों-जैसा मोटा और सुनहली जिल्दों-जैसा सुनहला गर्व लेखक अपने उद्योग का नहीं करते। "शृङ्गारशतक" की भूमिका में श्री हरिदास जी ने लिखा है—'यह कह देने में हर्ज नहीं, कि मैं अपनी सभी पुस्तकें द्वितीय और तृतीय श्रेणी के सज्जनों के लिए लिखा करता हूँ, क्योंकि मैं भी उन्हीं श्रेणियों में हूँ।' किन्तु जिस व्यक्ति को अपनी सीमाओं का इस तरह विवेक होता है, उस सज्जन को तीसरी श्रेणी में कौन मानेगा?" मैं इन शब्दों के लिए चतुर्वेदी जी को हार्दिक धन्यवाद देता हूँ, उन्होंने मेरे लिए जो कुछ लिखा है, वह उनकी सज्जनता का परिचायक है।

—अनुवादक।

"नीतिशतक" और "वैराग्यशतक"में, मैंने महाराजा भर्तृहरि की संक्षिप्त जीवनी लगा दी है। प्रत्येक शतकमें ही, उसी जीवनी का होना बहुतसे सज्जन पसन्द नहीं करते; इसीसे मैंने "शृङ्गारशतक"में महाराजकी जीवनी नहीं दी है। जिन्हें महाराजाकी जीवनी पढ़नी हो, वे "नीतिशतक" और "वैराग्यशतक" में उसे पढ़ लें। उन शतकोंमें, भर्तृहरि महाराजका सारा वृत्तान्त चित्रों-सहित छापा गया है और उसे सर्वसाधारण और अनेक विद्वानोंने पसन्द करके, उसकी प्रशंसा भी मुक्त-कण्ठसे की है।

यद्यपि इस वर्ष मैंने अपने सिरसे प्रेसका झंझट हटा दिया है; तथापि मेरे सिर पर कामोंका बड़ा बोझ रहता है, इससे जो काम दूसरा कोई अच्छे-से-अच्छा लेखक एक सालमें करेगा, वही मुझे, मजबूर होकर, २-३ महीनेमें ही करना पड़ता है। फिर; ऐसी झटापटीके काममें ग़लतियों और त्रुटियोंका रह जाना नितान्त सम्भव है। यों तो मनुष्यमात्र ही ग़लतियों के पुतले हैं। उन ग़लती करने वालों में भी मेरा दर्जा सब से ऊँचा है, मैं सब से गया—बीता हूँ। अतः मेरी ग़लतियों का क्या ठिकाना? इसलिए, मैं विद्वानोंसे अत्यन्त विनीत भावसे क्षमा माँगता हुआ प्रार्थना करता हूँ, कि वे मेरी ग़लतियों से नज़र हटा लें और इन ग्रन्थों में जो ज़रा-बहुत अच्छा हो, उस पर ध्यान दें। आशा है, कि उदारहृदय सज्जन मुझे क्षमा प्रदान करते हुए, मेरी विनीत प्रार्थना पर ध्यान देकर मुझे अनुग्रहीत करेंगे।

इस शतकके अनुवादमें भी, मैंने श्रीमान् पण्डितवर ज्वालादत्त जी शर्मा, मुरादाबादके "महाकवि दाग़" "जौक़" और और "ग़ालिब" तथा बाबू रघुराजसिंहजी बी० ए० के "महाकवि-नज़ीर"से बहुत कुछ सहायता ली है; अतः मैं उक्त दोनों उदार-हृदय सज्जनोंको हार्दिक धन्यवाद देता हूँ। स्माल काज़ कोर्ट, कलकत्ता, के वकील बाबू छोगमलजी चोपड़ा महोदयने मुझे, इस पुस्तकके अनुवादमें भी, मौक़े-मौक़े पर, बहुत कुछ सहायता दी है; अतः मैं बाबू साहब मज़कूरका अतीव आभारी हूँ। वकील साहब बड़े विनम्र और सुशील सज्जन हैं। आपसे जिस समय जिस काममें सहायता माँगी जाती है, आप अपना हर्ज करके भी, फौरन् साहाय्य प्रदान करते हैं।

कलकत्ता
अगस्त, सन् १९२३ ई०

विनीत—
हरिदास।

——::#::——

# द्वितीय संस्करण पर वक्तव्य।

मेरे जैसे अल्पज्ञ लेखकका अनुवाद किया हुआ 'शृङ्गारशतक' भी जनताने उसी चाहसे ख़रीदा, जिस चाहसे कि उसने "नीति-शतक" और "वैराग्यशतक" ख़रीदे थे। पबलिककी क़द्रदानीसे ही, अभी इसी मासमें, "वैराग्य शतक" का तीसरा और "शृङ्गार-शतक" का दूसरा संस्करण हुआ है। मेरे लिखे ग्रन्थोंको हिन्दी-भाषा-भाषी इतने चावसे ख़रीदते और पढ़ते हैं, इसका कारण मेरी विद्वत्ता या मेरी लेखन-शैलीकी उत्तमता नहीं, किन्तु दयामय कृष्णकी कृपा है।

इस आवृत्तिमें, मैंने "शृङ्गार शतक" में बहुत कुछ फेरफार किया है। अनेकों नई बातें बढ़ा दी हैं, तभी तो यह ग्रन्थ २६३ सफोंसे ४२१ सफों पर जा पहुँचा है। चित्र भी दूने कर दिये गये हैं। पहले १५ चित्र थे, अब प्रायः २६ हैं। काग़ज़ भी पहलेसे बहुत बढ़िया लगाया गया है। इतने पर भी मूल्य नहीं बढ़ाया, वही पहलेका मूल्य रक्खा है। आशा है, जगदीशकी दयासे, क़द्रदाँ पबलिक "शृङ्गार शतक" के इस संस्करणको पहलेसे भी बहुत जियादा पसन्द करेगी।

इस संस्करणमें भी, मैंने बाबू रघुराजकिशोर बी०ए०के "महा-कवि अकबर" और पण्डित ज्वालादत्तजी शर्माके 'मौलाना हाली'से जहाँ-तहाँ मदद ली है, अतएव मैं उन दोनों सज्जनोंका आभारी हूँ।

कलकत्ता
जुलाई, सन् १६२४ ई०

विनीत—
हरिदास।

# वर्तमान संस्करण
## पर
# निवेदन

भगवान् कृष्णचन्द्र की असीम कृपा से आज हम अपने जीवन में ही "शृङ्गार शतक" का तीसरा और "वैराग्य शतक" का चौथा ऐडीशन देख रहे हैं, एतदर्थ भक्तवत्सल भगवान् कृष्ण को अशेष धन्यवाद हैं।

हमारे अनुवाद किये हुए तीनों शतक सुशिक्षित, अर्द्धशिक्षित सभी तरह के सज्जनों ने ख़ूब पसन्द किये हैं। प्रायः सभी—सौ फ़ी सदी—पत्र-सम्पादकोंने उनकी हद से जियादा तारीफें की हैं। उनमें से चन्द प्रतिष्ठित-से-प्रतिष्ठित पत्रों की सम्मतियाँ हमने इस शतक में ही छपा भी दी हैं। सर्व साधारण ने भी शतकों की खूब क़द्र की, तभी तो इनके तीन-तीन और दो-दो हज़ारी चार-चार संस्करण तक हो गये।

पर किसी भी चीज के सभी प्रशंसक नहीं होते। एकाध निन्दक भी निकल ही आता है। प्रयागके एक पण्डित मोहनलाल जी नेहरू महोदय को उनमें कई दोष दिखाई दिये हैं। जैसे, इनमें

स्त्री-जाति की घोर निन्दा लिखी है; इनमें दृष्टान्त देने के लिए अनुवादक ने मनगढ़न्त कहानियाँ लगा दी हैं; भर्तृहरि की कहानी कल्पित है, और अङ्गरेज़ों की तारीफ़ करते हुए, देशी राजाओं की मिट्टी-पलीत की गई है, वगैरः।

हमारी इच्छा थी, कि हम नेहरू महोदय की प्रत्येक वेबुनियाद दलील का जवाब शृङ्गार शतक में देते; पर हमारे सौभाग्य से "गङ्गा" और "माधुरी" जैसी उच्च श्रेणीकी पत्रिकाओं में विद्वानों ने स्वतः ही नेहरूजी को मुँहतोड़ जवाब दे दिये हैं। हाल में, हमारे एक सच्चे हितैषी, विद्वान् मित्र, हिन्दी के सुविख्यात लेखक, मुंशी ज़हूरबख़्श महोदय ने भी नेहरू महाशय की प्रत्येक दलील का जवाब बहुत ही ख़ूबसूरती से दे दिया है। दुराग्रही को तो स्वयं विधाता भी नहीं समझा सकता, हमारी और श्रीयुत ज़हूरबख़्श जी की क्या सामर्थ्य है? पर अगर कोई सचाई, ईमानदारी और न्याय पर चलने वाला हो, तो वह श्री ज़हूरबख़्शजी की प्रत्यालोचना देख-पढ़कर, अपनी ऊलजलूल बातों के लिए फौरन खेद प्रकाश करे और उन्हें वापिस ले ले। पर हमें ऐसी आशा नहीं, इसके लिए बहुत बड़े दिल की जरूरत है।

हिन्दुओं के प्रायः अनेक पुराणादि ग्रन्थों में नारी-निन्दा-व्यंजक अनगिन्ती श्लोक भरे पड़े हैं। राम-चरित-मानस में ही स्त्री अतीव तुच्छ मानी गई है। नेहरूजी जब हमारे शतकों का पढ़ा जाना हानिकर समझते हैं और बालकों को उनके पढ़ने से रोकते हैं; तब हिन्दुओं के उन सब ग्रन्थों के प्रकाशकों को उन्हें अग्निदेव के

हवाले कर देने की आज्ञा क्यों नहीं देते ? हमने अपनी टीका या भाष्य में जो भी लिखा है, वह सब उन्हीं ग्रन्थों का मसाला ही तो है। नेहरूजी पत्तों का नाश करके अपने ध्येय या मंजिले मक़सूद तक पहुँचा चाहते हैं, पर काम तो होगा, मूल के नाशकरने से। पहले उन्हें उन सब ग्रन्थों का प्रकाशन बन्द करवाना चाहिये।

नेहरू जी एक आँख से सब को नहीं देखते। इन्साफ़ के दो आँखें नहीं होतीं। हम से पहले एक और विद्वान्, जयपुर स्टेट की कौन्सिल के सीनियर मैम्बर, रायबहादुर पुरोहित गोपीनाथ जी एम० ए० ने शतकत्रय का अनुवाद किया है। हमारी उनकी शैली मिलती-जुलती है। उन्होंने भी वही किया है जो हमने। फ़र्क़ इतना ही है कि, उन्होंने प्रायः पाँचसौ सफों पर दम लिया है और हमने १४५० पर। नेहरू जी शतकों का अनुवाद पचास सफों में ही चाहते हैं। नेहरूजी ने उन पर, न जाने क्यों, आक्रमण नहीं किया ?

न्याय पर चलना बड़ा कठिन है। उसमें ईर्षा-द्वेष आदि की गुञ्जाइश नहीं है। अँगरेजों में फिर भी न्याय-बुद्धि है, चाहे नौशेरवाँ से कम हो, पर हम हिन्दुस्तानियों की अपेक्षा बहुत जियादा है। इसीसे हमने 'नीतिशतक' में अँगरेज़-जात की तारीफ़ में चन्द लाइनें या एक दो सफे लिख दिये। क्या बुरा किया ? असल में तो नेहरू जी हम पर अँगरेज़-प्रशंसा से ही चिढ़े हैं और हमें वृद्धावस्था में वृथा—बे सिर-पैर की बातों के लिए, कष्ट दिया है। परमात्मा से प्रार्थना है, वह उन्हें शतंजीवि करे, ताकि उनसे देश की भलाई हो।

हम समझते हैं, नेहरू जी हमारी "शृङ्गारशतक" में लिखी स्त्री-प्रशंसा से भी सन्तुष्ट न होंगे। शायद कहेंगे, कि वह प्रशंसा तो नारी-जाति को पुरुष जाति की दासी या भोग्य वस्तु समझ कर ही लिखी गई है, अतः वह अपर्याप्त है। हमें उतने से सन्तोष नहीं हो सकता।

यद्यपि हम भी उनकी तरह ही स्त्री को पुरुष की दासी या पैर की जूती अथवा भोग्य वस्तु नहीं मानना चाहते, स्त्री को हर तरह से पुरुष की बराबर की मानते हैं। पर यह काम, अभी, कम-से-कम एक सदी तक, हमें तो असम्भव जान पड़ता है, क्योंकि हिन्दुओं की शिक्षा-दीक्षा ही ऐसी है। उनके सारे ग्रन्थों में स्त्री पुरुष की दासी ही मानी गई है। हाँ, अगर नेहरू महोदय हिन्दुओं के सभी वेद, पुराण और शास्त्रों को अलाउद्दीन खिलजी या औरङ्गज़ेब की तरह भस्मीभूत करा सकें, और नये सिरे से अपने मत के ग्रन्थ लिखवावें, तब तो कामयाबी जल्दी हो सकती है। असम्भव बात कहना या लिखना बुद्धिमानी नहीं, इसीसे हमने स्त्रियों की तारीफ में जितना इस समय, जमाने को देखते हुए, उचित समझा, लिखा। अगर हम स्त्री-निन्दक होते, तो खामख्वाह सैकड़ों पेज नारी-प्रशंसा से क्यों भर देते ? और जियादा लिखना फ़िजूल है। "अक़्लमन्दाँ रा इशारा काफ़ी अस्त"।

मथुरा। } विनीत

ता० १-१०-१९३३ ई०। } हरिदास।



# चित्र-सूची

—:o:—

## भर्तृहरि-कृत शतकत्रय

( लेखक—श्री मुन्शी जहूरबख़्शजी, 'हिन्दी-कोविद' )

गत अप्रैल की 'सरस्वती' देखी, तो मालूम हुआ, कि उसमें पण्डित मोहनलाल नेहरू-लिखित "नीति शतक और वैराग्य शतक" शीर्षक एक लेख प्रकाशित हुआ है; जिस में प्रातःस्मरणीय महाराज भर्तृहरि-रचित और हिन्दी के धुरन्धर विद्वान् बाबू हरिदासजी वैद्य द्वारा अनुवादित 'नीति शतक' और 'वैराग्य शतक' नामक ग्रन्थों की आलोचना की गई है। अभी तक हमें यही मालूम था, कि नेहरू जी कहानी-लेखक हैं, और यदा-कदा 'गदाधर प्रसाद' की ओट में हिन्दी पर दया कर दिया करते हैं। परन्तु इस लेख से मालूम हुआ, कि अब आप समालोचकों की श्रेणी में भी जा बैठे हैं। अतः हमने आपके लेख को अत्यन्त ध्यान-पूर्वक पढ़ा और यह जान कर हमारे आश्चर्य की सीमा न रही, कि इन प्राचीन और चिर-प्रसिद्ध ग्रन्थों में नेहरूजी को एक भी गुण न मिला; मिले केवल दोष-ही-दोष। बात यह, कि हम सदा से इन ग्रन्थों को अत्युच्च कोटि का समझते आए हैं, और जब-जब हमारे चित्त

में खिन्नता हुई, तब-तब इनके पाठ से हमें सन्तोष-लाभ हुआ है। इसके सिवा अब तक हिन्दी के सभी पत्र इनकी भूरि-भूरि प्रशंसा करते आ रहे थे, इनमें उन्हें गुण-ही-गुण दिखाई देते थे—दोष एक भी नहीं। इस में सन्देह नहीं, कि इन सर्व-प्रशंसित ग्रन्थों में दोष-ही-दोष निकाल कर नेहरू जी ने अपनी अपूर्व विद्या-बुद्धि का परिचय दिया है, और इसके लिये उन्हें बधाई भी दी जा सकती है। अस्तु—

नेहरूजी का लेख पढ़ने के बाद कई दिन तक हमारे हृदय में हलचल-सी मची रही। तबियत में बार-बार यह ख़याल आता था, कि यदि इस लेख का उत्तर दिया जाय तो ? मैं बार-बार नेहरूजी का लेख पढ़ता था, और हृदय से एक ध्वनि उत्थित होती थी—इस लेख का उत्तर देना, मानो ग्रन्थों का महत्त्व कम करना होगा। दूसरी ध्वनि तुरन्त ही इस ध्वनि को दबा देती थी—नहीं, उत्तर देना आवश्यक है। एक तो उत्तर न देने से अनधिकारी आलोचकों का हौसला बढ़ जाता है, दूसरे अच्छे ग्रन्थों के विषय में, जनता में भ्रम फैलने की भी संभावना रहती है। इस अन्तर्द्वन्द्व में, अन्तिम ध्वनि ने ही विजय प्राप्त की; और उसी की प्रेरणा का फल इन पंक्तियों का यह समूह है।

यों तो नेहरूजी ने अपने लेख में इन ग्रन्थों के विरुद्ध बहुत-कुछ रोना रोया है, परन्तु जिन दलीलों के आधार पर

आपने आँसुओं की यह धारा बहाई है, वे उन्हीं के शब्दों में इस प्रकार हैं—

१—"एक पुराने ग्रन्थ के अनुवाद की आड़ में बाबू हरिदासजी वैद्य ने बहुत-सी मनगढ़न्त कहानियाँ रची हैं, यहाँ तक कि यह कहानी तक रच डाली है, कि भर्तृहरि चक्रवर्ती राजा थे। वे महाराजा विक्रमादित्य के बड़े भाई थे, उनके बहुत-सी रानियाँ थीं, जिनमें सब से प्यारी रानी पिंगला थी। रानी के कुलटा साबित होने पर राजा को वैराग्य हो गया। मुझे ऐसा मालूम होता है, कि अनुवादक महोदय ने अलिफ़ लैला में जो कहानी पढ़ी थी वह आपने भर्तृहरि के सिर मढ़ दी। और + + + अनुवादकजी ख़ुद भर्तृहरि की कहानी का कल्पित होना स्वीकार करते हैं।

२—"अगर असली ग्रन्थ का ही अनुवाद होता तो मुशकिल से पचास पृष्ठ की ज़रूरत होती। मगर ख़ाली नीति और वैराग्य की बातें पढ़ता कौन ? शायद यही सोचकर, उन्हें रोचक बनाने को, अनुवादक महोदय ने भर्तृहरि की कहानी रच डाली और उनके कुल श्लोकों पर, टीका करते समय, तरह-तरह की कहानियाँ भी सुनाते गए। आपको १६१६ में 'परचित मित्रों और नातेदारों की नाराज़गी से वैराग्य-सा हो गया था और आप वैराग्यशतक पढ़ा करते थे, इसी से आपने "वैराग्य शतक" का अनुवाद भी कर डाला। मगर इस वैराग्य में भी आपने

ऐसी गढ़न्त की, कि भावी पाठकों को पढ़ने में कुछ आनन्द आवे, जिस में वे अपनी-अपनी थैलियों के मुँह खोल दें।"

३—"वैराग्यशतक में तो अनुवादक महोदय ने दिल खोल कर स्त्रियों को गालियाँ दी हैं। जिस किसी लेखक ने स्त्री के विरुद्ध कुछ भी लिखा है, उसे आप विद्वान् की पदवी देते हैं और उसके वाक्य को अक्षर-अक्षर या राई-रत्ती सच्चा बताते हैं, मानो वह विक्रमादित्य के मुँह से ही कहा गया है। + + + अगर किसी ग़रीब परिवार में अनुवादक महोदय बच्चों को भूखा देखते हैं और उन्हें अपनी माँ से भूख-भूख कहते सुनते हैं तो उनकी यह सम्मति होती है कि, "संसार में स्त्री ही सब दुखों का कारण है।"

४—"अपनी बुद्धि के अनुसार आपने श्लोकों पर टीका-टिप्पणी की हैं। कहीं कहीं तो ऐसी टिप्पणियाँ हैं, कि अगर भर्तृहरि की आत्मा कहीं भ्रमण करती हुई, वास्तव में, यहाँ आ जाय और इस पुस्तक को पढ़े तो एक दम काँप उठेगी और कहेगी, कि अगर मुझे मालूम होता कि मेरी रचना का इस तरह तोड़-मरोड़ करने वाले पैदा होंगे, तो मैं कभी नहीं लिखता।"

५—नीति-शतक के छयालीसवें और सैंतालीसवें श्लोक में भर्तृहरि ने राजा के धर्म और राजनीति के स्वरूप पर कुछ प्रकाश डाला है। इन श्लोकों की व्याख्या करते समय, अनु-

वादक महोदय ने अंग्रेज सरकार की कुछ प्रशंसा करदी है, पर इसके साथ ही देशी राजाओं की कर्त्तव्य-शिथिलता के विषय में भी दो एक वाक्य लिख दिए हैं। इस पर नेहरूजी बहुत असन्तुष्ट हुए हैं। आपको इन श्लोकों पर तो आपत्ति है ही, इसके साथ ही आपको यह बात बहुत नागवार गुज़री है, कि भूमिका में भूतपूर्व वाइसराय लार्ड चेम्सफ़ोर्ड और बंगाल-सरकार के प्राइवेट सेक्रेटरी मिस्टर गोरले एम० ए०, सी० आई० ई०, आई० सी० एस० तो प्रशंसा के पात्र ठहराए गए हैं, पर उनके मुक़ाबले में देशी राजाओं की मिट्टी-पलीत की गई है।

६—इसके बाद नेहरूजी अत्यन्त भयभीत हो उठे हैं, और आपने अपने भय को इस प्रकार प्रकट किया है—"आप कहते हैं कि वैराग्यशतक या किसी और शतक के प्रत्येक श्लोक लाख लाख रुपए के हैं। आप के वास्ते वे ज़रूर हैं, क्योंकि प्रत्येक पर आपने कहानियाँ गढ़ी हैं, जिनको पढ़ाकर आप प्रत्येक मनुष्य को वैराग्य प्रदान करना चाहते हैं। योंही इस मुल्क के लोग, पुराने ज़माने से, इस लोक की फ़िक्र छोड़कर परलोक के ही सँभालने में लग रहे हैं और इसका जो परिणाम हमें मिल रहा है वह प्रकट ही है। मुद्दत से हम परतंत्रता में पड़े हुए हैं। + + + हम पूछते हैं कि अगर आप की बात मानकर सब लोग वन को चले जायँ, तो आप के अनुवादों को + + + पढ़ेगा कौन ?"

७—परन्तु नेहरूजी बुद्धिमान आदमी हैं। इस भय का परिहार करने के लिये आपने युक्ति भी बड़ी सरलता से ढूँढ़ निकाली है, और वह इस प्रकार—

क—"इन पुस्तकों का मूल्य बेहद ज्यादा है," और—

ख—"इस समय वे गलत रास्ते पर ले जाने की कोशिश करती हैं। हम यह सलाह नहीं दे सकते। कि हमारे बच्चे जिन पर देशोद्धार का भार है, इन्हें पढ़ें।"

बस, नेहरूजी ने अपने इन्हीं तर्कों के खंभों के सहारे, इन ग्रन्थों की समालोचना की छत तैयार की है। अब देखना चाहिए, कि ये खंभे कितने टिकाऊ हैं, कितने धक्के खा सकते हैं, और समालोचना की छत के भार को सँभाल भी सकते हैं या नहीं ?

१—एक पुराने ग्रन्थ की ओट में यदि बाबू हरिदासजी वैद्य ने बहुत-सी मन-गढ़न्त कहानियाँ रची हैं, तो इसमें हानि ही क्या हुई ? आखिर आप भी तो, सामाजिक बुराइयों की ओट में, कहानियाँ रचते आ रहे हैं, यह किस मतलब से—किस अधिकार से ? भला यह भी कोई इंसाफ है, कि आप तो मनगढ़न्त कहानियाँ रचने का अधिकार रक्खें और दूसरे के अधिकार पर कुठाराघात करें ? फिर साहित्य में कोई चीज़ आप-से-आप तो पैदा होती नहीं, मनगढ़न्त के सहारे ही रची जाती है। यदि सच पूछा जाय, तो कहना पड़ेगा कि संसार के बड़े-बड़े धर्म-शास्त्र, क़ानूनी-ग्रन्थ, महाकाव्य, उपन्यास आदि मनगढ़न्त ही हैं और यह मनगढ़न्त

लोक-कल्याण की कामना से—साहित्य-सेवा की पवित्र भावना से ही की गई है। तब वैद्य जी ने भी, जनता के आचरण पर प्रभाव डालने की ग़रज़ से, कुछ कहानियाँ रच डालीं, तो क्या पाप हो गया ? और यदि इस 'मनगढ़न्त' का आश्रय न लिया जायगा, तो साहित्य की सृष्टि कैसे होगी, यह तो बतलाइए ?

फिर वैद्य जी ने मनगढ़न्त कहानियाँ रची कहाँ हैं ? पंचतंत्र, दृष्टान्तसागर, आदि संस्कृत-ग्रन्थों में जो नीति-विषयक कहानियाँ हैं, उन्हीं में से कुछ सुन्दर कहानियाँ चुनकर, उनको अपने ढँग पर श्लोक वग़ैरः से सजाकर, उन्होंने अपने शतक-त्रय में रखदी हैं। और वह भी इस ग़रज़ से, कि दृष्टान्तों-द्वारा मूल-भावों का स्पष्टी-करण भली-भाँति हो जाय; जो दोष नहीं, एक सुन्दर गुण ही है। हाँ,–यदि ये कहानियाँ मौज़ूँ न होतीं, प्रसंग-विरुद्ध होतीं, तो अवश्य ही दोष की बात होती; परन्तु शतक-त्रय में बहुत ढूँढ़ने पर भी यह दोष दिखाई नहीं देता। नेहरू जी अँगरेजी के जानकार भले ही हों, पर संस्कृत से तो बिलकुल ही कोरे जान पड़ते हैं, संस्कृत की बात जाने दीजिए, हिन्दी-दुनियाँ की भी आपको पूरी खबर नहीं है; यदि यह बात न होती, तो आप कदापि वैद्य जी पर मनगढ़न्त कहानियाँ रचने का दोषारोपण न करते। अस्तु।

बाबू हरिदास जी वैद्य तो कहीं भी भर्तृहरि की कहानी का कल्पित होना स्वीकार नहीं करते। यह तो नेहरू जी का ही ख़याल

है, कि अनुवादक महोदय ने अलिफ़लैला में जो कहानी पढ़ी थी, वह भर्तृहरि के सिर मढ़ दी है। परन्तु उनके इस ख़याल से कुछ बनता विगड़ता नहीं। संस्कृत-साहित्य में भर्तृहरि के इन शतक-त्रय का अत्युच्च स्थान है, और संस्कृत के पण्डितों ने भर्तृहरि को जो सम्माननीय स्थान दे रक्खा है, वह कभी टस-से-मस नहीं हो सकता। नेहरू जी लाख कहें, लाख तर्क उपस्थित करें, लाख आपत्तियाँ पेश करें, संस्कृत के पण्डित उन्हें मानने वाले नहीं। वे तो बराबर यही कहेंगे, कि भर्तृहरि महाकवि थे, और उनकी कविता अत्यन्त सुन्दर हुई है। यह सच है, कि इतिहास भर्तृहरि और विक्रमादित्य के अस्तित्त्व पर विशेष सन्देह-शील है; पर बुन्देलखंड और मालवे के एक-एक ग्राम के निरक्षर निवासी तक यह जानते हैं, कि महाराज भर्तृहरि उज्जैन के राजा थे, उनकी प्यारी रानी पिंगला अत्यन्त कुलटा थी, और अन्त में उसी के कारण उन्होंने राज-पाट त्याग कर संन्यास ले लिया। जन-श्रुति के आधार पर उत्पन्न हुए, इस अमर विश्वास पर कौन पानी फेर सकता है? एक बात और। यदि भर्तृहरि अलिफ़लैला की कहानी के रूपान्तर मात्र हैं, तो फिर उनके नाम से किस भले आदमी ने शतक-त्रय जैसे अमर और लोक-वन्द्य ग्रन्थ रच डाले? मालूम नहीं, नेहरू जी इस सवाल का क्या जवाब देंगे।

अफ़सोस तो है, उस प्रवृत्ति पर, जो नवीन रोशनी की चकाचौंधी में, अपने पूर्वजों और उनकी कृतियों के अस्तित्त्व पर इतना घोर सन्देह प्रकट करने लगी है। वास्तव में भर्तृहरि और

उनके ग्रन्थ भारतीय साहित्य के लिये गर्व के पदार्थ हैं। परन्तु नेहरूजी भर्तृहरि को काल्पनिक व्यक्ति और उनके ग्रन्थों को निस्सार और निरुपयोगी बतलाते हैं। यदि उनका मत समीचीन माना जाय, तब तो भारत के प्राचीन साहित्य का सर्वनाश ही समझिए। कितने ही महान् नाम साहित्य-सेवियों की सूची से खारिज कर दिए जायँगे, और उनके बहुमूल्य ग्रन्थ कूड़े-करकट के समान अग्नि में झोंक दिए जायँगे। आज भगवान् मनु और वेदव्यास, महर्षि वाल्मीकि, कवि-कुल-किरीट कालिदास, महाकवि भारवि और माघ, आदि के अस्तित्त्व के पुष्ट प्रमाण कहाँ पाए जाते हैं? तब क्या हम इनके अस्तित्त्व में सन्देह करने लगें, और इनके ग्रन्थों को निस्सार और निरुपयोगी समझकर हिन्द-महासागर में फेंक दें? हम नेहरूजी और उनके समान ही विचार रखने वाले सज्जनों से स्पष्ट शब्दों में कह देना चाहते हैं, कि यदि पूर्वजों का आदर न किया जायगा, उनकी कृतियों की रक्षा न की जायगी, तो आपका नीचा मस्तक और भी नीचे झुकेगा, और अन्त में आपके हाथ में केवल ढाक के तीन पात ही रह जायँगे।

२—नेहरूजी का ख़याल है, कि "अगर असली ग्रन्थ का ही अनुवाद होता, तो मुश्किल से पचास पृष्ठों की ज़रूरत होती।" तब इतने ज्यादा पृष्ठ रंगकर अनुवादक महोदय ने बेशक बड़ा पाप किया है, उन्हें पृष्ठ गिन-गिन कर अनुवाद करना चाहिए था। परन्तु यथार्थ बात यह है, कि महाकवि तो दो शब्द कह कर अलग हो जाते हैं। अब यह काम अनुवादक या भाष्यकार

का है, कि वह उन शब्दों का अर्थ स्वयं समझे और लोगों को समझावे। यदि वह समर्थ होगा, तो अवश्य ही उन शब्दों का रहस्य खोल कर प्रकट कर देगा, और ऐसा करने में उसे निश्चय ही अगणित शब्दों का सहारा लेना पड़ेगा। चूँकि भर्तृहरि की कविता अत्यन्त गम्भीर है, और उसका वास्तविक मर्म समझ लेना अत्यन्त मुश्किल है। इसी मुश्किल को आसान करने के लिये—कवि के अन्तर्भाव को स्पष्ट करने के लिये, यदि अनुवादक महोदय ने इतने पृष्ठ खर्च डाले, तो क्या अनुचित किया ? परन्तु नेहरूजी की राय है, कि अनुवाद पचास पृष्ठ के भीतर ही होना चाहिए था। भर्तृहरि की कृति को कोई समझे, चाहे न समझे, उनकी बला से।

एक बात और। इतने ज्यादा पृष्ठों में अनुवाद करने का पाप अकेले बाबू हरिदास जी वैद्य ने ही नहीं किया है। समर्थ अनुवादकों को जब कभी धार्मिक या नैतिक ग्रन्थों के अनुवाद करने की आवश्यकता पड़ी है, तब उन्होंने वैद्यजी के समान ही, या उससे भी ज्यादा पाप किया है। इसके उदाहरण भारत में ही नहीं, विदेशों में भी पाये जाते हैं, और इतनी अधिक संख्या में पाये जाते हैं, कि उनकी गिनती कर सकना भी असम्भव है। केवल वेदों पर ही बेशुमार ग्रन्थ लिखे गए हैं। उनके भाष्य या टीका-टिप्पणियों का मूल्य और परिमाण देख-सुनकर तो दाँतों तले उँगली दबा लेनी पड़ती है। यदि पचास रुपए मूल्य तक के ग्रन्थों की ही नामावली लिखी जाय, तो एक छोटा-सा सूची-पत्र

बन जायगा। इसलिये हम यहाँ ऐसे ही ग्रन्थों के नाम देंगे, जिनका मूल्य पचास रुपए या पचास रुपए से अधिक है—

## ऋग्वेद—

(१) सायणाचार्य—शाकल शाखा। संस्कृत भाष्य। प्रोफे॰सर मैक्डानल्ड और पशुपति आनन्द गजपतिराय द्वारा सम्पादित और प्रकाशित। चार भाग। मूल्य ३००)

(२) राजाराम शिवराम शास्त्री—सायण-भाष्य। मूल्य१५०)

(३) दुर्गादास लाहिड़ी—सायण-भाष्य। एक अष्टक का स्वतंत्र वंगानुवाद। १६ भाग। मूल्य २५०)

(४) ए॰ लुड्विग—जर्मन अनुवाद। छः भाग। मूल्य २००)

(५) एच॰ एच॰ विल्सन—अँगरेजी अनुवाद। छः भाग। मूल्य—१२५)

(६) एस॰ पी॰ पंडित—केवल तीन मंडल। मराठी और अँगरेजी अनुवाद। मूल्य—७५)

(७) प्रसन्न कुमार विद्या-रत्न—सायण-भाष्य। मूल्य—१००)

## कृष्ण यजुर्वेद—

(८) दुर्गादास लाहिड़ी—सायण तैत्तिरीय-संहिता वंगानुवाद। नौ भाग। मूल्य—१४४)

(९) भट्ट भास्कर मिश्र—१० भाग। अपूर्ण। मूल्य—८०)

(१०) ए॰ बेवर—मैत्रायणी-संहिता। मूल्य—६५)

(११) एल० श्रोडर—मत्रायणी-संहिता। चार भाग। मूल्य ६०)

**शुक्ल यजुर्वेद—**

(१२) जे० एगलिंग—शतपथ ब्राह्मण। अँगरेज़ी अनुवाद। पाँच भाग। मूल्य—७५)

(१३) ए० वेबर—संपादित। शतपथ ब्राह्मण। सायण, हरिस्वामी और द्विवेदी गंग की टीका। मूल्य ६०)

**सामवेद—**

(१४) दुर्गादास लाहिड़ी—कौथुम शाखा। सायण-भाष्य। वंगानुवाद। मूल्य—१२८)

**अथर्ववेद—**

(१५) दुर्गादास लाहिड़ी—शौनक-शाखा। सायण-भाष्य वंगानुवाद। मूल्य—८०)

(१६) डब्ल्यू० कलेण्ड—( उट्रिज, हालैण्ड में प्रकाशित ) मूल्य—६०)

(१७) एम० ब्लूमफील्ड और आर० गार्वे—पिप्पलाद। चार भाग। ( महाराजा काश्मीर की लाइब्रेरी से प्राप्त ) मूल्य—३५०)

**वैदिक साहित्य-सम्बन्धी अन्य ग्रन्थ—**

(१८) राथ और वोह्ट्लिंग्क—( पीटर्सबर्ग ) संस्कृत-जर्मन महाकोष। सात भाग। पृष्ठ-संख्या १००००। मूल्य—१०००)

(१६) एच० ग्रासमान—ऋग्वेदिक कोष। जर्मन भाषा। मूल्य—५०)

(२०) ए० हिलेब्राण्ड्ट्—वैदिक डिक्शनरी। तीन भाग। मूल्य ६०)

(२१) एम० ब्लूमफ़ील्ड—वैदिक कंकार्डेन्स। ११६ ग्रन्थों के आधार पर यह 'मंत्र-महासूची' बनाई गई है। मूल्य—६०)

(२२) मैक्डानल्ड और कीथ—वैदिक इंडेक्स। मूल्य ५०)

(२३) एच० टी० कोलब्रुक—एसे ऑन दि वेदाज़। अँगरेज़ी भाषा। आठ भाग। मूल्य—५०)

इसमें शक नहीं, ये सब लोग विद्वान् नहीं, एक-दम पागल थे, तभी तो क़ाग़ज़, क़लम और स्याही पर इस क़दर अत्याचार करते रहे। राथ और वोह्टलिंग्क को तो देखिये, भले आदमी क़लम लेकर बैठे, तो न दस-पाँच, न सौ-पचास, पूरे दस हज़ार सफ़े पर जाकर रुके। नेहरू जी से सलाह भी न ली। क्या कहें, न हुआ स्वराज्य, नहीं तो इन लोगों को सेना भेज कर पकड़ बुलाते, और एक दम फाँसी के फन्दे से लटका देते।

नेहरूजी अच्छी तरह जानते हैं, कि अनुवादक महोदय ने क्यों इन शतकों के अनुवाद को इतना वृहत् रूप दिया है। यह बिल्कुल सच है, कि ख़ाली नीति और वैराग्य की बातों को कोई नहीं पढ़ना चाहता। परन्तु ये विषय ऐसे हैं, कि इनकी शिक्षा-

प्राप्त किये बिना, मनुष्य मनुष्य बन ही नहीं सकता। इसीलिए इनकी शिक्षा देने के लिए, दुनियाँ के सभी विद्वानों ने एक ही तरीक़ा ईजाद किया है, और वह है—कहानियों की शरण लेना। ग्रीस देश के प्राचीन विद्वान् ईसप ने नीति-शिक्षा देने के विचार से ही छोटी-छोटी कहानियों की रचना की थी, जो आज सम्पूर्ण पृथ्वी में मान पा रही हैं। भारतीय पण्डितों ने भी इसी उद्देश्य से दश-कुमार-चरित्र, पंच-तंत्र, हितोपदेश, भोज-प्रबन्ध, आदि ग्रन्थों की रचना की थी। आज पाठशालाओं में भी इसी साधन-द्वारा बालकों को नैतिक शिक्षा दी जाती है। स्वयं नेहरू महाशय, सामाजिक बुराइयाँ दिखाने और स्थानों के हृदय पर प्रभाव डालने के लिए, कहानियों के चरण चूमते और तिल को ताड़ बनाया करते हैं। तब बाबू हरिदासजी वैद्य ने भी, यदि परमोपयोगी शिक्षा देने के लिये, कहानियों का यह साधन अपनाया, तो क्या बुरा किया? जो बात सारी दुनियाँ में गुण समझी जाय, वही वैद्यजी के लिए दोष हो—यह बहुत बड़ी ज़बर्दस्ती है। और इसका कारण यह बतलाना, कि "पाठकों को पढ़ने में कुछ आनन्द आवे, जिसमें वे अपनी-अपनी थैलियों के मुँह खोल दें", जले पर नमक छिड़कना है—घृणित रूप से अनुवादक का अपमान करना है। नेहरू महाशय वर्षों से रोचक और अतिरञ्जित कहानियाँ लिखते आ रहे हैं, क्या वे कृपाकर बतला सकते हैं, कि उनके सामने कितने पाठकों ने अपनी-अपनी थैलियाँ उडेल दी हैं?

वैद्यजी ने अपने अनुवादों को उपयोगी वनाने के लिये केवल क़हानियों को ही नहीं अपनाया है, वरन उस्ताद ज़ौक़, महाकवि ग़ालिव, दाग़, मियाँ नज़ीर, महात्मा तुलसीदास, सुन्दरदास, कवीर, आदि की रचनाओं से भी सहायता ली है; गुलिस्ताँ, वोस्ताँ, महाभारत, कुमार सम्भव, किराताज्र्जुनीय, रघुवंश; हितोपदेश, पंचतंत्र, आदि ग्रन्थों से भी सुन्दर-सुन्दर वाक्य उद्धृत किये हैं, इनके सिवा सैकड़ों विदेशी-विद्वानों के वचनों से भी काम चलाया है; और ये सव मौक़े-ब-मौक़े ऐसे सज रहे हैं, जैसे हरी-भरी वाटिका में मनोहर पुष्प। फलतः अनुवाद और भी सुन्दर, मनोहर, रोचक और हृदयग्राही हो गए हैं। परन्तु इनकी यह ख़ूवी भी नेहरूजी की दृष्टि में छोटा नहीं, बहुत मोटा दोष है। और तो और, आपकी समझ में यह भी दोष है, कि अनुवादक महोदय को १६१६ में परिचित मित्रों और नातेदारों की नाराज़गी से वैराग्य-सा हो गया था और आप "वैराग्य शतक" पढ़ा करते थे, इसी से आप ने वैराग्य शतक का अनुवाद भी कर डाला। भला परिचित मित्रों तथा नातेदारों की नाराज़गी और वैराग्य शतक के अनुवाद का क्या सम्वन्ध? अनुवादक महोदय "वैराग्य-शतक" पढ़ते थे, तो उनकी आत्मा तृप्त होती थी— उससे आनन्द प्राप्त होता था, इसीलिए उन्होंने सोचा, कि यदि और लोग भी मेरे इस आनंन्द में शरीक हो सकें, तो अच्छा। उस समय हिन्दी में "वैराग्य शतक" के अच्छे अनुवाद का अभाव था ही; वस, वैद्यजी ने यह कार्य कर डाला। भला



न्याय-विधान की किस धारा के अनुसार यह कार्य, जुर्म कहा जा सकता है ? आखिर दुनियाँ में जितने भी अनुवाद निकलते हैं, उनका कारण यही होता है, या कुछ और ? जब उनके अनुवादक दोषी नहीं ठहराए जाते, तब "वैराग्य शतक" के अनुवादक ने ऐसी क्या घोड़े की जीभ काटी है, कि वह पद-पद पर दोषी ठहराया जा रहा है।

३—नेहरू महाशय इस बात पर तो बहुत ही बिगड़े हैं, कि वैराग्य शतक में अनुवादक महोदय ने स्त्रियों को दिल खोलकर गालियाँ दी हैं। यथार्थ बात यह है, कि प्रत्येक ग्रन्थ की रचना देश, काल और पात्र के अनुकूल हुआ करती है। समालोचक का यह कर्तव्य है, कि वह किसी भी ग्रन्थ की समालोचना करने के पूर्व, उसकी रचना के देश, काल और पात्र की परिस्थिति पर एक बार अवश्य ही विचार करले; तभी वह ग्रन्थ-विशेष की यथार्थ समालोचना कर सकेगा। यदि नेहरूजी ने "नीति शतक" और "वैराग्य शतक" की समालोचना करते समय इस सिद्धान्त को सामने रख लिया होता, तो उनकी लेखनी से शायद इस प्रकार की समालोचना न निकलती।

भर्तृहरि ने नीति-शतक और वैराग्य-शतक की रचना उस समय की थी, जब पिंगला की बेवफ़ाई और बेहयाई ने उनके हृदय को टुकड़े-टुकड़े कर दिया था, और वे संसार का सम्पूर्ण माया-मोह त्याग कर संन्यासी हो गए थे। ऐसी हालत में यदि

उन्होंने स्त्रियों की निन्दा की, तो वह कदापि अस्वाभाविक नहीं कही जा सकती। फिर भर्तृहरि वैराग्य का ग्रन्थ लिखने बैठे थे, और यदि वे विषय के अनुकूल कामिनी और काञ्चन की निन्दा न करते, तो क्या प्रशंसा लिखते? भला वैराग्य के संसार में कामिनी या काञ्चन की गुज़र कहाँ? वहाँ तो वही बात कही जायगी, जो इनके प्रति कठोर-से-कठोर घृणा उत्पन्न कर दे; क्योंकि ये वस्तुएँ वैराग्य की जानी दुश्मन हैं, उसे रह-रह कर प्रलोभन देतीं, और खींचकर गड्ढे में डालना चाहती हैं। वैराग्य-शतक ही क्यों, वेदान्त-विषयक सभी ग्रन्थों में स्त्रियों की कड़ी-से-कड़ी निन्दा पाई जाती है। सभी मतों के साधु-संन्यासी सदा से स्त्रियों की निन्दा करते आए हैं, और करते रहे हैं*।

स्त्री वास्तव में चाहे जो हो, पर वह सदा ही पिता की दृष्टि में पुत्री, भाई की दृष्टि में बहिन, पति की दृष्टि में पत्नी, पुत्र की दृष्टि में माता, विषयी की दृष्टि में उपभोग की वस्तु और योगी की दृष्टि में मिट्टी का ढेला रहेगी। दृष्टि-कोण की यह विभिन्नता इतनी स्वाभाविक है, कि उसे बदलने की चेष्टा करना ही व्यर्थ है। चूँकि भर्तृहरि संसार से धोखा खाए हुए, दिल-जले

---

* संस्कृत में तो इस आशय के अगणित पद्य मिलेंगे। हिन्दी-कवियों ने भी स्त्रियों की बहुत निन्दा की है। तुलसी, कबीर, गिरिधर, देव, आदि, कवियों के बहुतेरे पद्यों में स्त्रियों की घृणित-से-घृणित निन्दा पाई जाती है। विदेशी भाषाओं के ग्रन्थ भी इस दोष से मुक्त नहीं है।

—लेखक।

पर सच्चे संन्यासी थे। यदि उन्होंने स्त्रियों की निन्दा की, तो क्या हानि हुई ? रहे बेचारे अनुवादक जी, सो वे तो भर्तृहरि की रचना का अनुवाद करने बैठे थे, न कि उनकी समालोचना लिखने। अनुवादक का कर्त्तव्य है, कि वह अनुवाद करते समय सब से पहले अपने सिद्धान्तों पर लात मार दे, और तब मूल लेखक के क़दम-ब-क़दम चले और उसके मूल-भावों को अपनी भाषा में स्पष्टता-पूर्वक व्यक्त करे। वैद्य जी ने इसी उचित कर्त्तव्य का पालन बड़ी ईमानदारी से किया है। जहाँ भर्तृहरि ने जैसा लिखा है, वहाँ वैद्यजी ने वैसी ही क़लम चलाई है, और वह भी इस मतलब से, कि पाठक भर्तृहरि के मूल-भाव को भली भाँति हृदयंगम कर सकें। नहीं तो उन्हें कुछ पागल कुत्ते ने थोड़े ही काटा था, कि खामख़ाह स्त्रियों की निन्दा करने बैठ जाते।

"वैराग्य शतक" में एक कहानी दी गई है, जिसका मतलब है—"एक पुरुष ने अपनी स्त्री के प्रेम की परीक्षा लेनी चाही। उसने पत्नी से कहा—आज तो खीर खाने को तबियत चाहती है। इसके बाद वह साँस रोक कर पड़ रहा। खीर तैयार करने के बाद पत्नी ने आकर देखा, कि पति मरा पड़ा है। स्त्री ने मन में सोचा, चलो पहले खीर खालूँ, फिर तो रोना-पीटना है ही, न जाने कितनी देर बाद ठिकाना पड़ेगा। यह सोच कर वह खीर खाने लगी।" इस कहानी को लेकर नेहरूजी ने बड़ी हाय-तोबा मचाई है। कहा है—यह कहानी

ग़लत है, काल्पनिक है, और यह तो बिल्कुल ही नामुमकिन है, कि हिन्दू का मुर्दा घर में पड़ा रहे, और कोई खाए-पिए। पड़ौसी तक तो खाते पीते नहीं। मुमकिन है, कि यह कहानी काल्पनिक और ग़लत हो। पर हम तो नेहरूजी से यही कहेंगे, कि मित्रवर, अभी आपको दुनियादारी की बहुत थोड़ी खबर है। दुनियाँ को जरा आँखें खोलकर देखिए, समझ-बूझकर देखिए, आपको ऐसे-ऐसे दृश्य दिखाई देंगे, कि आँखें खुल जायँगी। अजी भाई जान! यहाँ स्वार्थ के वशीभूत होकर बाप बेटे को, बेटा बाप को, और भाई भाई को भी मार डालता है; और स्त्री, पति को ही नहीं, अपने उदर से उत्पन्न किये बच्चे को भी मार डालती है और फिर गुलछर्रे उड़ाती है। खीर खाने को बैठ जाना तो कोई बात ही नहीं। ऐसी व्यभिचारिणी स्त्रियों की कमी नहीं है, जो अपने पति और बच्चों को त्यागकर दूसरे का घर बसा लेतीं, और अपने बच्चों को एक-एक दाने के लिए कल-पते देखकर भी नहीं पसीजतीं, एवं, ख़ुद माल छकतीं हैं। ऐसी स्त्रियाँ मरे हुए पति को देखकर यदि खीर खाने लगें, तो किसी को ताज्जुब न होना चाहिये।

इसी सिलसिले में नेहरू जी ने अनुवादक महोदय पर यह दोषारोपण किया है, कि यदि किसी दीन परिवार में अनुवादक महोदय भूखे बच्चे देखते और उन्हें माँ के सामने भूख-भूख चिल्लाते सुनते हैं; तो उनकी यह सम्मति होती है, कि संसार में स्त्री ही दुखों की मूल है। अफ़सोस! नेहरू जी ग्रन्थ को ठीक



से पढ़ते नहीं, और अनुवादक जी को व्यर्थ ही काँटों में घसीटते हैं। वैराग्य-शतक के आठवें श्लोक में भर्तृहरि जी ने कहा है—

*"दीना दीनमुखैः सदैव शिशुकैराकृष्टजीर्णाम्बरा।*
*क्रोशाद्भिः क्षुधितैर्निरन्नविधुरा दृश्येत चेद्गेहिनी॥*
*याञ्चाभङ्गभयेन गद्गदगलत्त्रुट्यद्विलीनाक्षरं।*
*को देहीति वदेत्स्वदग्धजठरस्यार्थे मनस्वी जनः॥"*

अर्थात्—"स्त्री के फटे हुए कपड़ों को दीनातिदीन बालक खींचते हैं, घर के और मनुष्य भूख के मारे उसके सामने रोते हैं—इससे स्त्री अतीव दुःखित है। ऐसी दुःखिनी स्त्री यदि घर में न होती, तो कौन धीर पुरुष, जिसका गला माँगने के अपमान और इन्कारी के भय से रुका आता है, अस्पष्ट भाषा या टूटे-फूटे शब्दों में, गिड़-गिड़ाकर 'कुछ दीजिये' इन शब्दों को अपने पेट की ज्वाला शान्त 'करने' के लिये, कहता?

आश्चर्य तो यह है, कि नेहरूजी स्वयं पढ़े-लिखे हैं, और इस श्लोक का सारा उत्तर-दायित्व अनुवादक-महोदय के सिर डालकर न्याय की दुहाई देते हैं। जो बात भर्तृहरिजी कहें, उसके लिये अनुवादक महोदय क्यों दोषी-ठहराए जायँ? फिर उक्त श्लोक का जो भाव नेहरूजी ने निकाला है, वह ग़लत है—सोलह आने ग़लत है। भर्तृहरिजी ने उस भाव को लेकर उक्त श्लोक रचा ही नहीं और न इसके द्वारा उन्होंने स्त्री-निन्दा ही

की है, बल्कि नादान पुरुष को ही खाली फटकार दी है। श्लोक की ध्वनि स्त्री-जाति की उस तीव्र आकर्षण-शक्ति का परिचय देती है, जिसके सामने पुरुष अपने सामर्थ्य, हिताहित और भविष्य को एक-दम भूलकर खिंचा चला जाता है। पतन के पश्चात् ऐसे पुरुष का परिणाम क्या होता है? यही न, कि वह न तो स्त्री को सन्तुष्ट रख सकता है, न बच्चों का ही पोषण कर सकता है, और पद-पद पर ज़लील और अपमानित होता है। ऐसे पुरुष के लिये स्त्री दुःखका कारण होगी ही। तब यदि वह इस माया में न फँसे, ईश-चिन्तन कर अपना परलोक ही बनावे, तो इसमें उसका कल्याण ही होगा। खेद की बात है, कि श्लोक के इस पवित्र भाव को नष्ट कर नेहरूजी ने ऐसे गन्दे मतलब की कल्पना कर डाली, और ऊपर से न्याय के लिये भी पुकार मचाने लगे। अस्तु—

संभव है, कि नेहरूजी की आलोचना पढ़ने के बाद बहुत से भले आदमियों ने यह ख़याल कर लिया हो, कि महाराज भर्तृहरि ने स्त्रियों की बड़ी निन्दा की है, और अनुवादक महोदय ने अपनी टीका-द्वारा वह निन्दा और भी विषैली कर डाली है। परन्तु बात ऐसी नहीं है। भर्तृहरि ने गृहस्थजनों के लिये 'शृंगार-शतक' की रचना की है और उसमें स्त्रियों की प्रशंसा की है। बाबू हरिदास जी वैद्य ने इस शतक का भी अनुवाद कर डाला है और भर्तृहरि के क़दम-ब-क़दम चलते हुए, स्त्रियों की प्रशंसा करने में अपनी शक्ति-भर कोई कसर नहीं रक्खी। इस शतक में लगभग

डेढ़ सौ पृष्ठ ऐसे हैं, जिनमें स्त्रियों की प्रशंसा भरी पड़ी है। और वह प्रशंसा भी ऐसी सरल, सरस एवं आकर्पक भापा में लिखी गई है, कि उसे पढ़ कर बड़े-बड़े धीर, गम्भीर और शान्त हृदय व्यक्ति भी संभवतः विचलित हो उठेंगे। हाथ कंगन को आरसी क्या, कुछ प्रमाण लीजिए।

महाराज भर्तृहरि लिखते हैं—

*"केशाः संयमिनः श्रुतेरपि परं पारङ्गते लोचने*
*चान्तर्वक्त्रमपि स्वभावशुचिभिः कीर्णं द्विजानां गणैः॥*
*मुक्तानां सतताधिवासरुचिरं वक्षोजकुम्भद्वयं—*
*चेत्थं तन्वि वपुः प्रशान्तमपि ते क्षोभं करोत्येव नः॥"*

अर्थात्—"हे कृशाङ्गि! ऐ नाज़नी! तेरे बाल साफ़-सुथरे और सँवारे हुए हैं, तेरी आँखें बड़ी-बड़ी और कानों तक हैं, तेरा मुख स्वभाव से ही स्वच्छ और सफेद दन्त-पंक्ति से शोभायमान है, तेरे कुचों पर मोतियों के हार झूल रहे हैं, पर तेरा ऐसा शीतल और शान्तिमय शरीर भी मेरे मन में तो विकार ही उत्पन्न करता है, यह अचंभे की बात है!" ( पृष्ठ ३१. ३२ )

इस पर अनुवादक महोदय का वक्तव्य भी सुन लीजिये—

"इस श्लोक में जो "संयमिन, श्रुतेरपि, द्विजानां और मुक्तानां" शब्द आए हैं, उनके दो-दो अर्थ हैं। यथा—संयमिन = सँवारे हुए और जितेन्द्रिय। श्रुतेरपि = कानों तक पहुँचे हुए और वेदशास्त्र-पारङ्गत, काननचारी और वनचारी। द्विजानां = दाँत,

ब्राह्मण। मुक्तानां=मोती और मुक्त पुरुष। इन शब्दों के प्रयोग से कवि महोदय ने श्लोक में अपूर्व चमत्कार दिखाया है, जिससे उसके दो अर्थ हो गए हैं। पहला अर्थ ऊपर लिखा ही है. दूसरा इस प्रकार है—

"हे कृशाङ्गि! ऐ नाज़नी! तेरे बाल जितेन्द्रिय हैं, तेरे नेत्र वेद-शास्त्र-पारङ्गत और काननचारी हैं, तेरा मुख पवित्र है और उसमें ब्राह्मणों का निवास है, तेरी छातियों पर मुक्त पुरुषों का निवास है; इसलिये तेरा शरीर सतोगुण का धाम है; अतः उसे शीतल और शान्तिमय होना चाहिए; पर है, उल्टी बात। तेरे सतोगुणी शरीर से मुझे शान्ति मिलनी चाहिए; पर उससे मेरे मन में उल्टी अशान्ति या क्षोभ अथवा अनुराग उत्पन्न होता है, यह आश्चर्य की बात है।"

सारांश—"स्त्री का शरीर, सब तरह से सतोगुणी, शीतल और शान्तिमय होने पर भी, पुरुष के मन में क्षोभ ही उत्पन्न करता है।" (पृष्ठ ३२-३३)

भर्तृहरि जी ने बड़े ही कौशल से केवल दो लकीरों में स्त्री की महिमा का वर्णन इस प्रकार किया है—

*"सति प्रदीपे सत्यग्नौ सत्सु तारारवीन्दुषु।*
*विना मे मृगशावाक्ष्या तमोभूतमिदं जगत्॥"*

अर्थात्—"यद्यपि दीपक, अग्नि, तारे, सूर्य और चन्द्रमा सभी प्रकाशमान् पदार्थ मौजूद हैं, पर मुझे एक मृगनयनी



सुन्दरी बिना सारा जगत् अन्धकार-पूर्ण दीखता है।" ( पृष्ठ ३६ )

परन्तु भर्तृहरि के इस भाव को स्पष्ट करने के लिये, अनुवादक महोदय ने पूरे छब्बीस पृष्ठ खर्च किए हैं, और देशी-विदेशी विद्वानों की सम्मतियाँ देकर स्त्री-महिमा का वर्णन इतनी विदग्धता से किया है, कि पढ़ते ही बनता है। ऐसा सुन्दर वर्णन शायद कुशल-से-कुशल स्त्री-लेखिका भी न करती। परन्तु, स्थानाभाव से, हम यहाँ थोड़े से अवतरण देकर ही संतोष करेंगे। देखिए—

"सच है, घर में चाहे पुत्र हों, पुत्र-वधुएँ हों, नौकर-चाकर और दास-दासी हों, हाथी-घोड़े और रथ-पालकी प्रभृति सभी ऐश्वर्य्य के समान हों, पर एक हिरनी के से नेत्रों वाली प्यारी न हो, तो वह घर, सर्व सम्पदाएँ होने पर भी, निर्जन वन की तरह शून्य है। संसार में घर-गृहस्थी का सच्चा आनन्द सुन्दरी प्राण-प्यारी से ही है।" ( पृष्ठ ३६ )

"जिन्होंने स्त्री का सुख नहीं भोगा है, जिन्हें स्त्री-रत्न की क़ीमत नहीं मालूम, जो नारी-रहस्य को नहीं जानते, जो स्त्री को पैर की जूती मात्र समझते हैं, वे हमारी इन बातों को पढ़ कर हँसेंगे—हमें स्त्री-दास या स्त्रैण कहेंगे। जो जिसकी क़ीमत जानता है, वही उसकी क़दर करता है। मोती बहुमूल्य होता है, पर भीलनी उसे पाकर फेंक देती है और जौहरी उसे हृदय से लगा लेता है। जो जिसके रहस्य को जानता है, वहीं उसके सम्बन्ध में कुछ कह सकता है।" + + + "हमें भी स्त्रियों



के सम्बन्ध में थोड़ा-बहुत अनुभव है, हमने उनके संयोग और वियोग दोनों ही देखे हैं, उनकी सेवा-शुश्रूषाओं से सुखी और उनकी मंत्रणाओं से लाभान्वित हुए हैं, अतः हम भी जोर के साथ कहते हैं:—निश्चय ही स्त्री-बिना संसार के सभी सुखैश्वर्य अलौने, फीके और बेमजे हैं। स्त्री, ईश्वर के संसार-रूपी बग़ीचे का, सर्वोत्तम फूल है। उसी से ईश्वर की सृष्टि की शोभा है। अगर स्त्री न होती, तो यह जगत् अन्धकार-पूर्ण, निर्जन और भयानक होता। जिस करोड़पति के घर में सती स्त्री नहीं है, उसका घर साक्षात् श्मशान है और जिस दरिद्री के घर में पतिव्रता, लज्जावती और मधुरभाषिणी स्त्री है, उसका घर नन्दन-कानन है। ( पृष्ठ ३७–३८ )

"स्त्री इस संसार का रमणीक प्रदेश है। इस प्रदेश में विश्वास-तरु लहलहा रहे हैं, आनन्द के फूल खिल रहे हैं, हर्ष-विहग कलरव कर रहे हैं तथा निवृत्ति और विश्वास की नदियाँ बह रही हैं। यहाँ शोरोगुल का नाम भी नहीं है।" ( पृष्ठ ३९ )

"हे स्त्री ! तू रात का तारा और प्रातःकाल का हीरा है। तू ओस का क़तरा है, जिससे काँटे का मुँह भी मोतियों से भर जाता है। वह रात अँधेरी और वह दिन फीका मालूम होता है, जब कि तेरी आँखों की रोशनी दिल को ठण्डा नहीं करती। हृदय का घाव बिना तेरे मधुर ओंठों के अच्छा हो नहीं सकता। विपत्ति में तू सहायक होती है।" + + + "हे अबला ! तेरे शरीर

और आत्मा में एक जादू है। जिधर हम जाते हैं, उधर तेरी ज्योति हमें राह दिखाती है। चाहे गरम-से-गरम देश हो, और चाहे शीतल-से-शीतल देश हो, अगर तू वहाँ मौजूद है, तो वहाँ भी आनन्द ही है।" ( पृष्ठ ४० )

"पतिव्रता स्त्री ईश्वर की सृष्टि की उत्तम-से-उत्तम औषधियों में सर्वश्रेष्ठ है। वह पति के लिये देवता और सारे गुणों की मूर्ति है। वह पति का बहुमूल्य हीरा और जवाहिरात का ख़जाना है। उसकी आवाज में मधुरता और उसके मुस्कराने में आनन्द है। उसकी भुजा उसकी शरण और तन्दुरुस्ती की दवा है। उसकी मिहनत उसकी दौलत और उसकी किफ़ायतशारी उसका लायक़ मुन्तज़िम है। उसके होठ उसके मंत्री और उसकी प्रार्थना उसकी सर्वोत्तम सहायिका है। ( पृष्ठ ४१ )

"पुरुष के जीवन का सोता स्त्री की छाती है। वही उसे बात करना सिखाती और वही उसके आँसू पोंछती है। बुरे समय में जब सब उसे छोड़कर अलग हट जाते हैं, तब वही उसकी खबर लेती और गरम निःश्वासों को शीतल करती है।" (पृष्ठ ४२)

"स्त्रियाँ संसार में देवताओ की तरह घूमती हैं। स्वार्थपरता या ख़ुदग़र्ज़ी का तो उनमें नाम भी नहीं। प्रत्युपकार का उन्हें ध्यान भी नहीं। स्त्री पर चाहे जितना भार डालो, अत्याचार करो, और उसे हैरान करो, वह न बोलेगी। ऊँट तो ज़ियादा बोझ होने से चीख़ता और बलबलाता है, पर स्त्री चूँ नहीं करती। हे ईश्वर ! तूने स्त्री को पुरुष का योग्य साथी बनाया। सच पूछो

तो ईश्वर की सृष्टि में स्त्री ही सर्वश्रेष्ठ है। उसके चेहरे से गौरव टपकता एवं सम्मान और स्नेह उसके शासन में चलते हैं। तूने अपनी अद्भुत शक्ति से उसे पुरुषों के हृदय कोमल करने को बनाया, ताकि पुरुषों के हृदय उसे देखकर तेरे भक्ति-भाव से पूर्ण हो जावें।" (पृष्ठ ४६)

कुछ ठिकाना है, स्त्री की इस महिमा का; वह पुरुष के हृदय में ईश्वर के प्रति भक्ति-भाव उत्पन्न करने के लिये प्रतीक तक ठहरा दी गई है। मातृ-शक्ति के प्रति इससे अधिक और क्या सम्मान प्रकट किया जा सकता है? ख़ैर, स्त्री-प्रशंसा के दो-एक नमूने और देखिए। भर्तृहरि कितनी ख़ूबसूरती से उसमें ग्रह-कल्पना करते हैं—

*"गुरुणा स्तनभारेण मुखचन्द्रेण भास्वता।*
*शनैश्चराभ्यां पादाभ्यां रेजे ग्रहमयीव सा॥"*

अर्थात् वह स्त्री गुरु स्तनों के भार से, भास्कर के समान प्रकाशमान मुखचन्द्र से और शनैश्चर के सदृश मन्दगामी दोनों चरणों से ग्रहमयी-सी जान पड़ती है।

परन्तु अनुवादक महाशय इतने से ही सन्तुष्ट नहीं हुए। आप इस श्लोक की व्याख्या करते हुए लिखते हैं—

"गुरु, भास्वान् प्रभृति शब्दों के दो-दो अर्थ हैं; जैसे—गुरु= भारी और बृहस्पति। चन्द्रमा=चन्द्रवत् और चन्द्रमा।



भास्वान्=प्रकाशमान और सूर्य । शनैश्चर=मन्दगामी और शनैश्चर मन्दगामी प्रसिद्ध ही है ।

खुलासा यह, कि वह स्त्री अपने पूर्णोन्नत बृहस्पति के समान दोनों कुचों से, सूर्य के समान प्रकाशमान् मुखचन्द्र से और मन्दगामी शनैश्चर के समान धीरे-धीरे चलने वाले दोनों चरण-कमलों से ग्रह-पुञ्ज-सी जान पड़ती है ।

बृहस्पति, चन्द्रमा, सूरज और शनैश्चर—इन तेजस्वी ग्रहों के चिह्न स्त्री में पाए जाते हैं। इसी से कवि महोदय कहते हैं, कि वह नाजनी ग्रहमयी-सी शोभित होती है । उसके स्तन-द्वय गुरु—भारी हैं, मुख सूरज और चाँद-सा है और चरण मन्दगामी शनैश्चर की तरह मन्दगामी हैं। अतः स्पष्ट है, कि उसके शरीर में सभी तेजस्वी ग्रहों का निवास है, अथवा नवग्रह उसके सेवक हैं। अतएव स्त्री के होते हुए नवग्रहों के पूजने की जरूरत नहीं; क्योंकि एक मात्र उसकी पूजा—आराधना से सभी फलों की प्राप्ति हो सकती है। ( पृष्ठ ६४-६५ )

और लीजिये, भर्तृहरि महाराज स्त्री को संसार का सर्वोत्तम सुन्दर पदार्थ बतला रहे हैं—

> "भवन्तो वेदान्तप्रणिहितधियामाप्तगुरवो
> विदग्धालापानां वयमपि कवीनामनुचराः ॥
> तथाऽप्येतद्भूमौ नहि परहितात्पुण्यमधिकं ।
> न चाऽस्मिन्संसारे कुवलयदृशो रम्यमपरम् ॥"

अर्थात्—"आप वेदान्तवेत्ताओं के माननीय गुरु हो और हम उत्तम काव्य-रचयिता कवियों के सेवक हैं; तोभी हमें यह बात कहनी ही पड़ती है, कि इस संसार में परोपकार से बढ़कर पुण्य नहीं है, और कमलनयनी सुन्दरी स्त्रियों से बढ़ कर और सुन्दर पदार्थ नहीं है।"

अनुवादक महोदय ने इस भाव को ख़ुलासा करते हुए लिखा है—

"आप वेदान्त-पारङ्गत पण्डितों के मान्य गुरु हैं। आप में अपार विद्या-बुद्धि है। हम कुछ पढ़े-लिखे विद्वान् नहीं, केवल काव्यशास्त्र-विनोदी कवीश्वरों के अनुचर हैं। तो भी; हमें अपनी समझ के अनुसार कहना पड़ता है, कि इस जगत् में 'परोपकार' से उत्तम पुण्य नहीं है और 'मृगनयनी कामिनियों' से बढ़ कर दूसरी सुन्दर वस्तु नहीं है। इसलिये बुद्धिमानों को, धन उपार्जन कर के, तन-मन-धन से परोपकार-पुण्य सञ्चय करना और सुलोचना कामिनियों के साथ भोग-विलास करना चाहिये। संसार में रहने वालों के लिये, ये दोनों ही परमोत्तम कर्म हैं। सारांश यह, कि परोपकार से बढ़कर पुण्य नहीं है और स्त्री-भोग से बढ़ कर सुख नहीं है।" (पृष्ठ १७२)

नेहरूजी का ख़याल है, कि महाराज भर्तृहरि और अनुवादक महोदय केवल वैराग्य के ही पक्षपाती हैं और स्त्रियों की निन्दा-द्वारा पुरुषों के हृदय को उनकी ओर से बिल्कुल फेर देना चाहते

हैं, पर यथार्थता यह है, कि वे भोग को भी उतना ही महत्त्व देते हैं, जितना योग को। भर्तृहरि ने ५३ वें श्लोक में कहा है—

*"किमिह वहुभिरुक्तैर्युक्तिशून्यैः प्रलापै—*
*र्द्वयमिह पुरुपाणां सर्वदा सेवनीयम् ॥*
*अभिनवमदलीलालालसं सुन्दरीणां।*
*स्तनभरपरिखिन्नं यौवनं वा वनं वा ॥"*

अर्थात्—युक्ति-शून्य वृथा प्रलाप से क्या प्रयोजन ? इस जगत् में दो ही वस्तुएँ सेवन करने-योग्य हैं—( १ ) नवीन मदान्ध लीलाभिलाषिणी और स्तन-भार से खिन्न सुन्दरी स्त्रियों का यौवन, अथवा (२) वन।

ख़ुलासा यह, कि वाहियात और बे-सिर-पैर की बकवाद से कोई फ़ायदा नहीं। हमारी समझ में तो इस जगत् में दो ही चीज़ें पुरुषों के सेवन करने योग्य हैं:—नव-यौवना स्त्रियाँ, अथवा वन। + + + मन में एक बात स्थिर कर लेनी चाहिये। इस जगत् में, स्थिरबुद्धि का ही सदा भला होता है; चञ्चल-बुद्धि का सर्वनाश होता है। बुद्धि को स्थिर कर के, किसी एक बात पर जम जाना चाहिये। चाहे भोग ही भोगे जायँ अथवा योग ही साधा जाय। 'रसिक' कवि ने भी क्या ख़ूब कहा है—

*"रसिक सुनहु तुम कान दे, सब ग्रन्थन को सार।*
*योग भोग में इक बिना, यह संसार असार ॥*

सुनो और हू बात पै, मुख्य बात ये दोय।
कै तिय-जोवन में रमैं, कै वनवासी होय ॥"

(पृष्ठ १७३, १७४, १७६, १७७)

स्त्रियों की प्रशंसा करते-करते एक वार तो भर्तृहरि इतने जोश में आ गए हैं और यहाँ तक कह बैठे हैं, कि—

"स्वपरप्रतारकोऽसौ निन्दाति योऽलीकपण्डितो युवतीः।
यस्मात्तपसोऽपि फलं स्वर्गस्तस्यापि फलं तथाऽप्सरसः॥"

अर्थात्—"जो विद्वान् युवतियों की निन्दा करता है, वह निश्चय ही झूठा पण्डित है। उसने पहले आप धोखा खाया है और अब दूसरों को धोखा देता है; क्योंकि अनेक प्रकार की तपस्याओं का फल स्वर्ग है; और स्वर्ग का फल अप्सरा-भोग है।"

कुशल अनुवादक महोदय ने भी कवि के इस कथन का समर्थन बड़े ही मजेदार ढंग से किया है—

"जो विद्वान् पण्डित नवयौवना कामिनियों की निन्दा करते हैं, उनमें अनेक दोष बताते हैं, वे पागल हैं। वे, स्वर्ग की प्राप्ति के लिये, अनेक प्रकार की तपश्चर्या और जप-तप करते हैं। तपःसिद्धि होने पर स्वर्ग में जाना चाहते हैं। वहाँ उनको भोगने के लिये अप्सराएँ मिलेंगी; तब यहीं उनके भोगने में कौनसी बुराई है? यह तो सीधी-सी बात है कि, तपस्या का फल स्वर्ग है और स्वर्ग का फल अप्सराएँ।"



"आप पाण्डे ज़ी बैंगन खावें, औरों को परमोध बतावें" ऐसे परोपदेशक दुनियाँ में बहुत हैं। आप वही काम करते हैं, पर औरों को मना करते हैं। ऐसे महापुरुषों के सम्बन्ध में ही महा कवि 'दाग़' कहते हैं—

*"हूर के वास्ते, ज़ाहिद ने इबादत की है।*
*सैर तो जब है, कि जन्नत में न जाने पावे॥"*

भक्त महाशय ने स्वर्गीय अप्सराओं या हूरों के भोगने के लिये ईश्वर की उपासना की है। बड़ा मज़ा हो, अगर यह स्वर्ग में जाने ही न पावे।

महाकवि 'ज़ौक़' कहते हैं—

*"कब हक़ परस्त है, ज़ाहिदे जन्नत-परस्त है।*
*हूरों पै मर रहा है, यह शहवत-परस्त है॥"*

कौन कहता है, भक्तजी ईश्वर-उपासक हैं? ये तो घोर कामी और इन्द्रिय-दास हैं। स्वर्ग की अप्सराओं पर मर रहे हैं। जो स्वर्ग की कामना से तप करते हैं, उनकी स्त्री-निन्दा ध्यान देने योग्य नहीं; वे वृथा निन्दा करते हैं। आप स्वर्ग में जाकर स्त्री ही भोगेंगे और करेंगे क्या? स्वर्गीय अप्सराएँ या हूरें भी तो आख़िर स्त्रियाँ ही हैं न? ऐसे धोखेबाज़ों की बातों में न आना चाहिए।

उस्ताद 'ज़ौक़' फिर फरमाते हैं—

*"रेशे सफ़ेद शेख़ में, है ज़ुल्मते फ़रेब।*
*इस मक्र चाँदनी पै, न करना गुमान-ए सुबह॥"*

शेखजी की सफ़ेद दाढ़ी में कपट का अन्धकार छिपा हुआ है। इस झूठी चाँदनी पर प्रातःकाल की सफेदी का धोखा मत खाना; यानी इनकी बात मान, कामिनियों को भोगना न छोड़ना। ऐसे घोंघा-बसन्त अपनी सिद्धाई जमाने को कपट से ऐसी बेतुकी बातें कहते हैं और कुछ ऐसे भी होते हैं, जिनको इन नारी-रत्नों की क़द्र ही नहीं मालूम; इससे इनकी निन्दा करते हैं। जिसे जिसकी क़द्र ही नहीं मालूम, वह तो उसकी निन्दा ही करेगा। सारांश यह, कि स्त्रियों की निन्दा करने वाला पाखण्डी है। आप उन्हें भोगना चाहता है, पर दूसरों को रोकता है।" (शृंगारशतक पृष्ठ १८९-९२)

कहाँ तक कहें, शृंगार शतक में स्त्रियों की ऐसी महिमा गाई है, कि तबियत पढ़ने के बाद फड़क उठती है। ये तो उसके चन्द नमूने ही हैं। परन्तु नेहरूजी ने इतने प्रचुर प्रमाणों के रहते हुए भी, कवि और अनुवादक को जबरदस्ती स्त्री-निन्दा के अपराध में दुनियाँ-भर की खरी-खोटी सुना डालीं। एक बार भी इस बात पर विचार न किया, कि क़लम विषय के अनुकूल ही चलाई जाती है, जहाँ जैसी गुञ्जाइश होती है, वहाँ वैसी ही बातें लिखी जाती हैं। वैराग्यशतक में इतनी गुञ्जाइश ही कहाँ थी, कि स्त्रियों की तारीफ़ के पुल बाँधे जाते? शृंगार शतक में गुञ्जाइश थी, तो स्त्रियों की ऐसी महिमा गाई गई, कि ज़मीन-आसमान के कुलावे मिला दिये गये। वास्तव में 'शृंगार शतक' साहित्य-संसार की

एक अनूठी वस्तु है। जिसने इसका पाठ न किया, उसने कुछ भी न पढ़ा। अस्तु—

४—नेहरूजी को इस बात का बड़ा दुःख है, कि अनुवादक महोदय ने इन शतकों में अपनी बुद्धि के अनुसार श्लोकों पर टिप्पणियाँ की हैं। यदि कहीं भर्तृहरि की आत्मा घूमती-फिरती हुई यहाँ आ जाय और यह शतक देखे, तो काँप उठे और कहने लगे, कि जो मैं ऐसा जानता, कि मेरी रचना इस प्रकार तोड़ी-मरोड़ी जायगी, तो मैं कभी न लिखता। नेहरू जी के हृदय में भर्तृहरि के प्रति इतनी सहानुभूति है, इसके लिये उन्हें बहुत-बहुत धन्यवाद। परन्तु हम उनसे पूछना चाहते हैं, कि यदि अनुवादक महोदय श्लोकों पर अपनी बुद्धि के अनुसार टीका-टिप्पणी न करते, तो क्या किसी की बुद्धि उधार लेकर करते? उन्होंने तोड़-मरोड़ का भी कोई उदाहरण नहीं दिया। भला यह तो ख़याल रखना चाहिए था, कि यह बीसवीं सदी का ज़माना है, जब कि छोटी-से-छोटी बात पर प्रमाण तलब किये जाते हैं, तब इतनी बड़ी बात को कोई बिना प्रमाण कैसे मान लेगा? यदि अनुवादक महोदय ने कहीं तोड़-मरोड़ की है, तो उदाहरण देकर सिद्ध करना चाहिए, कोरी बात कह देने से काम नहीं चल सकता। हमारा तो ख़याल यह है, कि भर्तृहरि जैसे प्रतापी थे, बाबू हरिदास जी ने उनके ग्रन्थ वैसे ही ठाट-बाट से प्रकाशित किये हैं। अगर उनकी मुक्त आत्मा कहीं भ्रमण करती हुई वास्तव में यहाँ आ जाय और अपने इन ग्रन्थों की यह शान-बान देखे, तो वह एकदम खिल

उठेगी और कहेगी, कि अगर मुझे मालूम होता, कि मेरी रचना का इस तरह सम्मान करने वाले पैदा होंगे, तो मैं बहुत कुछ लिख जाता।

५—अब नीति-शतक के छयालीसवें और सैंतालीसवें नम्बर के उन श्लोकों को देखिये, जिनपर नेहरूजी की तबियत नाराज़ है, और वे चाहते हैं, कि न तो अँगरेज़-सरकार और उसके ऑफ़िसरों की प्रशंसा की जाती और न देशी राजाओं की ही मिट्टी-पलीत की जाती। राजा के विषय में भर्तृहरि का विचार इस प्रकार है—

*"राजन्दुधुक्षसि यदि क्षितिधेनुमेतां,*
*तेनाद्य वत्समिव लोकममुं पुषाण।*
*तस्मिश्च सम्यगनिशं परिपोष्यमाणे,*
*नानाफलैः फलति कल्पलतेव भूमिः॥"*

अर्थात्—"हे राजा! यदि तुम इस पृथ्वी-रूपी गाय को दुहना चाहते हो, तो प्रजा-रूपी बछड़े का पालन-पोषण करो। यदि तुम प्रजा-रूपी बछड़े का अच्छी तरह पोषण करोगे, तो पृथ्वी स्वर्गीय कल्पलता की तरह, तुम्हें नाना प्रकार के फल देगी।"

अनुवादक महोदय ने इस भाव को निम्नलिखित शब्दों में स्पष्ट किया है—

"जो राजा प्रजा का पालन ख़ूब अच्छी तरह करता है, उसके सारे मनोरथ पूरे होते हैं। राजा के धन-वैभव की वृद्धि प्रजा से ही

होती है। अगर राजा अत्याचारी या अन्यायी होता है—प्रजा के पालन-पोषण की फ़िक्र नहीं रखता, उस राजा की प्रजा निश्चय ही नाश हो जाती है। प्रजा के नष्ट होने या दरिद्र होने से राजा भी नष्ट हो जाता है। उसके भाण्डार धन-धान्य-शून्य पड़े रहते हैं और ख़ज़ानों में चूहे दण्ड पेलते हैं। जो राजा अपनी समृद्धि की वृद्धि करना चाहें, वे प्रजा-पालन में दत्त-चित्त हों और प्रजा-पालन को ही अपना मुख्य कर्तव्य समझें। 'शुक्र-नीति' में लिखा है—

*"सदानुरक्त प्रवृत्तिः प्रजापालन-तत्परः।*
*विनीतात्माहि नृपतिर्भूयसी श्रियमश्नुते ॥"*

जो राजा प्रजा से अनुराग रखता है, प्रजा-पालनमें तत्पर रहता है और विनीत होता है—वह राजा लक्ष्मी को ख़ूब भोगता है।

राजा प्रजा का स्वामी नहीं—सेवक है। प्रजा ने ही, अपनी भलाई के लिये, उसे राजा बना रक्खा है; पर राज्य की लगाम हाथ में आते ही राजा लोग इस बात को भूल जाते हैं। वे अपने तईं स्वामी और प्रजा को अपना सेवक समझ कर उनका सर्वस्व हरण करने और आनन्द मनाने में ही अपने कर्तव्य की इतिश्री समझते हैं। राजा का काम तो पिता की तरह प्रजा को पालना और उनकी समृद्धि बढ़ाना है।"

नेहरूजी लाख कहें, पर कवि और अनुवादक का उक्त मत इतना स्पष्ट और समीचीन है, कि उसकी सत्यता से कभी

भी इनकार नहीं किया जा सकता। मालूम नहीं, नेहरूजी के विचार में राजा का कर्तव्य क्या है।

इसी सिलसिले में अनुवादक महोदय ने महाराज दिलीप का उदाहरण देते हुए लिखा है—"वे धन जमा करने के लिये कर न लेते थे। जो धन लेते थे, वे उसे अपने काम में न लाते थे; पर उसे प्रजा की भलाई में ख़र्च कर देते थे। सूर्य जिस तरह पृथ्वी से रस लेता है, पर उसे वृष्टि के रूप में हज़ार गुणा करके वापिस दे देता है, उसी तरह वे भी करते थे। + + + कहिये पाठक! ऐसे राजा आपकी नज़रों में कहाँ-कहाँ और कितने हैं? कितने राजा आजकल एक गुणा लेकर सहस्र गुणा प्रदान करते हैं? कितने राजा पिता की तरह प्रजा-रूपी पुत्र का पालन-पोषण और फ़िक्र करते हैं? सच कहने में भय नहीं, हमारे देशी राजाओं से विदेशी अँगरेज़ लाख दर्जे भले हैं; औरों की अपेक्षा ये अपनी प्रजा का पालन अच्छा ही करते हैं। प्रजा से जो लेते हैं, उसे यदि सम्पूर्ण रूप से लौटा नहीं देते, तोभी बहुत कुछ हमारी ही भलाई में लगा देते हैं। जितनी फ़िक्र प्रजा की ये रखते हैं, उतनी हमारे भाई-राजे नहीं रखते। जितनी जल्दी दीन-दुखियों की पुकार ये सुनते हैं, उतनी जल्दी हमारे भाई-राजे नहीं सुनते। देशी राज्यों की प्रजा जब अत्याचारियों से पीड़ित होती है, बारम्बार पुकारती है, अर्जियों-पर-अर्जियाँ देती है पर हमारे भाइयों के कानों पर जूं नहीं रेंगती। इस राज्य में आप उन वायसराय से—जिन के

मुक़ाबले में सारे राजा भी कोई चीज़ नहीं—पुकार कीजिए; फौरन सुनाई होगी। यह बात हमने सुनकर नहीं, वरन् स्वयं देखकर लिखी है।"

यही वह बात है, जिस पर नेहरूजी का ख़याल है, कि "देशी राजाओं की खासी मिट्टी-पलीत की गई है।" पर, उन्होंने यह नहीं बतलाया, कि इस में असत्यता क्या है? क्या यह सच नहीं है, कि देशी राजे अँगरेज़-सरकार के समान अपनी प्रजा की पुकार नहीं सुनते? और जब उनकी प्रजा अत्याचार सहते-सहते ऊब उठती है, तब वाइसराय की ही शरण में दौड़ी जाती है? क्या यह सच नहीं है, कि देशी राजे प्रजा की फ़िक्र को ताक़ पर रख, रात-दिन अपनी रंगरेलियों में मस्त रहते हैं? क्या यह सच नहीं है, कि कई राजे बारहों मास विदेशों की हवा खाया करते हैं, कई पेरिस की परियों के चरण-चुम्बन करते रहते हैं, कई अफ्रिका के जङ्गलों में बन्दूक़ें सँभाले घूमा करते हैं. और कई अपने कुत्तों और मोटरों को ही सँभालने में व्यस्त रहते हैं? यदि नहीं, तो फिर अख़बारों में नित्य ही उनके खिलाफ़ यह चिल्ल-पौं क्यों मची रहती है? अब रही वाइसराय चेम्सफ़ोर्ड और मिस्टर गोखले की प्रशंसा की बात। सो इस पर हमारा तो यही निवेदन है, कि यदि गुण शत्रु में भी होंगे, तो, इन्सानियत के नाते, हमें उनकी प्रशंसा ही करनी पड़ेगी। फिर आज अँगरेज़ों के गुणों की प्रशंसा, अकेले बाबू हरिदास वैद्य ही नहीं; सारी दुनियाँ करती है। यदि

चेम्सफ़ोर्ड और गोरले साहब ने बाबू हरिदासजी की कुछ भलाई करदी, और बाबू हरिदासजी ने, कृतज्ञता प्रकट करने के विचार से, उनकी प्रशंसा में दो शब्द लिख दिये, तो इसमें नेहरूजी को क्या हानि पहुँच गई ? आखिर वे इन्सानियत के किस क़ायदे से किसी को कृतज्ञता प्रकट करने के अधिकार से वंचित करना चाहते हैं ? और ताज्जुब की बात यह है, कि इस बीसवीं सदी के जमाने में, जब कि मनुष्य बात-बात में स्वतन्त्रता चाहता है। वास्तव में, अपराधी तो थे चेम्सफ़ोर्ड और गोरले साहब ही। न वे बाबू हरिदास जी की प्रार्थना सुनते, न वे बाबू हरिदास जी के दुःख-दर्द में शरीक़ होते, न बाबू हरिदासजी को उनकी प्रशंसा करने का मौक़ा मिलता। अस्तु—

राजनीति के विषय में भर्तृहरि का मन्तव्य है—

*"सत्याऽनृता च परुषा प्रियवादिनी च*
*हिंसा दयालुरपि चार्थपरा वदान्या ॥*
*नित्यव्यया प्रचुरनित्यधनागमा च*
*वारांगनेव नृपनीतिरनेकरूपा ॥"*

अर्थात्—राजनीति वेश्या की नाईं अनेक-रूपिणी होती है। कहीं वह सत्यवादिनी और कहीं असत्यवादिनी, कहीं कटु-भाषिणी और कहीं प्रियभाषिणी, कहीं हिंसा करने वाली और कहीं दयालु, कहीं लोभी और कहीं उदार, कहीं अपव्यय करने वाली और कहीं धन-संचय करने वाली होती है।

अब इस पर अनुवादक महोदय की व्याख्या सुन लीजिए—

"राजा सदा एक नीति पर नहीं चलते। उनकी नीति वेश्या की तरह अनेक रूप धारण करने वाली होती है। कहीं राजा सत्य बोलता है, तो कहीं मिथ्या बोलता है; कहीं कठोर भाषण करता है, तो कहीं मधुर भाषण करता है; कहीं निष्ठुरता करता है, तो कहीं दयालुता दिखाता है; कहीं लोभी का-सा व्यवहार करता है, तो कहीं उदारता दिखाता है, कहीं बिना विचारे अँधाधुन्ध खर्च करता है, तो कहीं संग्रह करता है।"

'राजाओं का काम एक नीति से चल भी नहीं सकता। कूट-नीति-बिना राज का काम चलना कठिन है और कूटनीति में केवल सत्य दया, उदारता प्रभृति सद्गुणों से काम नहीं चल सकता। मौक़े-मौक़े पर रंग बदलना ही कूटनीति है। राजा अगर सदा दयालु-स्वभाव रहे, तो उसे कोई न गिने। जब कोई उसका भय ही न माने, तो वह किस तरह प्रजा की रक्षा करे, किस तरह दुष्टों का दलन करे और किस तरह शत्रुओं को परास्त करे? राजा के अति दयालु होने में भी बड़ी भारी हानि है। नीति में कहा है—"अति दयालु राजा, सर्वभक्षी ब्राह्मण, निर्लज्ज स्त्री, दुष्टमति सहायक, प्रतिकूल सेवक, असावधान अधिकारी और काम न जानने वाला ये सब त्यागने-योग्य हैं।" बिना उपद्रव किए कोई बड़े-से-बड़े को नहीं मानता। देखिए मनुष्य सर्पों को पूजते हैं, पर सर्प को खा जाने वाले गरुड़ को नहीं पूजते; क्योंकि सर्प उपद्रवी हैं और गरुड़ उपद्रवी नहीं। "गुलिस्ताँ" में भी

लिखा है—"तीन चीजें तीन चीजों के विना क़ायम नहीं रहतीं—दौलत बिना सौदागरी के, इल्म विना बहस के और वादशाहत विना दहशत के।" बहुत लिखने से क्या ? जो राजा वेश्या की तरह अनेक रूप बदलते हैं, उनका ही राज्य रहता और बढ़ता है। हमारे वर्तमान राजा अँगरेज भी इसी तरह की नीति पर चलते हैं, कहीं सत्य बोलते हैं और कहीं मिथ्या; कहीं प्रतिज्ञा-पालन करते हैं, और कहीं प्रतिज्ञा-भंग।"

इस वेश्या-रूपिणी राजनीतिके सिद्धान्त पर नेहरूजी जितना चाहें आक्रोश प्रकट करें, पर इसकी सत्यता और महत्ता सभी विद्वान् स्वीकार करेंगे। राजनीति वास्तव में सभ्यता के आवरण में छिपी हुई उच्च-कोटि की धूर्त्तता है; परन्तु चतुर राजाओं को यही धूर्त्तता धर्म के रूप में ग्रहण करनी पड़ती है। यदि वे ऐसा न करें, तो दुनियाँ में कहीं उनका ठिकाना ही न रहे। यथार्थ में, वर्तमान संसार के लिए, ब्रिटिश-सरकार की राजनीति वेश्या-रूपिणी राजनीति का एक बहुत ही सुन्दर उदाहरण है; और इसी वेश्या-रूपिणी राजनीति के सहारे आज ब्रिटिश-राज्य उत्कर्ष की चरम सीमा पर पहुँच गया है। सारी दुनियाँ इस बात को जानती और मानती है। यदि नेहरूजी की दृष्टि में, ब्रिटिश-सरकार का यह उदाहरण प्रशंसा-योग्य नहीं है, तो न रहे। यदि किसी को सत्यता में भी असत्यता दिखाई दे, तो क्या किया जाय ?

६—नेहरूजी का यह भय तो बिल्कुल ही काल्पनिक है, कि वैराग्य-शतक का यह अनुवाद पढ़कर सब लोग वैरागी हो

जायँगे। सच बात कहने में क्या डर; सैकड़ों हज़ारों वर्ष से हिन्दुओं के घर-घर में रामायण, महाभारत, भगवद्गीता, भागवत, रामचरितमानस आदि पवित्र ग्रन्थों का पाठ होता आ रहा है, पर दस-पचास की तादाद में भी राम-लक्ष्मण, श्रीकृष्ण, अर्जुन, भीम, भीष्म-पितामह, आदि उत्पन्न न हुए। तब यह आशा कैसे की जा सकती है, कि 'वैराग्य-शतक' की दो-चार हज़ार प्रतियों के अत्यल्प प्रचार ही से तेईस करोड़ हिन्दू एकदम वैरागी हो जायँगे ? अनुवादक महोदय भी इस बात को भली भाँति समझते हैं, वे यह चाहते भी नहीं, कि आप एकदम लँगोटी बाँधकर जंगल में चले जावें और धूनी रमाकर बैठ जावें। इसीलिये उन्होंने भूमिका में स्पष्टतया कह दिया है—"प्रत्येक पढ़े लिखे सज्जन इस 'वैराग्य-शतक' को रोज़-रोज़ या हफ़्ते में एक बार अवश्य देखा करें, ताकि इस मिथ्या जगत् की असारता को समझें, विषय-वासनाओं को त्यागें, परोपकार में मन लगावें और अपनी आगे की लम्बी सफ़र का सामान करें अथवा परमात्मा की निष्काम भक्ति करते हुए परमपद या मोक्ष-प्राप्ति की चेष्टा करें।" तब आप किस हैसियत से इन पवित्र उद्देश्यों का विरोध करने की हिम्मत करते हैं ? क्या विषय-वासनाओं को त्यागना, परोपकार में मन लगाना और ईश्वर की भक्ति करना भी आपकी दृष्टि में मनुष्यता का पतन करने वाले कार्य हैं ?

अब रहा जाति की परतन्त्रता का सवाल; सो महाराज, भारतीय जाति परलोक की चिन्ता के कारण पराधीन नहीं हुई।

उसकी पराधीनता का कारण यह हुआ कि, उन दिनों उसमें राष्ट्रीयता की भावना रह ही नहीं गई थी, और प्रत्येक सम्प्रदाय या राजा अपने आस-पास के थोड़े से भूभाग को ही अपना देश समझता और अपनी श्रेष्ठता बनाए रखने के लिये, दिन-रात अपने ही भाइयों से युद्ध करने में व्यस्त रहता था। इतना होने पर भी, उसमें लोक-परलोक के भाव समझने की क्षमता थी, इसीलिये वह अब तक जीवित है, और उसे जीवित रखने में निश्चय ही 'वैराग्य-शतक' तथा 'नीति-शतक' जैसे बहुमूल्य ग्रन्थों ने चन्द्रोदय की मात्रा का काम किया है। यही कारण है, जिससे अनुवादक महोदय उनके एक-एक श्लोक को लाख-लाख रुपये का बतलाते हैं।

७—(क) नेहरूजी की यह दलील कोई क़ीमत नहीं रखती, कि इन शतकों का मूल्य बेहद ज़ियादा है, प्रत्येक भाषा के साहित्य में ऐसी अगणित पुस्तकें पाई जाती हैं, जो अपने बेहद ज़ियादा मूल्य के कारण बदनाम की जा सकती हैं। बहुत ही आसानी से ऐसी पुस्तकों का एक विशाल सूचीपत्र तैयार किया जा सकता है, जिनका मूल्य, क्या पृष्ठ-संख्या, क्या चित्र-संख्या, क्या जिल्दबन्दी और क्या छपाई-सफ़ाई के लिहाज़ से, इन शतकों की अपेक्षा बेहद ज़ियादा है। दूर जाने की बात नहीं; हिन्दी-भाषा के साहित्य में ही ऐसी सैकड़ों पुस्तकें विद्यमान हैं। प्रमाण लीजिये—

| पुस्तक | प्रकाशक | चित्र-संख्या | पृष्ठ-संख्या | मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| समाज की चिनगारियाँ | चाँद कार्यालय, प्रयाग | + | २४६ | ३) |
| विवाह और प्रेम | ” | + | १५५ | २) |
| सफल माता | ” | + | १४९ | २) |
| विदूषक | ” | + | ११४ | १) |
| प्रेम-प्रमोद | ” | + | २५० | २॥) |
| मालिका | ” | + | ५०० | ४) |
| अनाथ पत्नी | ” | + | १७० | २) |
| मोरध्वज | ” | ३ | ११० | १॥) |
| लम्बी दाढ़ी | ” | १० | २१५ | २॥) |
| लाल बुझक्कड़ | ” | ६ | १९१ | २) |
| साधना | साहित्य सदन, चिरगाँव | + | १११ | १) |
| प्रेम-पूर्णिमा | हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, कलकत्ता | २ | २२५ | २) |
| प्याला | भारत पुस्तक भंडार, प्रयाग | २ | ९१ | १) |
| प्रेम-पत्र | ” | २ | ६८ | १) |

* भर्तृहरिकृत *

| पुस्तक | प्रकाशक | चित्र-संख्या | पृष्ठ-संख्या | मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| पंथिक | हिन्दी-मन्दिर, प्रयाग | ६ | ८० | १) |
| वेश्या-पुत्र | साहित्य-मण्डल, दिल्ली | + (अजिल्द), | २७५ | २॥) |
| खवास का ब्याह | गंगा-पुस्तक माला, लखनऊ | १ | १३५ | १॥) |
| कागज़ी करतब | " | + | १६२ | २।) |
| प्रसादजी के दो नाटक | " | + | १५० | १॥) |
| प्राणायाम | " | + | १२५ | १।=) |
| कोतवाल की करामात | " | + | १४६ | १॥) |
| भाग्य | " | + | १४५ | १॥।) |
| मुस्लिम-महिला रत्न | वर्मन कम्पनी, कलकत्ता | १३ | १८७ | २॥।) |
| सुहराब-रुस्तम | " | ६ | १७० | २) |
| नादिरशाह | " | ५ | २०० | २।) |
| सीता | " | १५ | २४६ | ३) |
| हरिश्चन्द्र-शैव्या | " | १५ | २२० | ३) |
| सती-पार्वती | " | १२ | १५० | २॥) |

| पुस्तक | प्रकाशक | चित्र-संख्या | पृष्ठ-संख्या | मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| वीर-चरितावली | ” | ३ | १०० | १॥) |
| श्रीराम-चरित्र | ” | ३० | ४७५ | ६) |
| चुम्बन-मीमांसा | काशी का कोई प्रकाशक | +(अजिल्द) | १२० | २) |

यह तो हुई हिन्दी-पुस्तकों की बात; अँगरेज़ी-पुस्तकें तो और भी महँगी होती हैं। देखिए—

| पुस्तक | पृष्ठ-संख्या | मूल्य |
|---|---|---|
| प्रैक्टिकल बेङ्गाली ग्रामर | ५३६ | १०) |
| दि हिन्दू लॉ ऑव् मैरिज ऐण्ड स्त्री-धन | ५५० | १०) |
| फ़ादर इंडिया; सी०-एस० रंगा ऐयर | २०५ | ४॥) |
| फ़ॉरबेसस हिन्दुस्तान मेनुअल | १८२ | ३।=) |

अब इनके मुक़ाबिले में "शतक-त्रय" को रखिये—

| | | | |
|---|---|---|---|
| शृंगार-शतक | चित्र-संख्या २६ | पृष्ठ-संख्या ४२५ | मूल्य ३॥) |
| नीति-शतक | ” २७ | ” ५४४ | ” ५) |
| वैराग्य-शतक | ” ३८ | ” ५८७ | ” ५) |

अतः तुलना करने के वाद यही कहना पड़ता है, कि उपरोक्त हिन्दी-अँगरेजी पुस्तकों के सामने "शतक-त्रय" का मूल्य कम ही है। क़ाग़ज़, छपाई-सफ़ाई और वाइंडिंग के लिहाज़ से भी शतक-त्रय उपरोक्त पुस्तकों से वढ़े-चढ़े हैं। जव और लोग, शतक-त्रय से छोटी और अचित्र पुस्तकों का मूल्य भी कस कर रखते हैं, तव वावू हरिदास जी से ही क्यों कहा जाता है, कि आपके शतक-त्रय का मूल्य वेहद ज्यादा है। यदि वात कही जाय, तो उसका कुछ मतलव भी होना चाहिये। यह नहीं, कि माल तो परखा नहीं. और दाम सुनकर लगे चकराने। फिर यह भी तो सोचना चाहिए, कि इसी मूल्य के अन्दर कितने ख़र्चे हैं। कहिये तो वतला दें; आर्टिस्ट का पारिश्रमिक, व्लाकों का चार्ज, काग़ज़ और छपाई-वँधाई का ख़र्च, विज्ञापनों के विल, वीस प्रकार के कमीशन, पूँजी का व्याज, कर्मचारियों के वेतन और न जाने क्या-क्या। एक वात और। वैद्यजी ने शतक-त्रय का जैसा अनुवाद किया है. वैसा नेहरूजी ज़रा कर तो देखें. मालूम हो जायगा, कि कितने परिश्रम का कार्य है। यदि संस्कृत, हिन्दी, उर्दू, अँगरेज़ी आदि के सौ-दो-सौ ग्रन्थों के पन्ने उलटते-पुलटते जी न थक जाय, तो कहिए।

ख—नेहरूजी अपना जजमेण्ट लिखते-लिखते अन्त में इन शतकों को वड़ी समझदारी से दण्ड देते हैं—"इस समय ये ग़लत रास्ते पर ले जाने की कोशिश करते हैं। हम यह सलाह नहीं दे सकते, कि हमारे वच्चे, जिन पर देशोद्धार का भार है, इन्हें

पढ़ें।" मालूम नहीं, नेहरूजी को किसने जज बना दिया है, जो वे हिन्दी-ग्रन्थों को इस प्रकार की सज़ा देने के लिये तत्पर हो उठे हैं। अव्वल तो अनुवादकजी ने इन ग्रन्थों का अनुवाद, बच्चों के लिये नहीं, जज महोदय जैसे वृद्धों के लिए ही किया है; दोयम, यदि बच्चे भी इन्हें पढ़ें, तो क्या हानि है? क्या ये उन्हें कुमार्ग पर ले जायँगे? यदि बच्चों को नीति और त्याग का उपदेश दिया जाय, तो क्या वे मनुष्य बनने के बजाय पशु बन जायँगे? मालूम नहीं, नेहरूजी नीति और त्याग की बातों से क्यों इतना चिढ़ते हैं? यह पहला ही अवसर है, जब हमने नीति और त्याग का ऐसा तर्क-शून्य विरोध देखा है। परन्तु हम जानते हैं, कि अभी भारत में सौ-में-सौ ही आदमी ऐसे हैं, जो ऐसे उपदेशों को मनुष्य-जीवन के लिए उपयोगी ही नहीं, अत्यन्त आवश्यक भी समझते हैं; क्योंकि बिना इनके समावेश के मनुष्य-जीवन खोखला और अपरिपक्व रहता है। हमारे पाठक कृपाकर बतलावें, कि वे निम्न-लिखित उपदेशों को कैसा समझते हैं, और यदि उनके बालक इन उपदेशों को ग्रहण कर लेंगे, तो उन्हें क्या हानि पहुँचेगी।

( १ )

*"यदा किञ्चिज्ज्ञोऽहं द्विप इव मदान्धः समभवं,*
*तदा सर्वज्ञोऽस्मीत्यभवदवलिप्तं मम मनः।*
*यदा किञ्चित्किञ्चिद्बुधजनसकाशादवगतं,*
*तदा मूर्खोऽस्मीति ज्वर इव मदो मे व्यपगतः॥"*

अर्थात्—"जब मैं कुछ थोड़ा-सा जानता था तब मैं, मदोन्मत्त हाथी की तरह, घमण्ड से अन्धा हो कर, अपने तईं सर्व्वज्ञ समझता था। लेकिन ज्योंही मैंने विद्वानों की संगति से कुछ जाना और सीखा, त्योंही मुझे मालूम होगया, कि मैं तो निरा मूर्ख हूँ। उस समय मेरा मद ज्वर की तरह उतर गया।"

कहावत है—"अल्प विद्यो महागर्वी।" थोड़ी विद्या वाला बड़ा अभिमानी होता है। अल्पज्ञ, अपने सिवा, सारे संसार को मूर्ख समझता है। जब तक वह विद्वानों की सुहबत नहीं करता—अनेक प्रकार के ग्रन्थों को नहीं देखता, तब तक वह अपने तईं सर्वज्ञ समझता है और उतनी-सी विद्या के घमण्ड से मतवाला रहता है, लेकिन ज्योंही वह पण्डितों की संगति करता है, उनसे कुछ सीखता है, उसकी आँखें खुल जाती हैं—उसका सारा नशा किरकिरा हो जाता है— उसका मद-ज्वर फ़ौरन् उतर जाता है।

अल्पज्ञ की दशा कूपमण्डूक-की-सी होती है। कुए का मैंडक सदा कुए में रहता है और कुए के सिवा और किसी जलाशय को नहीं देखता। उस दशा में, वह उस कुए को ही सर्वश्रेष्ठ जलाशय समझता है; लेकिन जब वह सरोवरों, नदियों अथवा सागर को देखता है, तब उसकी आँखें खुल जाती हैं। इसी तरह जो लोग थोड़ा-सा इल्म रखते हैं; अनेक विषयों से अनजान रहते हैं, वे अपने साधारण ज्ञान को ही सर्वश्रेष्ठ समझते हैं और उस पर अभिमान करते हैं; किन्तु जब वे विद्वानों की संगति से कुछ

और देखते और जानते हैं, तब उनको होश होता है, तब वे समझते हैं, कि हम तो कुछ भी नहीं जानते ( नीति-शतक पृष्ठ २२ )।

कहने की आवश्यकता नहीं, कि उक्त उपदेश विद्यार्थियों के लिये कितना लाभदायक हो सकता है।

( २ )

जो लोग सोच-विचार कर काम नहीं करते, उनके लिये निम्नलिखित उपदेश कितना मार्मिक हो सकता है—

*"शिरः शार्वं स्वर्गात्पतति शिरसस्तत्क्षितिधरं,*
*महीध्रादुत्तुङ्गादवनिमवनेश्चापि जलधिम् ।*
*अधोऽधोगंगेयं पदमुपगता तोकमथवा,*
*विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः ॥"*

अर्थात्—"गंगा पहले स्वर्ग से शिव के मस्तक पर गिरी, उनके मस्तक से हिमालय पर्वत पर गिरी,वहाँ से पृथ्वी पर गिरी, और पृथ्वी से बहती-बहती समुद्र में जा गिरी। इस तरह ऊपर से नीचे गिरना आरम्भ होने पर, गंगा नीचे-ही-नीचे गिरी और स्वल्प होती गई। गंगा-की-सी ही दशा उन लोगों की होती है, जो विवेक-भ्रष्ट हो जाते हैं; उनका भी अधःपतन गंगा की ही तरह सौ-सौ तरह होता है।"

गंगा-जैसी पतित-पावनी सुरनदी, अभिमान के कारण,विष्णु-चरणों में लोप हुई। वहाँ से शिव के मस्तक पर गिरी। वहाँ से

भी हिमालय की चोटी पर आई। हिमालय की चोटी से पृथ्वी पर आई। पीछे हरिद्वार, प्रयाग, काशी प्रभृति स्थानों में बहती-बहती समुद्र में जा गिरी। जो गंगा एक दिन सर्वोच्च स्थान—स्वर्ग में थी, वही ज्ञान-मार्ग से भ्रष्ट होने के कारण, बार-बार नीचे ही गिरती-गिरती, सब से नीचे स्थान समुद्र में जा गिरी। वहाँ पहुँच कर उसका अस्तित्व ही लोप हो गया—नाम ही मिट गया। इतना अधःपतन क्यों हुआ? केवल विवेक—विचार-शक्ति से काम न लेने या विवेक के खो देने से। जो संसारी लोग विवेक या विचार-शक्ति-से काम नहीं लेते, जो कर्त्तव्याकर्त्तव्य का विचार खो बैठते हैं, उनकी भी दशा गंगा-की-सी होती है। उन पर नाना प्रकार की विपत्तियाँ पड़ती हैं। जिस तरह एक बार अधःपतन आरम्भ होकर गंगा फिर ऊँची न उठ सकी; उसी तरह वे भी जब नीचे गिरने लगते हैं, तब ऊँचे नहीं उठते और एक दिन मिट्टी में ही मिल जाते हैं। सारांश यह, कि विचार-शक्ति ही हमारी सच्ची रक्षिका और मार्ग-प्रदर्शिका है। जो लोग प्रत्येक बुरे और भले काम में इसकी सलाह नहीं लेते अथवा इसका कहना नहीं मानते, उनकी दुर्गति निश्चय ही होती है। ( नीति-शतक; पृष्ठ २७ )

( ३ )

*"साहित्यसंगीतकलाविहीनः,*

*साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।*

तृणं न खादन्नपि जीवमान-
स्तद्भागधेयं परमं पशूनाम् ॥"

अर्थात्—"जो मनुष्य साहित्य और संगीत-कला से विहीन है; यानी जो साहित्य और संगीत-शास्त्र का ज़रा भी ज्ञान नहीं रखता या इनमें अनुराग नहीं रखता, वह बिना पूँछ और सींग का साक्षात् पशु है। वह घास नहीं खाता और जीता है, यह इतर पशुओं का परम सौभाग्य है।"

जो मनुष्य काव्य, अलङ्कार और न्याय प्रभृति का ज्ञान नहीं रखता—इनसे अनुराग नहीं रखता, गान-विद्या में रुचि नहीं रखता, उसका मर्म नहीं जानता, वह मनुष्य होने पर भी मनुष्य नहीं; किन्तु बिना दुम और सींग का जानवर है। वह घास नहीं खाता और जीता है, यह अन्य पशुओं का सौभाग्य है। अगर वह भी कहीं घास खाता होता, तो बेचारे पशुओं को अपना पेट भरना कठिन हो जाता—बेचारे घास-बिना भूखों मर जाते। ( नीतिशतक; पृष्ठ ३४ )

जो लोग ललित कलाओं से द्वेष रखते हैं, उनके प्रति कितना तीव्र व्यङ्ग्य है।

( ४ )

अब मनुष्य की अपूर्णता पर भर्तृहरि का धार्मिक व्यङ्ग्य देखिए—

*"येषां न विद्या न तपो न दानं, ज्ञानं न शीलं न गुणो न धर्मः।*
*ते मर्त्यलोके भुवि भारभूता, मनुष्यरूपेण मृगाश्चरन्ति ॥"*

अर्थात्—"जिन्होंने न विद्या पढ़ी है, न तप ही किया है, न दान ही दिया है, न ज्ञान ही उपार्जन किया है, न सच्चरित्रों-का-सा आचरण ही किया है, न गुण ही सीखा है, न धर्म का अनुष्ठान ही किया है—वे इस लोक में वृथा पृथ्वी का बोझा बढ़ाने वाले, मनुष्य के रूप में मृगों की तरह पशु हैं।"

जिन्होंने न्याय, नीति, वेदान्त आदि शास्त्रों का अध्ययन नहीं किया है, जिन्होंने मधुसूदन की भक्ति नहीं की है, जिन्होंने समाधि लगा कर मकुन्द के चरण-कमलों का ध्यान नहीं किया है, जिन्होंने सत्पात्रों को दान नहीं दिया है, जिन्होंने ग़रीब और मुहताजों के कष्ट निवारण नहीं किए हैं, जिन्होंने शास्त्रीय और लौकिक ज्ञान सम्पादन नहीं किया है, जिन्होंने कर्तव्य और अकर्तव्य का ज्ञान लाभ नहीं किया है, जिन्होंने भले आदमियों का-सा आचरण नहीं किया है, जिन्होंने शीलव्रत धारण नहीं किया है, जिन्होंने गुणों का उपार्जन नहीं किया है, जिन्होंने धर्म-कार्य नहीं किए हैं—उन्होंने इस दुनियाँ में, वृथा पृथ्वी का भार बढ़ाने के लिये, पशुओं की तरह जन्म लिया है। वे सूरत-शकल या आकृति से मनुष्य हैं, पर वास्तव में पशु हैं। ( नीतिशतक; पृष्ठ ४०-४१ )

( ५ )

विद्या की महत्ता के विषय में भर्तृहरि ने कहा है—

*"विद्या नाम नरस्य रूपमधिकं, प्रच्छन्नगुप्तं धनं ।*
*विद्या भोगकरी यशः सुखकरी, विद्या गुरूणां गुरुः ॥*
*विद्या बन्धुजनो विदेशगमनं, विद्या परं दैवतं ।*
*विद्या राजसु पूजिता न हि धनं, विद्याविहीनः पशुः ॥"*

अर्थात्—"विद्या मनुष्य का सच्चा रूप और छिपा हुआ धन है; विद्या मनुष्य को भोग, सुख और यश की देने वाली है; विद्या गुरुओं की भी गुरु है; परदेश में विद्या ही बन्धु का काम करती है; विद्या ही परम देवता है; राजाओं में विद्या का ही मान है, धन का नहीं। जिसमें विद्या नहीं, वह पशु के समान है।"

निस्सन्देह, विद्या मनुष्य का सर्वोपरि रूप है। विद्या कुरूपों को भी रूपवान करने वाली है। मनुष्य कैसा ही ख़ूबसूरत और नौजवान क्यों न हो, पर विद्या-बिना उसकी ख़ूबसूरती पलाश के फूल की तरह वृथा और निकम्मी है। विद्या मनुष्य का गुप्त धन है। उसे चोर चुरा नहीं सकते, डाकू लूट नहीं सकते, राजा छीन नहीं सकता, भाई-बन्धु और कुटुम्बी बँटा नहीं सकते। विद्या से विनय की, विनय से सुपात्रता की और सुपात्रता से धन की प्राप्ति होती है। धन को उत्तम कार्यों में लगाने और सत्पात्रों को देने से धर्म की प्राप्ति होती है। निस्सन्देह विद्या—धन, धर्म, सुख और सुयश की देने वाली है। इसमें यह बड़ा भारी

गुण है, कि यह महानीच को भी राजा तक पहुँचाकर, उसे धन और मान से परिपूर्ण कर देती है। ( नीति-शतक; पृष्ठ ६६ )

( ६ )

सत्संगति के गुणों का वर्णन भी देखने-योग्य है—

*"जाड्यं धियो हरति, सिञ्चति वाचि सत्यं,*
*मानोन्नतिं दिशति, पापमपाकरोति।*
*चेत: प्रसादयति दिक्षु, तनोति कीर्त्तिं,*
*सत्संगति: कथय, किं न करोति पुंसाम् ?"*

अर्थात्—"सत्संगति बुद्धि की जड़ता को हरती है, वाणी में सत्य सींचती है, सन्मान की वृद्धि करती है, पापों को दूर करती है, चित्त को प्रसन्न करती है और दशों दिशाओं में कीर्त्ति को फैलाती है। कहो, सत्संगति मनुष्य में क्या नहीं करती ?"

इसका .खुलासा अर्थ यह है, कि सत्संगति से बुद्धि की मन्दता नाश होती है, बुद्धि तीव्र होती है, सत्य बोलने में अनुराग होता है, सम्मान बढ़ता है, पाप नाश होते हैं, चित्त प्रसन्न रहता है और हर तरफ़ सुयश फैलता है। ऐसी कोई बात ही नहीं, जो सत्संगति से न हो। ( नीति-शतक; पृष्ठ ६२ )

युद्ध या विग्रह किस से करना चाहिए। इस विषय को भर्तृहरि ने कितने सुन्दर उदाहरण-द्वारा समझाया है—

*"सत्यन्येऽपि बृहस्पतिप्रभृतय: संभाविता: पंचपा-*
*स्तान्प्रत्येष विशेषविक्रमरुची राहुर्न वैरायते ॥*

*द्वावेव ग्रसते दिनेश्वरनिशाप्राणेश्वरौ भासुरौ*
*भ्रात: पर्वणि पश्य दानवपतिः शीर्षावशेषीकृत: ॥"*

अर्थात्—"आकाश में बृहस्पति प्रभृति और भी पाँच-छः ग्रह श्रेष्ठ हैं, पर असाधारण पराक्रम दिखाने की इच्छा रखने वाला राहु इन ग्रहों से बैर नहीं करता। यद्यपि दानवपति का सिर मात्र अवशेष रह गया है, तोभी वह अमावस्या और पूर्णिमा को दिनेश्वर—सूर्य और निशानाथ—चन्द्रमा को ही ग्रसता है।"

इसका ख़ुलासा मतलब यह है—महापुरुषों का स्वभाव होता है, कि वे छोटों से वैर-भाव नहीं करते; क्योंकि छोटों से जीतने में नेकनामी नहीं मिलती, पर हार जाने में बदनामी होती है—छोटों से जीतने में भी हार और हारने में भी हार। महापुरुष, इसीलिये, अपने समान या अधिक बलवालों से ही युद्ध करते हैं।

कहा भी है—

*"निबल जान कीजे नहीं, कबहुँ वैर-विषाद।*
*जीते कछु शोभा नहीं, हारे निन्दावाद॥*
*कै सम सों कै अधिक सों, लरिये करिये वाद।*
*हारे जीते होत है, दोऊ भाँति सवाद॥"*

( नीति-शतक; पृष्ठ १७१ )

( ८ )

तेजस्वी पुरुप कभी अपमान नहीं सह सकते; क्योंकि—

*"यदचेतनोऽपि पादै:स्पृष्ट: प्रज्वलति सवितुरिनकांत:।*
*तत्तेजस्वी पुरुप: परकृतविकृतिं कथं सहते ?"*

अर्थात्—"जब चेतना-रहित सूर्यकान्त-मणि भी सूर्य-किरण-रूप पैरों के लगने से जल उठती है, तब चेतना-सहित तेजस्वी पुरुष पर-का किया अपमान कैसे सह सकते हैं ?

सूर्यकान्त मणि बेजान चीज़ है, पर वह भी सूर्य के किरण-रूपी पैरों के लगने से, अपने तईं अपमानित समझ कर, मारे क्रोध के, जल उठती है; तब जानदार तेजस्वी पुरुप दूसरों के किए अपमान को कैसे सह सकते हैं ? अर्थात् नहीं सह सकते। मानियोंको अपमान से क्रोध आए बिना नहीं रह सकता। उन्हें अपमान मृत्यु-यन्त्रणा से भी अधिक भयङ्कर यन्त्रणा-दायक बोध होता है। चन्दन का स्वभाव शीतल है, पर घिसने से उसमें भी आग निकल आती है। (नीति शतक; पृष्ठ १७८)

( ९ )

अब ज़रा प्रश्नोत्तर के रूप में कुछ अमूल्य उपदेश लीजिए—

*"को लाभो गुणिसङ्गम: किमसुखं प्राज्ञेतरै: सङ्गति:*
*का हानि: समयच्युतिर्निपुणता का धर्मतत्त्वे रति:।*
*क: शूरो विजितेन्द्रिय: प्रियतमा कानुव्रता किं धनं*
*विद्या किं सुखमप्रवासगमनं राज्यं किमाज्ञाफलम् ॥"*

अर्थात्—'लाभ क्या है ? गुणियों की संगति। दुःख क्या है ? मूर्खों का संसर्ग। हानि क्या है ? समय पर चूकना। निपुणता क्या है ? धर्मानुराग। शूर कौन है ? इन्द्रिय-विजयी। स्त्री कैसी अच्छी है ? जो अनुकूल और पतिव्रता हो। धन क्या है ? विद्या। सुख क्या है ? प्रवास में न रहना। राज्य क्या है ? अपनी आज्ञा का चलना।" ( नीति-शतक; पृष्ठ ४५३ )।

( १० )

विद्वानों और धनवानों की असलियत क्या है, और उन से संसार को कौन-सी विशेष हानि पहुँचती है; इस विषय में भर्तृहरि का मत सुनने-योग्य है।

*"बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः।*
*अबोधो पहताश्चान्ये जीर्णमंगे सुभाषितम् ॥"*

अर्थात्—"जो विद्वान् हैं, वे ईर्षा से भरे हुए हैं, जो धनवान् हैं, उन को अपने धन का गर्व है; इनके सिवा जो और लोग हैं, वे अज्ञानी हैं; इसलिये विद्वत्तापूर्ण विचार, सुन्दर-सुन्दर सार-गर्भित निबन्ध या उत्तम काव्य शरीर में ही नाश हो जाते हैं।"

इसका स्पष्ट अभिप्राय यह है—"जो विद्वान् हैं, पण्डित हैं, जिन्हें अच्छे-बुरे का ज्ञान या तमीज़ है, वे तो अपनी विद्वत्ता के अभिमान से मतवाले हो रहे हैं, वे दूसरों के उत्तम-से-उत्तम कामों में छिन्द्रान्वेषण करने या नुक़्ताचीनी करने में ही अपना पाण्डित्य समझते हैं; अतः ऐसों से कुछ कहने में लाभ की ज़रा

भी सम्भावना नहीं। दूसरे प्रकार के लोग जो धनी हैं, वे अपने धन के गर्व से भूले हुए हैं। उन्हें धन-मद के कारण कुछ सूझता ही नहीं, उन्हें किसी से बातें करना या किसी की सुनना ही पसन्द नहीं; अतः उनसे भी कुछ लाभ नहीं। अब रहे तीसरे प्रकार के लोग; वे नितान्त मूर्ख या अज्ञानी हैं; उन गँवारों में अच्छे-बुरे की तमीज नहीं, अतः उनसे कुछ कहने या अपनी कृति दिखाने-सुनाने को दिल नहीं चाहता; इसलिये हमारे मुँह से निकल सकने वाले उत्तमोत्तम विचार, निबन्ध, काव्य या सुभाषित, संसार के सामने न आकर, हमारे शरीर में ही नष्ट हुए जाते हैं, हमारा परिश्रम व्यर्थ जाता है और संसार हमारे कामों के देखने और लाभान्वित होने से वञ्चित रहता है।"

( वैराग्यशतक; पृष्ठ २-३ )

( ११ )

मनुष्य-जीवन वास्तव में कितना खोखला है, इस विषय में भर्तृहरि कहते हैं:—

*"न संसारोत्पन्नं चरितमनुपश्यामि कुशलं*
*विपाकः पुण्यानां जनयति भयं मे विमृशतः।*
*महद्भिः पुण्यौघैश्चिरपरिगृहीताश्च विषया*
*महान्तो जायन्ते व्यसनमिव दातुं विषयिणाम् ॥"*

अर्थात्—"मुझे संसारी कामों में जरा भी सुख नहीं दीखता। मेरी राय में तो पुण्यफल भी भयदायक ही हैं। इसके सिवा,



बहुत से अच्छे-अच्छे पुण्यकर्म करने से जो विषय-सुख के सामान प्राप्त किये और चिरकाल तक भोगे गए हैं, वे भी विषय-सुख चाहने वालों को, अन्त समय में, दुःखों के ही कारण होते हैं।"

मतलब यह, कि इस जीवन में सुख का लेश भी नहीं है। जिनके पास अक्षय लक्ष्मी. धन-दौलत, गाड़ी-घोड़े, मोटर, नौकर-चाकर, रथ-पालकी प्रभृति सभी सुख के सामान मौजूद हैं, राजा भी जिनकी बात को टाल नहीं सकता, जिनके इशारों से ही लोगों का भला या बुरा हो सकता है, ऐसे सर्व-सुख-सम्पन्न लोग भी, चाहे ऊपर से सुखी दीखते हों पर, वास्तव में सुखी नहीं हैं; भीतर-ही-भीतर उन्हें भी घुन खाये जाता है; किसी न किसी दुःख से वे जर्ज्जरित हुए जाते हैं। (वैराग्य-शतक; पृष्ठ ५-६)

भर्तृहरि का यह मत इतना समीचीन है, कि उस पर किसी के दो मत हो ही नहीं सकते।

( १२ )

तृष्णा कितनी प्रबल है और उसके चक्कर में पड़ कर मनुष्य अपने हाथों अपनी कैसी दुर्गति करता है, इसका चित्र भर्तृहरि ने बहुत ही सीधे पर मार्मिक ढँग से खींचा है। देखिये—

*"भ्रान्तं देशमनेकदुर्गविषमं प्राप्तं न किञ्चित्फलं,*
*त्यक्त्वा जातिकुलाभिमानमुचितं सेवा कृता निष्फला।*

*भुक्तं मानविवर्जितं परगृहेष्वाशंकया काकवत्तृष्णे*
*दुर्मतिपापकर्मनिरते नाद्यापि संतुष्यसि ॥"*

अर्थात्—"मैं अनेक दुर्गम और कठिन स्थानों में डोलता फिरा, पर कुछ भी नतीजा न निकला। मैंनें अपनी जाति और अपने कुल का अभिमान त्याग कर, पराई चाकरी भी की; पर उससे भी कुछ न मिला। शेष में, मैं कव्वे की तरह डरता हुआ और अपमान सहता हुआ, पराये घरों के टुकड़े भी खाता फिरा। हे पाप कर्म कराने वाली और कुमतिदायिनी तृष्णे! क्या तुझे इतने पर भी सन्तोष नहीं हुआ?"

तात्पर्य यह, कि धन के लालच में, मैं अपना देश और घर-द्वार छोड़ कर ऐसे-ऐसे स्थानों में गया, जहाँ मनुष्य बड़ी कठिनाई से पहुँच सकते हैं; पर वहाँ जाने पर भी मुझे एक पाई न मिली। मैंने अपने द्विजत्त्व या ऊँची जाति के अभिमान को त्याग कर पराई नौकरी भी की और मालिक ने जो-जो नीच कर्म कराये वही किये, लेकिन उससे भी मुझे धन न मिला। शेष में, मैं मान-अपमान को छप्पर पर रख कर, बिना बुलाये ही लोगों के घर गया और कव्वे की तरह डरते-डरते खाता रहा। मुझे इन सब कामों से बड़ी ठेस लगी। मैंने अनेक प्रकार के कष्ट उठाए, मान खोया, लोगों के कुवचन सहे, पर फिर भी मेरी कामना सिद्ध न हुई। इसलिये कम्बख़्त तृष्णा! मैं तुझसे पूछता हूँ, कि इतने

कुकर्म करा कर भी, तुझे सन्तोष हुआ या नहीं ? (वैराग्य-शतक; पृष्ठ १६-१७)

आशा भी मनुष्य को क्या-क्या नाच नचाती है ?

*"खलोल्लापा: सोढा: कथमपि तदाराधनपरै—*
*र्निगृह्यान्तर्वाष्पं हसितमतिशून्येन मनसा ।*
*कृतश्चित्तस्तम्भ: प्रहसितधियामञ्जलिरपि;*
*त्वमाशे मोघाशे किमपरमतो नर्त्तयसि माम् ॥"*

अर्थात्—"मैंने दुष्टों की सेवा करते हुए उनकी तानेज़नी और ठट्ठेबाजी सही, भीतर के दुःख से आए हुए आँसू रोके, और उद्विग्न चित्त से उनके सामने हँसता रहा। उन हँसने वालों के सामने, चित्त को स्थिर करके, हाथ भी जोड़े। हे झूठी आशा ! क्या अभी और भी नाच नचाएगी ?"

भाव यह, कि मैंने नीचों की नौकरी करली। उनकी सेवा करते हुए मैंने उन दुष्टों के अवाज़े-तवाज़े गाली-गलौज और दिल्लगी सभी कुछ बर्दाश्त की। उनके वाग्बाणों से मेरे कलेजे में छेद हो जाते थे और हृदय रोने लगता था। उसके कारण से जो आँसू आते थे, उन्हें मैं रोक लेता था। भीतर से मेरा दिल एक दम मुर्झा गया था; पर फिर भी मैं उनके सामने हँसा करता और क्रोध को दबा कर और चित्त को स्थिर और शान्त करके उन मसखरों को मैंने हाथ भी जोड़े; पर फिर भी उनसे

मुझे कुछ न मिला ! हे आशा ! निष्फला आशा ! इतने नाच तो नचाए, अब और तेरे दिल में क्या है ? ( वैराग्य शतक; पृष्ठ १८-१६ ) ।

( १४ )

तृष्णा कभी वृद्धा नहीं होती, सदा तरुणी बनी रहती है,और मनुष्य को शान्ति से नहीं बैठने देती। इसीलिये भर्तृहरि ने कहा है—

*"भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्तास्तपो न तप्तं वयमेव तप्ताः ।*
*कालो न यातो वयमेव यातास्तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः ॥*

अर्थात्—"विषयों को हमने नहीं भोगा, किन्तु विषयों ने ही हमारा भुगतान कर दिया; हमने तप को नहीं तपा, किन्तु विषयों ने हमें ही तपा डाला। काल का खात्मा न हुआ, किन्तु हमारा ही खात्मा हो चला। तृष्णा का बुढ़ापा न आया, किन्तु हमारा ही बुढ़ापा आ गया ।"

मतलब यह, कि हमने बहुत-कुछ भोग भोगे, पर भोगों का अन्त न आया; हाँ, हमारा अन्त आ गया। काल या समय का अन्त न आया, किन्तु हमारा अन्त आगया—हमारी उम्र पूरी हो चली। हमें जो धर्म-कार्य करने थे, वह हम न कर सके। हमने तप तो नहीं तपा, किन्तु संसारी तापों ने हमारे तईं तपा डाला—संसार के जञ्जालों में फँस कर, हम ही शोक तापों से तप गए। हमारा अन्त आ पहुँचा, हम निर्बल और वृद्ध हो

गए; पर तृष्णा बूढ़ी और कमज़ोर न हुई—हमें संसार से विरक्ति न हुई।

ऐसी ही बात उस्ताद 'ज़ौक़' ने कही है—

*"दुनिया से ज़ौक़ ! रिश्तये उल्फ़त को तोड़ दे।*
*जिस सर का है यह बाल, उसी सर में जोड़ दे॥*
*पर ज़ौक़ न छोड़ेगा, इस पीरा ज़ाल को।*
*यह पीरा ज़ाल, गर तुझे चाहे तो छोड़ दे॥"*

( वैराग्य-शतक; पृष्ठ ३६ )

*"वलिभिर्मुखमाक्रान्तं पलितैरंकितं शिरः।*
*गात्राणि शिथिलायन्ते तृष्णैका तरुणायते॥"*

अर्थात्—"चेहरे पर झुर्रियाँ पड़ गईं, सिर के बाल पक कर सफ़ेद हो गए, सारे अङ्ग ढीले हो गए—पर तृष्णा तो तरुण होती जाती है !"

ख़ुलासा यह, कि बुढ़ापा आ गया है; क्योंकि चेहरे का चमड़ा सुकड़ गया है, झुर्रियाँ पड़ गई हैं, रंग-रूप हवा हो गया है, हाथ-पैर आदि अङ्ग शिथिल या ढीले हो गए हैं, किसी काम की सामर्थ्य नहीं रही है। शरीर की तो यह दशा हो गई; पर तृष्णा का न तो बुढ़ापा आया, न बल घटा, वह तो उल्टी तेज़ हो रही है। हमारे शरीर का बुढ़ापा आ गया, पर तृष्णा की तो जवानी चढ़ रही है।

( वैराग्य-शतक; पृष्ठ ४३ )

( १५ )

यदि मनुष्य तृष्णा को त्याग कर, आत्म-चिन्तन में मग्न हो जाय, तो उसे किसी वस्तु का अभाव त्रस्त ही न करने पावे। इस विषय को लेकर भर्तृहरि कहते हैं:—

*"परेषां चेतांसि प्रतिदिवसमाराध्य बहु हा,*
*प्रसादं किं नेतुं विशसि हृदयक्लेशकलितम्।*
*प्रसन्ने त्वय्यन्तः स्वयमुदितचिन्तामणिगुणे,*
*विमुक्तः संकल्पः किमभिलषितं पुष्यति न ते॥"*

अर्थात्—"हे मलिन मन! तू पराये दिल को प्रसन्न करने में किस लिए लगा रहता है? यदि तू तृष्णा को छोड़ कर सन्तोष करले, अपने में ही सन्तुष्ट रहे, तो तू स्वयं चिन्तामणि-स्वरूप हो जाय। फिर तेरी कौनसी इच्छा पूरी न हो?"

वास्तव में, मन ही सब कामों का कर्त्ता है। सभी इन्द्रियाँ मन के ही अधीन और मन की ही अनुगामिनी हैं। मन ही बन्धन और मोक्ष का कारण है। मनुष्य मन से ही पाप-पुण्य और दुःख-सुख प्रभृति का भागी होता है। मन ही मनुष्य को बुरा-भला, साधु-असाधु सब कुछ बना देता है। मन की वृत्ति सुधरने से ही, मन के वासना-हीन होने से ही, सब कुछ त्यागने से ही, वह आत्म-साक्षात्कार के योग्य हो जाता है; इसीलिये कोई ज्ञानी पुरुष मन को सम्बोधन करके कहता है:—

"अरे मन! तू स्वयं तो मलिन और दुःख के भार से दबा हुआ है; फिर तू औरों के दिल ख़ुश करने की इतनी कोशिशें क्यों करता है, क्यों आफ़तें उठाता है, क्यों मान खोता है और क्यों अपमान सहता है? इससे तुझे क्या लाभ होगा? मेरी बात

माने, तो तू इच्छा को त्याग दे, किसी भी चीज की इच्छा मत रख; तब तुझे शान्ति मिलेगी—परमानन्द की प्राप्ति होगी। जब तू चिन्तामणि की भाँति स्वच्छ हो जायगा, जब तू अपने स्वरूप को पहचान जायगा; तब तुझे आत्म-साक्षात्कार हो जायगा, तू ब्रह्म के प्रेम में लीन हो जायगा, हर्ष-विषाद और शोक-मोह तेरे पास न आवेंगे, अष्ट-सिद्धि और नव-निद्धि तेरे सामने हाथ बाँधे खड़ी रहेंगी। उस समय तेरी कोई अभिलाषा पूरी हुए बिना बाक़ी न रहेगी। इसीलिये कहता हूँ, कि तू दूसरों को राज़ी करने की अपेक्षा अपने तईं ही राज़ी कर, इससे तुझे निश्चय ही उसकी प्राप्ति होगी, जिसके समान त्रिलोकी में और कोई नहीं है। ( वैराग्यशतक; पृष्ठ १०७-१०८ )

चापलूसों के लिये इससे उत्तम उपदेश और क्या हो सकता है ?

( १६ )

सन्तोष ही आत्म-सुख का प्रधान कारण हो सकता है, इसलिये योगिराज भर्तृहरि कह गए हैं—

*"वयमिह परितुष्टा वल्कलैस्त्वं च लक्ष्म्या*
*सम इह परितोषो निर्विशेषावशेषः।*
*स तु भवति दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला*
*मनसि च परितुष्टे कोऽर्थवान्को दरिद्रः ? ॥"*

अर्थात्—"हम वृक्षों की छाल पहन कर सन्तुष्ट हैं; आप लक्ष्मी से सन्तुष्ट हो। हमारा तुम्हारा दोनों का सन्तोष समान है, कोई भेद नहीं। वही दरिद्र है जिसके दिल में तृष्णा है। मन में

सन्तोष आने पर, कौन धनी और कौन निर्धन है ? अर्थात् सन्तोषी के लिये धनी और निर्धन दोनों बराबर हैं।

जिसे सन्तोष है, वह सदा सुखी है। उसे कोई सुख नहीं, जिसकी इच्छाएँ बड़ी-बड़ी हैं। जिसे सन्तोष नहीं है, वह सदा दुःखी है। सन्तोष बड़ी-से-बड़ी दौलत से भी अच्छा है। जो सुखी होना चाहे, वह तृष्णा को त्यागे, और परमात्मा जो दे, उसी में सन्तोष करे। सन्तोषी के लिये कोई व्याधि नहीं है। सन्तोषी के चित्त, मन और काया सदा सुखी रहते हैं। सन्तोषी किसी की ख़ुशामद नहीं करता।

उस्ताद 'जौक़' कहते हैं—

*"जो कुंजे क़नाअत में, हैं तक़दीर पर शाकिर।*
*है ज़ौक़ बराबर, उन्हें कम और ज़ियादा॥"*

जो सन्तोषी हैं, तक़दीर पर भरोसा रखते हैं, उन्हें कम और जियादा सभी बराबर हैं। उन्हें जो मिल जाय, उसी पर सब्र है।

शेख़ सादी ने "गुलिस्ताँ" में लिखा है—

*"ऐ क़नाअत तवनूगरम गरदाँ।*
*के बराये तो हेच नेमत नेस्त॥"*

हे सन्तोष ! मुझे धनी बना दे—क्योंकि संसार की कोई दौलत तुझ से बढ़कर नहीं है। ( वैराग्य-शतक; पृष्ठ १६६ )।

( १७ )

अब नित्य-सुख प्राप्त करने के कुछ अचूक मार्ग और देख लीजिए—

"प्राणाघातान्निवृत्तिः परधनहरणेसंयमः सत्यवाक्यं
कालेशक्त्या प्रदानं युवतिजनकथामूकभावः परेषाम् ।
तृष्णास्त्रोतोविभंगो गुरुषु च विनयः सर्वभूतानुकम्पा,
सामान्यः सर्वशास्त्रेष्वनुपहतविधिः श्रेयसामेष पन्थाः ॥"

अर्थात्—"किसी भी जीव की हिंसा न करना, पराया माल न चुराना, सत्य बोलना, समय पर सामर्थ्यानुसार दान करना, पर-स्त्रियों की चर्चा में चुप रहना, गुरुजनों के सामने नम्र रहना, सब प्राणियों पर दया करना और भिन्न-भिन्न शास्त्रों में समान विश्वास रखना—ये सब नित्य-सुख प्राप्त करने के अचूक रास्ते हैं।

यदि आप मोक्ष की अचूक राह चाहते हो, यदि आप नित्य सुख-शान्ति चाहते हो, यदि आप चिरस्थायी कल्याण चाहते हो, तो किसी भी प्राणी का विनाश मत करो, अपने पेट के लिए किसी की जान मत मारो। जब मौक़ा आवे, अपनी शक्ति-अनुसार ग़रीबों और मुहताजों को दान दो, उनके दुःख दूर करो, उनके दुःखों को अपना दुःख समझ कर उनका कष्ट निवारण करो। जहाँ पराई स्त्रियों का ज़िक्र होता हो, वहाँ मत बैठो; यदि बैठना ही पड़े, तो तुम अपनी ज़बान से कुछ मत कहो। माता-पिता और गुरु के सामने सदा नम्र रहो; उनकी आज्ञा-पालन करो, उनका मान-सम्मान करो, भूलकर भी उनका अप-मान मत करो। छोटे-बड़े सभी प्राणियों पर दया करो। सभी शास्त्रों को समान समझो; किसी में विश्वास और किसी में अविश्वास न करो; क्योंकि सभी का ध्येय एक ही है, सभी वहीं पहुँचते हैं। जिस तरह नदियाँ टेढ़ी-सीधी बहती हुई समुद्र में ही

मिलती है; उसी तरह सभी शास्त्र अपनी-अपनी राहों से मोक्ष या परमात्मा की ही राह बताते हैं। जो ऐसा विश्वास नहीं रखते, तर्क-वितर्क के झमेले में पड़ते हैं, वे वृथा भटकते और अपनी मंज़िल-मक़सूद—परम पद तक नहीं पहुँचते। ( वैराग्यशतक; पृष्ठ २३६ )।

अस्तु—हम शतक-त्रय के किस-किस श्लोक को उद्धृत करें, सभी में कुछ-न-कुछ अनूठापन है, सभी में उत्तमोत्तम शिक्षाएँ भरी हुई हैं, और सभी में एक-न-एक गम्भीर तथ्य विद्यमान है? हमें ताज्जुब है, कि नेहरूजी ने किस बुद्धि के फेर में पड़कर यह बात कह डाली, कि ये पुस्तकें ग़लत राह बतलाने वाली हैं, अतएव पढ़ने-योग्य नहीं हैं। आज, जबकि पाश्चात्य देश नीति को विज्ञान का रूप दे रहे हैं और भौतिक सभ्यता से ऊबकर, आध्यात्मिकता की तलाश में व्याकुल हो रहे हैं; तब नेहरूजी हमारे उन ग्रन्थों का अपमान करते हैं, जिनमें सैकड़ों-हज़ारों वर्ष पूर्व नीति को विज्ञान का रूप दिया जा चुका है, और जो आध्यात्मिकता से ओत-प्रोत हैं। परन्तु पाठक ऊपर दिए हुए कुछ उद्धरणों से भली भाँति समझ गए होंगे, कि ये ग्रन्थ कितने तथ्य-पूर्ण हैं, इनमें ज्ञान की कितनी सामग्री भरी हुई है, और ये केवल पढ़ने-योग्य ही नहीं हैं, वरन लोक और परलोक को बनाने वाले भी हैं। मनुष्यता को ऊपर उठाने में इन ग्रन्थों से जो सहायता मिल सकती है, उसका वर्णन नहीं हो सकता—यही क्यों? इस प्रकार के लोकोपयोगी ग्रन्थ संसार की किसी भी भाषा में बहुत कम होते हैं। शतक-त्रय का स्थान साहित्य में सदा अचल रहेगा, इनकी वाणी अमर है, और सारे संसार को एक-सा सन्देश देती रहेगी।



एक बात और। इस लेख में हमने शतक-त्रय से जो उद्धरण दिए हैं, उनसे पाठकों को अनुवाद की पूरी-पूरी .खूबी का पता कदापि नहीं चल सकता। ये उद्धरण तो बतौर चित्रों की आउट-लाइन या पैन्सिल-स्कैच के हैं। स्थान की कमी के कारण, हम इनकी रंगीन और मनोहर प्रतिमाएँ, जो अनुवाद में हैं यहाँ उपस्थित करें, तो कैसे करें? वास्तव में, अनुवादक महोदय ने अपनी सरस, सरल और हृदयग्राही लेखन-शैली द्वारा शतक-त्रय के एक-एक श्लोक को मनोहर प्रतिमा के रूप में परिवर्त्तित कर दिया है। पृष्ठ-पर-पृष्ठ पढ़ते जाते हैं और आत्मा आनन्द-विभोर होती जाती है; ऊबना क्या है, सो जानती भी नहीं। पाठकों से हमारा आग्रह है, कि वे हरिदास एण्ड को०, गंगा-भवन, मथुरा, से ये शतक अवश्य मँगाएँ, .खुद पढ़ें और अपने बालको को पढ़ाएँ। उन्हें अपूर्व लाभ होगा। जो पाठक पैसा ख़र्च करने में असमर्थ हों, वे, जैसे भी हो सके, कहीं से एकाध शतक प्राप्त कर पढ़ें और तब स्वयं ही फ़ैसला करें, कि नेहरूजी की आलोचना कहाँ तक ठीक है*।

सागर
१७ अगस्त, १९३३ ई०

ज़हूरबख़्श



---

* यह लेख प्रयाग की सुप्रसिद्ध मासिक पत्रिका "सहेली" से लिया गया है। लेखक और सम्पादक महोदय को हार्दिक धन्यवाद है।

भर्तृहरिकृत

# शतकत्रय पर

## विद्वान् पत्र-सम्पादकों की सम्मतियाँ

श्रीमान् पण्डितवर रामगोविन्दजी त्रिवेदी, वेदान्तशास्त्री-द्वारा सम्पादित "गंगा" में साहित्याचार्य श्री "मग" महोदय लिखते हैं:—

राजा भर्तृहरि ने नीतिशतक, शृङ्गारशतक तथा वैराग्यशतक नामक तीन शतकों की रचना की है। ये तीनों शतक निस्सन्देह संस्कृत साहित्य के उज्ज्वल रत्न हैं। इनका रसास्वादन, अकेले संस्कृतवाले ही, बहुत दिनों से कर रहे थे; किन्तु बेचारे हिन्दी के जानकार आज तक केवल ललच-ललच कर ही रह जाते थे—उनका कोई चारा ही नहीं था। यह सोच कर बाबू हरिदास जी वैद्य ने, इन हिन्दी वालों के लिये, बहुत परिश्रम से, इन तीनों शतकों का सुन्दर अनुवाद किया है। अनुवाद करती वेर, तत्सम भाव वाले पद्यों या कथानकों का भी चयन, बड़ी



मुस्तैदी से किया है, जिससे रोचकता बहुत अधिक मात्रा में बढ़ गई है। एक ही विषय पर कितनों के उद्गार, एकत्र पढ़ने से यद्यपि आम्रेडन-सा होता है सही; तथापि वक्तव्य वस्तु पर इसके द्वारा अत्यधिक प्रकाश भी पड़ता है। कवि तो गागर में सागर भर देता है; लेकिन उसे यथावत रूप में प्रकट करने का काम भाष्यकारों या अनुवादकों का ही होता है। बृहदाकार इन तीनों पुस्तकों के अनुवाद की शैली सचमुच इसी भाव को लिए हुई है। जड़ बुद्धि वाले पाठक भी, इस अनुवाद के द्वारा, भर्तृ-हरि के यथार्थ आशय को समझ जायँगे। अनुवाद की भाषा टकसाली, सरस और बोधगम्य है।

मैंने पहले इन तीनों शतकों का पारायण, मूल मात्र का ही, किया था; किन्तु इस बार इस बृहत् अनुवाद को भी देखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। मुझे इसमें, भर्तृहरि की भित्ति पर, नए नए बेल-बूटे देखने को मिले; और मूल में जो सहृदय-हृदय-संवेद्य व्यंग्य-निहित थे, उनके भी दर्शन अनायास होने लगे। मैं भावों की बाढ़ में बहने लगा; और वैद्यजी को हृदय से धन्य-वाद देने लगा। इसी समय मेरे एक मित्र ने, मेरे आगे अप्रेल की "सरस्वती" रख दी। वे बोले—"इस में नीतिशतक तथा वैरा-ग्यशतक की समालोचना निकली है, जिसे श्रीयुत मोहनलाल नेहरूजी ने लिखी है। मुझे तो अच्छी नहीं लगी, तुम भी पढ़ लो।" उसे पढ़ने पर मेरे आश्चर्य का ठिकाना नहीं रहा! नेहरू जी की रुचि और उनकी रसिकता पर मुझे तरस आने

लगा तथा उनकी प्रत्येक पंक्ति मेरे लिए कौतूहल की एक सामग्री हो गयी ! भला, इतनी सुन्दर पुस्तक पर ऐसा विचार उन से क्योंकर प्रकट किया गया !

यों तो उनकी छोटी-मोटी बहुत सी दलीलें हैं; लेकिन उन में दो ही दलीलें मुख्य हैं। एक तो स्त्रियों की निन्दा क्यों की गई है; और दूसरी मनगढ़न्त कहानियों को गढ़ कर इन का आकार वृहत् क्यों बनाया गया है। लेकिन ये दोनों ही बातें निःसार हैं; क्योंकि स्त्रियों की निन्दा करना यदि दोष है, तो इस दोष के भागी मूल पद्यकार ही हो सकते हैं, अनुवादक ने तो केवल मूलपद्य के आशय को ही पल्लवित किया है। स्त्रियों की निन्दा में तो संस्कृत के अनगिन्ती पद्य पड़े हुए हैं; उन्हें भला कोई कैसे हड़प लेगा ? देखिए, "मधु तिष्ठति वाचि योषितां, हृदि हालाहल-मेव केवलम्।" "विश्वासो नैव कर्तव्यः, स्त्रीषु राजकुलेषु च।" "गावस्तृणमिवारण्ये प्रार्थयन्ति नवं नवम्।" "सुवेशं पुरुषं दृष्ट्वा भ्रातरं यदि वा सुतं, योनिः क्लिद्यति नारीणाम्।" इत्यादि।

मतलब यह कि, जहाँ जैसी जरूरत पड़ती है, वहाँ वैसा लिखा ही जाता है। वैराग्यशतक में अगर कनक-कामिनी की निन्दा न की जायगी, तो इनकी निन्दा कहाँ होगी ? इस में तो इस भाव के श्लोकादि रहेंगे ही—त्वं किमिच्छसि मन्दात्मन् मूत्रागारस्य सेवनम्। लोहबद्धो विमुच्येत स्त्रीबद्धो न मुच्यते।" वेदान्त-ग्रन्थों और योगवासिष्ठ आदि में स्त्रियों के विरुद्ध कितना कहा गया है, इसका कुछ शुमार है ? वैराग्य में तो वे ही बातें



कही जायँगी, जिन से कनक, कामिनी और माया से घृणा हो जाय। औरतों की सिफ़ारिश के लिए कहीं वैराग्य का ग्रन्थ नहीं होता है! अगर इन ग्रन्थों में स्त्रियों की तारीफ़ की जाय, ख़ूबियाँ दिखायी जायँ, तो क्या वे ग्रन्थ वैराग्य के कहलायँगे? मेरे ख़याल से, तब तो वे ग्रन्थ "मायाशतक" या "स्त्रीशतक" हो जायँगे!

मैं स्त्री को मातृशक्ति मानताहूँ, पूज्यतम मानता और भी इसी प्रकार से बहुत कुछ मानताहूँ; लेकिन इससे क्या? एक ही स्त्री, कइयों की दृष्टि से, कई प्रकार की देखी जाती है—"कुणपः कामिनी मांसः योगिभिः कामिभिः श्वभिः।" योगी उसे शव समझते, कामी उपभोग की वस्तु समझते और कुत्ते मांस का लोथड़ा समझते हैं। समय, स्थान और व्यक्ति-विशेष के द्वारा ही निन्दा या प्रशंसा हुआ करती है। वैराग्यशतक और नीतिशतकमें स्त्रियोंके विरुद्ध कविताएँ तथा कथा-कहानियों को खुले-आम उद्धृत करने वाले इन्हीं वैद्यजी ने अपने "शृङ्गारशतक" के ३६ से ६७ पेजों तक में, स्त्रियोंकी तारीफ़ में, जमीन-आसमान के कुलावे मिला दिये हैं। वहाँ गुँजाइश थी; अतः वहाँ वैसा ही लिखना उपयुक्त था। लेकिन इसका मतलब यह कभी भी नहीं हो सकता कि, ऐसे अवसरों पर लेखक अपने स्वाधीन सिद्धान्तों को बेच डालता है। अनुवादक या भाष्यकारका कार्य बड़ा ही दुरूह होता है। जिसने इस ओर कभी हाथ बढ़ाया है, वही इसकी कठिनाइयों को जान सकता है। अवतुदा

करती वेर अपने सिद्धान्त को ताक़ पर रख देना पड़ता है; और, मूल लेखक के एक दम पाँव-पीछे चलना पड़ता है। वैद्यजी ने भी इसी नियम को अपनाया है, जो किसी भी तरह से बेजा नहीं कहा जा सकता; लेकिन नेहरूजी इस प्रणाली को क्यों दूषित बता रहे हैं, मुझे पता नहीं।

मनगढ़न्त कहानियोंके द्वारा अनुपयुक्त विस्तारवाली बात जो नेहरूजी कहते हैं, वह भी बे-सिर-पैरकी ही है। इन्होंने उस समालोचनामें लिखा है कि "बाबू हरिदासजी वैद्यने बहुतसी मनगढ़न्त कहानियाँ रची हैं।...मुझे ऐसा मालूम होता है कि, अनुवादक महोदयने अलिफ़लैलामें जो कहानी पढ़ी थी, वह आपने भर्तृहरि के सिर मढ़ दी!" यह भी कोई बात है ? मनगढ़न्त बातें तो स्वयं भर्तृहरिने ही रची हैं, और क्या, चारों वेद ही पहले मनगढ़न्त हैं ! वैद्यजीकी अनुवादवाली कहानियाँ यदि मनगढ़न्त भी हैं, तो इससे कौन-सी हानि है ? संस्कृत-साहित्यका गम्भीर अध्ययन करने वाला व्यक्ति वैद्यजीकी इन कहानियोंको कभी भी उनकी रचना माननेको तैयार नहीं हो सकता। दृष्टान्तसार आदि अनेक प्रामाणिक ग्रन्थोंके आधारपर ही वे कहानियाँ पल्लवित की गयी हैं। अलिफ़लैला या सहस्र-रजनी-चरित्रसे ही, यदि दृष्टान्तके तौरपर, कोई कहानी उद्धृत की गयी है, तो क्या वह दोषावह है ? मूलके भावको विशद करती वेर, दृष्टान्तके लिये, कहींसे अगर किसी कहानीका उद्धरण दोषकी कोटिमें स्थान पाता है, तो पहले प्रसिद्ध टीकाकार मल्लिनाथके ऊपर ही कोई



दफ़ा ठोकनी चाहिये। हाँ, यदि वे कहानियाँ समय, स्थान और क्रमके विरुद्ध लिखी जाती हैं, तो वे अवश्य दोषका स्थान पाती हैं; लेकिन इस शतकत्रयके अनुवादमें ऐसा तो कहीं मेरी नज़रमें नहीं आया।

नेहरूजी जिसे असंगत और दूषित बताते हैं, वह कहानी भी, प्राचीन ग्रन्थोंसे ही, वैराग्यशतकमें उद्धृत की गयी है—किसी 'औरतका पति, अपनी स्त्रीके सच्चे प्रेमकी परीक्षाके लिये, साँस खींचकर पड़ जाता है। वह अपनी स्त्रीसे पहले खीर बनानेको कह देता है। स्त्री पतिको, खानेके लिये, बुलाती है; लेकिन वह नहीं आता है। स्त्री जाकर देखती है, तो उसे मरा हुआ पाती है। वह मनमें कहती है—चलो, पहले खीर खालूँ। खीर खानेके बाद वह रोती-पीटती है।' नेहरूजीके ख़यालसे यह मनगढ़न्त है और ग़लत है। हिन्दूका मुर्दा घरमें पड़ा रहे और कोई खाये-पिये, यह नामुमकिन है। लेकिन मेरे ख़यालसे तो नेहरू-जीका, दुनियादारीका, अनुभव बहुत कम दीखता है। कोर्टमें रोज़ ही ऐसे मुकदमे दायर होते हैं; जिनसे यह स्पष्ट मालूम होता है कि, लोग अपने ही नातेदारको मारकर सब कुछ करते हैं। फिर, केवल खीर खायी गयी, यह कौनसी बड़ी बात है? स्त्रियों के तो ये स्वभावजात दोप हैं—"असत्यं साहसं माया मात्सर्यं चातिलुब्धता, निर्गुणत्वमशौचत्वं स्त्रीणां दोषाः स्वभावजाः।"

इसी तरह रानी पिङ्गला और भर्तृहरिकी कहानी कल्पित बतायी गयी है। जनश्रुति भी तो कोई चीज़ है! मैंने जहाँ तक

पढ़ा है, मुझे भी ऐसी ही कहानी मिली है। इसी आशयका मुझे एक सवैया भी मिला है—"जिनको नित मैं चितसे चितवौं, तिनके मनमें यह आन रती ना। वह आन पुमानके संग सखी, वनिता मनमें गनिकागृह चीना।" इत्यादि।

नेहरूजीने यह भी लिखा है कि 'अगर असली ग्रन्थका ही अनुवाद होता, तो मुश्किलसे ५० पृष्ठकी जरूरत होती।······" पन्ने गिन-गिनकर अनुवाद करते, तो मैंने किसीको नहीं देखा है! षड्दर्शनोंके सूत्र कितने संक्षिप्त हैं; परन्तु उनके ऊपर जितनी टीका-टिप्पणियाँ तथा भाष्य-अनुवाद हुए हैं, वे सबके आगे हैं। अगर यह भी दोषकी कोटिमें ही है, तो आचार्य आनन्दवर्द्धनसे पूछें कि, "भम धम्मिअ···" आदि दो लाइनों वाले श्लोकोंका अर्थ पूरे दो सफ़ों में क्यों किया जाता है? मूल ऋग्वेदका मूल्य ४) रुपये है; लेकिन उसके सायण-भाष्यका मूल्य ६०) रुपयोंसे भी अधिक है! आपकी नीतिसे, तब तो, यह भाष्य भी दूषित हुआ! विद्या-गुणको दोष बतानेकी नई परिपाटी तो अच्छी रही! विद्या-व्यासङ्गमें स्वल्पता ही निकृष्ट समझी जाती है। कहा है—"अधिकस्याधिकं फलम्।" जितना गुड़ दीजियेगा, उतना मीठा होगा।

नेहरूजी ने वैरागी होने की भी बात कही है; लेकिन इसके पहले उन्हें यह जान लेना चाहिये कि, आध्यात्मिक जगत् में संस्कृत-साहित्य सब साहित्यों में उन्नत है। वैराग्योत्पादन करने के लिये संस्कृत में अनगिन्ती ग्रन्थ हैं। उन्हें पढ़ने से भी यदि

किसी को वैराग्य उत्पन्न न होगा, तो क्या वे इस अनुवाद के पढ़ने से ही वैरागी हो जायँगे? थोड़ी देर के लिये, यदि यह भी मान लिया जाय कि, इस अनुवाद के पढ़ने से बहुतों को वैराग्य उत्पन्न हो जायगा, तो इससे क्या अनर्थ होगा। भर्तृहरि ने "वैराग्य शतक" का प्रणयन भी तो इसी कामना को रख कर किया था?

वीतराग मनीषियों का निरादर करना, हमारा कर्त्तव्य नहीं हो सकता है। उनकी कृतियों की रक्षा हमें सब तरह से करनी चाहिये। इस हिन्दी के युग में, उनके ग्रन्थों का, बिना हिन्दी-अनुवाद हुए, उनका आदर नहीं हो सकता है। हिन्दी-साहित्य का भाण्डार एक तो यों ही इतना श्रीहीन है कि, विश्व के उन्नत साहित्य में इसका कोई स्थान ही नहीं दीखता; फिर भी इसमें जो दस-पाँच अच्छे ग्रंथ निकले हैं, उनके ऊपर इस तरह छींटा मारना अच्छा नहीं।

इसमें एक जगह अँग्रेजी सरकार और उसके ऑफिसर लार्ड चेम्सफोर्ड एवं मिस्टर गोखले वगैरह की कुछ तारीफ लिखी गई है, जो कोई अपराध नहीं कहा जा सकता। "शत्रोरपि गुणा वाच्या, दोषा वाच्या गुरोरपि" के अनुसार, सच्ची तारीफ सबकी करनी चाहिये। अँग्रेजों में जितने गुण हैं, उतने गुण देशी राजाओं में, लेखक को नहीं मिले होंगे। सत्यता के परमोपासक महात्मा गांधीजी ने भी तो, कई स्थलों पर, कई बार अँग्रेजों के वास्तविक गुणों की प्रशंसा की है। शत्रु के गुणों की प्रशंसा करना पाप नहीं, यदि उनमें यथार्थता हो।

हिन्दी की सुप्रतिष्ठित मासिक पत्रिका "माधुरी" में, श्रीमान् श्यामापति जी पाण्डेय ( एम० ए०, ) महोदय लिखते हैं:—

भर्तृहरि के तीनों शतक—शृङ्गार, नीति तथा वैराग्य—संस्कृत-साहित्य के अमूल्य ग्रन्थ होते हुए भी हिन्दी में सुलभ नहीं थे। संस्कृत-साहित्य में इन शतकों का विशेष स्थान है। वैद्य हरिदासजी ने मूल-संस्कृत के साथ हिन्दी-गद्य-पद्य तथा अँगरेजी में इनका सुन्दर अनुवाद किया है। अनुवाद के साथ-ही-साथ हिन्दी, उर्दू, संस्कृत तथा अँगरेजी के अन्य विद्वानों की उक्तियाँ भी उद्धृत की गयी हैं। साथ में संस्कृत-पद्यों से सम्बन्ध रखने वाले मनोहर चित्र और अनुवादक की अपनी अनुभूत तथा लोकप्रसिद्ध कहानियाँ भी दी हुई हैं। कहने का सारांश यह है कि शतक सर्वांग रूप से सुन्दर, आकर्षक, रोचक और बोधगम्य बनाये गये हैं।

किसी पत्रिका में एक सज्जन ने शृंगार-शतक पर कुछ आक्षेप किये थे। वह आक्षेप वास्तव में मूल-ग्रन्थ पर ही समझा जाना चाहिये, क्योंकि अनुवादक ने जो कुछ भी किया है, वह संस्कृत के मूल-पद्यों के आधार पर ही। लेकिन हमारे विचार से मूल-ग्रन्थ पर भी आक्षेप करना उचित नहीं है। मनुष्य-जीवन के लिए ब्रह्मचर्य के अतिरिक्त गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ तथा संन्यास यह तीन अवस्थाएँ हमारे धर्माचार्यों द्वारा निर्द्धारित की गयी हैं। इन तीनों शतकों का भी क्रमशः इन्हीं तीनों आश्रमों से सम्बन्ध है—



कहना नहीं होगा कि इन तीनों आश्रमों के साथ लगे हुए समस्त नियमों का पूर्ण रूप से पालन ही जीवन की सार्थकता है। इस प्रकार गार्हस्थ्य-जीवन के लिए शृंगार-रसयुक्त रचनाओं का प्रादुर्भाव होना किसी प्रकार का पाप नहीं है। इसी अवस्था में वैराग्य अथवा जीवन में शुष्कता की सृष्टि, निर्द्धारित नियमों का उल्लंघन और एक प्रकार से सामाजिक विपर्यय है। फिर हमारे यहाँ ही नहीं, समस्त संसार में कौन-सा ऐसा साहित्य है जिसमें शृंगार-रस की रचनाएँ नहीं भरी पड़ी हैं? यह भी जीवन का एक अंग है और इसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती।

प्रसंगवश यहाँ एक बात पर और लिखना पड़ता है। किसी-किसी ने अनुवादक पर स्त्री-निन्दक होने का भी ज़बर्दस्ती ही दोषारोप किया है। परन्तु यदि वे शृङ्गार-शतक के पृष्ठ २८-६२ तक पढ़ने का कष्ट स्वीकार करें, तो उन्हें मालूम होगा कि अनुवादक स्त्री निन्दक नहीं, प्रत्युत स्त्री-जाति के प्रशंसक ही हैं। हमारी समझ में भर्तृहरि के शृङ्गारशतक के नाम से जैसे लोग अश्लीलता की कल्पना करते हैं, ठीक वैसे ही वैराग्यशतक में स्त्री-निन्दा की अनुभूति करने लगते हैं, पर उन्हें शतक-लेखक भर्तृहरिजी के दृष्टि-बिन्दु के दोनों सीमान्तों को सब से पहले ध्यान में रखना और तब ग्रन्थों पर विवेचना करनी चाहिए। ऐसी दशा में अनुवादक का भी यथास्थान स्त्री-जाति का प्रशंसक अथवा निन्दक बना रहना स्वाभाविक है। सत्य तो यह है कि हम आदर्शों की उज्ज्वल झाँकी में इतना अधिक चौंधिया

जाते हैं कि, यथार्थ को अपनी मूर्खतावश अवमाननीय समझ बैठते हैं। मनोवैज्ञानिक विवेचना की यह शैली दूषित है।

जहाँ तक अनुवाद का सम्बन्ध है, अनुवादक महोदय को नीति-शतक में अन्य शतकों की अपेक्षा कुछ अधिक सफलता मिली है। हिन्दी-गद्यानुवाद सर्वत्र ठीक और बोध-गम्य है··· ·····················।

·········ये तीनों शतक बहुत ही सुन्दर और संग्रहणीय हैं। शृंगारशतक नयनाभिराम चित्रों से सुसज्जित, हिन्दी गद्य-पद्य और अँगरेजी-अनुवाद के साथ अनूठा ग्रन्थ बन गया है। अन्य कवियों की उद्धृत उत्कृष्ट रचनाएँ तो जैसे अँगूठी में नगीने का काम दे रही हैं। यही बात नीति और वैराग्यशतक के सम्बन्ध में भी लागू है। इन ग्रन्थों की लोकप्रियता का यही प्रमाण है, कि इतने ही दिनों में शृंगार-शतक के दो और नीति तथा वैराग्य-शतक के तीन-तीन संस्करण हो चुके हैं।

तीनों ही शतक प्रत्येक व्यक्ति के लिए बुद्धिपूर्वक पठनीय तथा संग्रहणीय हैं। छपाई-सफ़ाई, चित्र तथा सामग्री आदि पर ध्यान देने से इन शतकों का मूल्य भी ठीक जान पड़ता है।

*'वर्त्तमान' की राय—*

अनेक ग्रन्थों के रचयिता, सुप्रसिद्ध कानपुरी "प्रताप" के जॉइन्ट ऐडीटर और वर्त्तमान के सम्पादक और सर्वस्व पण्डितवर रमाशङ्करजी अवस्थी महोदय लिखते हैं:—



संसार की हर एक भाषा में तीन हिस्से उपन्यास और एक हिस्से में शेष अन्य विषयों की पुस्तकें प्रकाशित होती हैं। लेकिन जब भाषा के साहित्य की सम्पन्नता पर विचार किया जाता है, तब उन उपन्यासों की संख्या देख कर यह नहीं कह दिया जाता कि, अमुक भाषा समुन्नत हो गई है। धर्म, नीति, दर्शन, विज्ञान, इतिहास, अनुशीलन आदि-आदि विषयों पर लिखी गई मौलिक पुस्तकों के आधार पर ही प्रायः यह कहा जाता है कि, उक्त भाषा में प्रत्येक विषय का पुष्ट साहित्य प्रस्तुत हो चुका है।

जब ऐसा ही प्रश्न अपनी मातृ-भाषा हिन्दी के सम्बन्ध में आ उपस्थित होता है, तब हम सकपका उठते हैं, क्योंकि इनी-गिनी ही पुस्तकें अभी तक प्रकाशित हो पाईं, जिन को हमारे भाषा-साहित्य में आदर का स्थान दिया जा सके, सो भी इन पुस्तकों में देव-वाणी संस्कृत से अनुवादित पुस्तकों का ही बाहुल्य है। जिन को हम निश्चय ही अपनी परम्परागत विभूति मानते हैं। यदि संस्कृत-साहित्य से अनुवादित की हुई पुस्तकों को हम हिन्दी-साहित्य का अंग न मानें तो, हिन्दी का वर्त्तमान वैभव और भी अधिक आभाहीन भाषित होने लग जाये।

अतः हिन्दी के जिन प्रेमी सेवकों ने संस्कृत-साहित्य-से महोदधि के अनमोल रत्न संग्रह करके हिन्दी-मन्दिर को सजाया है, उनका उपकार कभी भुलाया नहीं जा सकता। संस्कृत के प्रचलित साहित्य में श्री भर्तृहरि के तीनों शतक बहुत ही आदरणीय स्थान

रखते हैं। इन तीनों शतकों का जैसा सरल, सुबोध, विस्तृत, क्षेपक-सहित, सचित्र अनुवाद बाबू हरिदासजी वैद्य ने किया है, वैसा परिश्रम अन्य लेखकों ने किसी ग्रन्थ के लिखने में किया होगा, उसका हमें आज तक परिचय नहीं मिला है। अनेक शास्त्रों, पंचतन्त्र, हितोपदेश तथा फ़ारसी एवं अँगरेजी भाषा के ग्रन्थों में लिखे गये कथानकों को सजीव अर्थों में समझाने का अद्वितीय श्रेय बा० हरिदासजी ने ही कमाया है। साथ-साथ प्रत्येक श्लोक का अँग्रेज़ी भाषा में उल्था करके, अँग्रेज़ीदाँ लोगों को भी भर्तृहरि के अमूल्य वचनों का ज्ञान प्राप्त कर सकने की सुविधा कर दी है।

संस्कृत के बहुतेरे प्रसिद्ध-ग्रन्थों के अनुवाद भिन्न-भिन्न लेखकों द्वारा हो चुके और भिन्न-भिन्न प्रकाशकों ने उन्हें प्रकाशित करके काफ़ी पैसा बटोरा, लेकिन भर्तृहरि शतक के इस अनुवाद के बाद, आज दिन तक किसी लेखक या प्रकाशक का इतना साहस नहीं पड़ा कि, इन शतकों का अन्य कोई अनुवाद हिन्दी में प्रकाशित होता। एक तो यह अनुवाद इतना रोचक एवं सरल हुआ है कि, हर एक लेखक इतनी सुबोधता ला ही नहीं सकता है, फिर छपाई और चित्रता आदि ऐसे ढँग से की गई है कि, साधारण श्रेणी के प्रकाशक की सामर्थ्य के बाहर की बात हो गई है। इतना विस्तृत अनुवाद कर लेना हँसी-ठट्ठा नहीं होता है। न जाने कितने ग्रन्थों से संग्रह करके, अनेक कथानकों-द्वारा प्रत्येक बात को सुलझा कर समझाया गया है और कितनी सावधानी से अर्थों



की मर्यादा को निभाया गया है। अक्सर बड़े-बड़े प्रकाशक यह कहते हुए सुने गए हैं कि, भर्तृहरि के शतकों पर तो बाबू हरिदास जी वैद्य की आलमगीरी छाप है।

उनका यह कथन असत्य नहीं है, हरिदासजी ने जान लड़ा कर शतकों का अनुवाद किया है। अपने जीवन की अनेक घटनाओं और अपने अनुभवों को भी चित्रित करके, वैद्यजी ने ग्रन्थ को अधिक उपयोगी बना दिया है। स्वयं प्रकाशक होने के कारण, जिल्दों की छपाई-सफ़ाई का रूप-रंग भी एक नम्बर उभरा है। यही कारण है कि, दूसरों की हिम्मत नहीं पड़ती कि, दूसरे अनुवाद लिखवा कर छापें, इनके आगे बिकें या न बिकें। मुफ्त में पैसा बर्बाद हुआ और ऊपर से समालोचकों ने खिल्ली उड़ाई।

बड़े-बड़े पुस्तकालयों और सुपठित परिवारों की निजी लाइब्रेरियों में रखने योग्य, सुनहले अक्षरों से युक्त, बहुत सुन्दर जिल्दों में ये तीनों शतक दूसरी तथा तीसरी बार छप कर प्रकाशित हो चुके हैं। जिनको उत्तम-उत्तम ग्रन्थों के संग्रह करने का शौक है, वे नये संस्करणों को देख कर और भी अधिक सन्तुष्ट होंगे।

*'क्षत्रिय-सेवक' की राय—*

हिन्दी लेखकों और पुस्तक-प्रकाशकों में बाबू हरिदास जी वैद्य का एक विशेष स्थान है। आपने हिन्दी के लिये जो काम किया है, वह सचमुच आदरणीय और प्रशंसनीय है। वैद्यकविषयक 'चिकित्सा चन्द्रोदय' के सात भाग लिख कर आपने

हिन्दी को एक बहुमूल्य ग्रन्थ भेंट किया है, जिसका आगे चल कर बड़ा आदर होगा। आपकी 'स्वास्थ्य रक्षा' अपने विषय की एक ही पुस्तक है। 'अँग्रेजी शिक्षा' के चार-पाँच भाग और 'बँगला शिक्षा' के चार भाग लिख कर आपने तद्विषयक ज्ञान हिन्दी वालों को बहुत ही सुविधाजनक कर दिया है। महाराज भर्तृहरि के तीनों शतकों का हिन्दी-अनुवाद कर के भी आपने बड़ा यश अर्जन किया है। इस प्रकार आपने हिन्दी की बड़ी भारी सेवा की है। विशेषता यह है कि, अधिकांश हिन्दी-लेखकों की तरह पुस्तक लिख कर आप स्वयं दरिद्र नहीं रहे हैं। आपने अपनी पुस्तकों को स्वयं प्रकाशित करके, उनके द्वारा यथेष्ट रुपया भी पैदा किया है। आपकी एक-एक पुस्तक के तीन-तीन चार-चार ही नहीं, दस-दस संस्करण हो चुके हैं। इसी से पाठक अनुमान कर सकते हैं कि, आपने साहित्य सेवा के साथ-साथ कितना धन और यश अर्जन किया होगा। इन सब के लिये हम हृदय से वैद्य जी को बधाई देते हैं और परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि, वह आपको वृद्धावस्था में आरोग्य प्रदान कर के आप को शतंजीवि बनावे। हमें वैद्य जी से अभी बहुत आशाएँ हैं। हम समझते हैं कि, वैद्य जी के द्वारा हिन्दी का कोई और भी बड़ा हित साधन होगा। अस्तु

महाराज भर्तृहरि ने नीति, शृङ्गार और वैराग्य नाम से तीन प्रसिद्ध शतक लिखे हैं। संस्कृत भाषा में इन शतकों को ऊँची दृष्टि से देखा जाता है और संस्कृत के विद्वान् उनका बड़ा आदर

करते हैं। हिन्दी में भी इन शतकों के कई अनुवाद प्रकाशित हुए हैं। पर उपर्युक्त वैद्य जी ने इन शतकों के जो संस्करण निकाले हैं, वे अनूठे हैं। हिन्दी में उनके जोड़ की पुस्तकें बहुत कम हैं।

ये तीनों ग्रन्थ प्रत्येक गृहस्थ के घर में रहने आवश्यक हैं। मानव जीवन को सफल बनाने में ये ग्रन्थ-रत्न अपूर्व सहायक होंगे। नीति शतक में नित्य व्यवहारोपयोगी सभी नीतियों का विस्तृत दिग्दर्शन करा दिया गया है। इसमें ११ प्रकरण हैं। प्रथम प्रकरण में भर्तृहरि महाराज की जीवनी दे दी है। बाकी १० में—अज्ञ-प्रशंसा, विद्वानों की प्रशंसा, मानशौर्य-प्रशंसा, धन-महिमा, दुर्जनों की निन्दा, सज्जन-प्रशंसा, परोपकारियों की प्रशंसा, धर्म-प्रशंसा, देव-प्रशंसा, कर्म-प्रशंसा आदि का समावेश है। जगह-जगह पर विभिन्न कथाओं को देने से पुस्तक अत्यन्त रोचक हो गई है।

उदाहरणार्थ भर्तृहरि जी का श्लोकः—

*स्वायत्तमेकान्तगुणं विधात्रा, विनिर्मितं छादनमज्ञतायाः।*
*विशेषतः सर्वविदां समाजे, विभूषणं मौनमपण्डितानाम् ॥७॥*

भावार्थ—मूर्खों को अपनी मूर्खता छिपाने के लिये ब्रह्मा ने "मौन धारण करना" अच्छा उपाय बता दिया है और वह उनके अधीन कर दिया है। मौन मूर्खता का ढक्कन है; इतना ही नहीं, वह विद्वानों की मण्डली में उनका आभूषण भी है।

फिर उपरोक्त श्लोक और भावार्थ की विस्तृत व्याख्या दी है, जिसमें कई कवियों, शायरों की उसी विषय की कविता, शैर और नीति-वचन कहे हैं। जैसे अँग्रेजी कहावत हैं—मौन बुद्धिमानों का गुण और मूर्खों की बुद्धिमत्ता है।'

"चुप रहने की आदत सीखो और उसे अपना मॉटो (आदर्श) बनाओ।"

अब 'शृङ्गार शतक' के विषय देखिये। नाम से तो इसका मुख्य विषय शृङ्गार ही झलकता है। लेकिन इसमें शृङ्गार, वैराग्य और नीति आदि तीनों विषयों का समावेश है।

"वैराग्य शतक" को लीजिये—इसमें संस्कृत श्लोकों के साथ ही श्रीयुत प्रतापसिंह जू की चित्ताकर्पिणी कविताएँ और भी जोड़ दी हैं। इसे पढ़ कर मनुष्य को वैराग्य हो आता है। प्रत्येक आध्यात्म-प्रेमी को इसकी एक प्रति जरूर रखनी चाहिये।

इस प्रकार इन पुस्तकों में मूल संस्कृत श्लोक, हिन्दी-भावार्थ, व्याख्या, अँगरेजी-भाषानुवाद, वैद्यजी (लेखक या अनुवादक) के ५० वर्षों के निजी अनुभव, महाकवि ग़ालिब, उस्ताद जौक़, दाग़, तुलसीदास प्रभृति विद्वानों की कविताएँ, शैर और शायरी और उनके अर्थ तथा व्याख्या और गुलिस्ताँ, महाभारत, कुमार सम्भव, किरातार्जुनीय, रघुवंश, हितोपदेश आदि तथा अन्य ग्रन्थों के उपयोगी श्लोक, काव्य, कविताएँ और कहानियों के उद्धरण दिये गये हैं। तीनों शतक अलग-अलग मनोमोहक मजबूत सुनहरी

जिल्द-युक्त हैं। प्रत्येक में क्रमशः ५०० पृष्ठ २७ चित्र, ४७५ पृष्ठ २६ चित्र और ५५० पृष्ठ ३८ चित्र हैं।

*'सेहली' की राय—*

हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान्, आयुर्वेद-विशारद श्रीमान् पण्डित महेन्द्रनाथजी पाण्डेय महोदय "सहेली" में लिखते हैं:—

संस्कृत-साहित्य में भर्तृहरि का एक ख़ास स्थान है। विरला ही कोई संस्कृतज्ञ होगा, जिसकी निगाहों से भर्तृहरि के श्लोक न गुज़रे हों। उनकी विद्वत्ता के कायल सभी हैं और उनके श्लोक साहित्यिक दृष्टि से बड़े ही आदरणीय समझे जाते हैं। उन्होंने शृंगार शतक, नीति शतक और वैराग्य शतक नामक ग्रन्थ में केवल तीन सौ श्लोक लिख कर साहित्य-संसार में अपने को अमर कर लिया। एक-एक श्लोक अमूल्य है, जिस विषय को आपने लिखा है उसे पूर्णता को पहुँचा दिया है। विश्व के उन्नत साहित्य में ये ग्रन्थ त्रय सगर्व अपना मस्तक ऊँचा करके भारत-वर्ष की मान-रक्षा कर सकते हैं। संसार की विनश्वरता और माया-जाल की बहुरूपता का वास्तविक, किन्तु शिक्षा-पूर्ण वर्णन पढ़ते ही बनता है।

इस शतक त्रय के कई स्थानों से अनुवाद प्रकाशित हुए और शायद अभी हों भी। एक अनुवाद हरिदास एण्ड कम्पनी, गंगा भवन, मथुरा से प्रकाशित हुआ है। जितने अनुवाद मैंने देखे हैं, यह उन में सब से अच्छा है। ऊपर श्लोक, फिर उसका

अर्थ, मूल श्लोक से समता रखने वाली अन्य कवियों की कवितायें, अन्त में समश्लोकी पद्यमय अनुवाद और अंग्रेज़ी-अनुवाद है। पढ़ते समय अकथनीय स्वर्गीय आनन्द मिलता है और ऐसा जान पड़ता है, मानों सुभाषितों की पावन गंगा में अवगाहन कर शरीर और मन पवित्र हो गया। थोड़ी देर को मनुष्य संसार के क्रोध, मोह, लोभ आदि से मुक्त होकर स्वतंत्र स्वर्गीय उद्यान में विचरण करने लगता है। उसमें से कुछ अंश हम पाठकों के मनोरंजन के लिए नीचे उद्धृत करते हैं। देखिये—

*केयूरा न विभूषयन्ति पुरुषं, हारा न चन्द्रोज्ज्वला।*
*न स्नानं न विलेपनं न कुसुमं नालंकृता मूर्द्धजाः॥*
*वाण्येका समलंकरोति पुरुषं या संस्कृता धार्यते।*
*क्षीयन्ते खलु भूषणानि सततं, वाग्भूषणं भूषणम्॥*

अर्थ—बाजूबन्द, चन्द्रमा के समान उज्ज्वल मोतियों के हार, स्नान, चन्दनादि के लेपन, फूलों के शृंगार और सँवारे हुए बालों से पुरुष की शोभा नहीं होती; पुरुष की शोभा केवल संस्कार की हुई सुन्दर वाणी से है, क्योंकि और सब भूषण निश्चय ही नष्ट हो जाते हैं किन्तु वाणी-रूपी भूषण सदा वर्तमान रहता है।

## समश्लोकी अनुवाद

*कंकन छवि नहिं देत, हार उज्ज्वल नहिं सोहैं।*
*कर उबटन असनान, कुसुम मन को नहिं मोहैं॥*

*केतिक कसे संमार, नाँहि शोभा दें ऐसी।*
*वाणी मनहर लसे, एक सुन्दर मुख जैसी॥*
*जग और अभूषण सब गिरें, टूटें विनसें हैं सही।*
*पै वाणी जो है एक रस, शुभ भूषण विगड़े नहीं॥*

नीति शतक, १६

यदि भूषण-प्रिय महिलायें भर्तृहरि के बचनों पर ध्यान दें तो कितना अच्छा हो।

शील की प्रशंसा में कवि कहता है—

*ऐश्वर्यस्य विभूषणं सुजनता शौर्यस्य वाक्संयमो,*
*ज्ञानस्योपशमः श्रुतस्य विनयो वित्तस्य पात्रे व्ययः।*
*अक्रोधस्तपसः क्षमा प्रभवितुर्धर्मस्य निर्व्याजता,*
*सर्वेषामपि सर्वकारणमिदं शीलं परम भूषणम्॥*

अर्थ—ऐश्वर्य का भूषण सज्जनता, शूरता का भूषण अभिमान-रहित बात कहना, ज्ञान का भूषण शान्ति, शास्त्र देखने का भूषण विनय, धन का भूषण सुपात्र को दान देना, तप का भूषण क्रोध-हीनता, प्रभुता का भूषण क्षमा और धर्म का भूषण निश्छलता है। किन्तु अन्य सब गुणों का कारण और सर्वोत्तम भूषण शील है।

शंकराचार्यकृत प्रश्नोत्तर माला में लिखा है—

*किम्भूषणादभूषणमस्ति शीलं, तीर्थं परं किं स्वमनो विशुद्धम्।*
*किमत्र हेयं कनकं च कान्ता, श्राव्यं सदा किं गुरुवेद वाक्यम्॥*

किसी कवि ने कहा है—

*गिरिते गिरि परवो भलो, भलो पकरिवो नाग।*
*अग्नि माँहि जरिवो भलो, बुरो शील को त्याग॥*

समश्लोकी अनुवाद, कुण्डलिया—

*मण्डन है ऐश्वर्य को, सज्जनता सनमान।*
*वाणी सज्जन शूरता, मण्डन धन को दान॥*
*मण्डन धन को दान, ज्ञान-मण्डन इन्द्रिय-दम।*
*तप-मण्डन अक्रोध, विनय-मण्डन सोहत सम॥*
*प्रभुता-मण्डन क्षमा, धर्म-मण्डन छल-खण्डन।*
*सबहिन में सरदार, शीलता सब को मण्डन॥*

नीति-शतक, ८२

और उद्धरण देने को जी चाह रहा है; किन्तु विस्तार-भय से हम ऐसा करने में असमर्थ हैं। अर्थ के बाद प्रायः प्रत्येक श्लोक का भावार्थ और व्याख्या दी हुई है। कहीं-कहीं विषय को अधिक स्पष्ट और रोचक बनाने के लिये, कुछ कथाएँ भी जोड़ी गई हैं, जिनको हम स्थानाभाव से नहीं दे सकते। प्रत्येक श्लोक का अङ्गरेज़ी-अनुवाद भी दिया गया है, जो सरल और स्पष्ट है। आगे हम वैराग्य शतक और शृंगार शतक के दो एक श्लोक उद्धृत करते हैं, जिसमें पाठक स्वयं पुस्तक की उपयोगिता का अन्दाज़ा लगा सकें। इन श्लोकों के अर्थ और व्याख्या आदि में



आये हुये पद्यों को भी हम उद्धृत करना चाहते हैं। आशा है कविता-प्रेमी पाठकों का उससे विशेष मनोरंजन होगा—

*अवश्यं यातारश्चिरतरमुषित्वाऽपि विषया,*
*वियोगे को भेदस्त्यजति न जनो यत्स्वयममून्।*
*व्रजन्तः स्वातंन्त्र्यादतुलितपरितापाय मनसः,*
*स्वयं त्यक्त्वा ह्येते शमसुखमनन्तं विदधाति॥*

वैराग्य शतक, १६

अर्थ—विषयों को हम चाहे जितने दिनों तक क्यों न भोगें, एक दिन वे निश्चय ही हम से अलग हो जायँगे। तब मनुष्य उन्हें स्वयं अपनी इच्छा से ही क्यों न छोड़ दे? इस जुदाई में क्या फ़र्क़ है? अगर वह न छोड़ेगा तो वे छोड़ देंगे। जब वे स्वयं मनुष्य को छोड़ेंगे, तब उसे बड़ा दुःख और मनःक्लेश होगा। अगर मनुष्य उन्हें स्वयं छोड़ देगा, तो उसे अनन्त सुख और शान्ति प्राप्त होगी।

*शैया शैलशिला गृहं गिरिगुहा वस्त्रं तरूणां त्वचः,*
*सारंगाः सुहृदो ननु क्षितिरुहां वृत्तिः फलैः कोमलैः॥*
*येषां निर्झरम्बुपानमुचितं रत्यैच विद्यांगना।*
*मन्ये ते परमेश्वराः शिरसियैर्बद्धो न सेवाञ्जलिः॥*

अर्थ—मैं उनको परमेश्वर समझता हूँ जो किसी के सामने मस्तक नहीं नवाते, जो पर्वत की शिला को ही अपनी शैया समझते हैं, जो गुफा को ही अपना घर मानते हैं, जो वृक्षों की छालों

को ही अपने वस्त्र और जंगली हिरणों को ही अपने मित्र समझते हैं, वृक्षों के कोमल फलों से ही उदर की अग्नि को शान्त करते हैं, जो कुदरती झरनों का जल पीते हैं, और जो विद्या को ही अपनी प्राणप्यारी समझते हैं।

उस्ताद ज़ौक ने कहा है—

*जिस इन्साँ को, सगे दुनिया न पाया।*
*फ़रिश्ता उसका, हम पाया न पाया॥*

क्या ख़ूब कहा है—जो मनुष्य संसार का दास नहीं, वह देवताओं से कहीं ऊँचा है।

महाकवि ग़ालिब कहते हैं—

*बे तलब दें तो मज़ा उसमें, सिवा मिलता है।*
*वह गदा, जिसका न हो ख़ूये सवाल अच्छा॥*

विना माँगे मिल जाने में बड़ा आनन्द है। फ़क़ीर वही अच्छा, जिसमें माँगने की आदत न हो।

और भी कहा है—

*दस्ते सवाल, सैकड़ों ऐबों का ऐब है।*
*जिस दस्त में यह ऐब नहीं, वह दस्ते ग़ैब है॥*

कबीर साहब ने भी कहा है—

*अनमाँग्या उत्तम कह्यो, मध्यम माँगि जो लेय।*
*कहे "कबीर" निकृष्ट सो, पर-घर घरना देय॥*

उत्तम भीख जो अजगरी, सुनि लीजो निज बैन।
कहै "कबीर" ताके गहे, महा परम सुख चैन॥

समश्लोकी अनुवाद—

बसै गुहा गिरि शुचित शिला शैया मन मानी।
वृक्ष-वकल के वसन, स्वच्छ सुरसरि को पानी॥
बन-मृग जिनके मित्र, वृक्ष-फल भोजन जिनके।
विद्या जिनकी नारि, नहीं सुरपति सम तिनके॥
ते लगत ईश-सम मनुज मोहि, तनु शुचि ऐसे जग भये।
जे पर-सेवा के काज को, हाथ नाहिं जोरत नये॥

वैराग्य, ६४

................पुस्तक की छपाई सफ़ाई जिल्द आकर्षक है। तीनों शतक ऐलबम की तरह, भावमय सुन्दर चित्रों से सुसज्जित हैं। पुस्तक विद्या-व्यसनी लोगों को अवश्य संग्रहणीय है।

'कर्मवीर' की राय—

हिन्दी के धुरन्धर विद्वान्, हिन्दी केशरी आदि प्रसिद्ध पत्रों के भू० पू० सम्पादक और कर्मवीर के वर्तमान सम्पादक पण्डितवर श्रीमान् माखनलालजी चतुर्वेदी महोदय लिखते हैं:—

हरिदास कम्पनी के स्वामी श्री० हरिदास जी वैद्य, कलकत्ता से पुस्तक-प्रकाशन का काम करते हैं। आज तक हिन्दी में उन्होंने कितनी ही उपयोगी पुस्तकें प्रकाशित की हैं। एक समय तो, हिन्दी में उनके द्वारा प्रकाशित पुस्तकों की धूम थी। इस समय बाबू





हरिदास जी वैद्य ने भर्तृहरि-कृत नीति शतक, वैराग्य और शृंगार शतक का अनुवाद किया है। भर्तृहरि की ये कृतियाँ भारतीय साहित्य में अपना ऊँचा स्थान रखती हैं। भारतीय प्राचीन साहित्य का प्रत्येक पाठक, अपने ज्ञान में, भर्तृहरि की वाणी के बिना, कमी-सी अनुभव करता है। श्री० हरिदास जी ने पुस्तकों का अनुवाद, बड़े ही अच्छे ढङ्ग से किया है। यही कारण है कि इसके दो खण्डों का प्रथम संस्करण शीघ्र बिक गया। शृङ्गार, वैराग्य और नीति शतकों की तीन मोटी-मोटी सुवर्ण वर्णाङ्कित बँधी हुई जिल्दें अवश्य ही विद्यालयों, पाठकों तथा धनियों के पुस्तकालयों की शोभा हैं। इस पुस्तक में, मूल श्लोक, उसका अनुवाद, फिर उस पर भाष्य तथा प्रायः श्लोकों के भावों से मिलते-जुलते हिन्दी-उर्दू और अँग्रेजी के गद्य-पद्य के उदाहरण दिये गये हैं। नीति शतक की चित्र-संख्या २६, पृष्ठ-संख्या ४८६ और मूल्य अजिल्द का ४।) और सजिल्द का ५) है। इसमें हिन्दी की, तरह-तरह की गम्भीर और बाजारू कविताओं का भारी संग्रह अनायास ही मिल जाता है। इन कविताओं को, लेखक महाशय ने, भर्तृहरिजी के मूल विषय को समझाने के लिये, पुस्तक में दे दिया है। किन्तु मोटी पुस्तक-जैसा मोटा और सुनहली जिल्द-जैसा सुनहला गर्व, लेखक अपने उद्योग का नहीं करते। शृङ्गार शतक की भूमिका में श्री० हरिदास जी ने लिखा है—"यह कह देने में हर्ज नहीं कि, मैं अपनी सभी पुस्तकें, द्वितीय और तृतीय श्रेणी के सज्जनों के लिये लिखा करता हूँ; क्योकि मैं भी उन्हीं श्रेणियों में हूँ।" किन्तु



जिस व्यक्ति को अपनी सीमाओं का इस तरह विवेक होता है, उस सज्जन को तीसरी श्रेणी में कौन मानेगा ? अस्तु, हम 'कर्मवीर' के पाठकों से सिफ़ारिश करेंगे कि, ये जिल्दें, शहरों और गाँवों के ज्ञान के प्यासो के लिये उपयोगी हैं।

*"प्रेमा" की राय—*

अनेक ग्रन्थों के जन्मदाता, हिन्दी के लब्धप्रतिष्ठ और ख्यातिनामा लेखक मुन्शी ज़हूरबख्श जी साहब "प्रेमा" में लिखते हैं—

भारतवर्ष में क्या शिक्षित और क्या अशिक्षित शायद ही कोई ऐसा व्यक्ति होगा, जो पुण्य-चरित्र महाराजा भर्तृहरि का नाम न जानता हो । लगभग दो हज़ार वर्ष हुए, वह भारत के एक अत्यन्त प्रतापशाली नरेश थे और मालवा प्रान्त के उज्जैन नगर में उनकी राजधानी थी । कहते हैं कि, महाराज गुणों के असीम भण्डार थे। बड़े ही वीर, पराक्रमी, साहसी, उदार, दानी, दयालु, गुण-ग्राहक और अत्यन्त प्रजा-पालक थे। उनके समय में प्रजा को रामराज्य का सुख प्राप्त था। सम्पूर्ण राज्य उनका एक-निष्ठ भक्त था। लोग उन्हें देवता के समान मानने लगे थे और सम्भवतः उनकी इस असीम श्रद्धा-भक्ति का ही यह परिणाम है कि, आज तक असंख्य मनुष्य महाराज को प्रातःस्मरणीय ही नहीं, अमर तक मानते हैं। उनका यह विश्वास-सा हो गया है कि, महाराज की साधना अब तक जारी है, और वह कभी-कभी

अज्ञात रूप में वन-प्रान्तों से निकल कर अपनी दीन-हीन प्रजा को दर्शन दे जाते हैं।

जो हो, महाराज भर्तृहरि जैसे कर्त्तव्य-परायण थे, वैसे ही विद्या-प्रेमी भी थे। उनकी राज-सभा नामी गिरामी पण्डितों, विद्वानों और कवियों से सुशोभित हुआ करती थी। महाराज स्वयं पूर्ण पण्डित, विद्वान् और कवि थे। उनकी प्रतिभा सर्वतो-मुखी थी। उन्होंने समय-समय पर शृंगार-शतक, नीति-शतक और वैराग्य-शतक नामक तीन ग्रन्थों की रचना की थी। इन शतकों का प्रत्येक श्लोक अत्यन्त हृदय-ग्राही, कवित्व-पूर्ण और अनुपम है। सच तो यह है कि, महाराज इन ग्रन्थों की रचना कर वास्तव में अमरत्व लाभ कर गए हैं। जब तक साहित्य की सृष्टि है, तब तक इन ग्रन्थों का महत्त्व अक्षुण्ण रहेगा, और लोग आदर-पूर्वक महाराज का नाम लेते रहेंगे।

यहाँ हम 'शृंगार-शतक' का थोड़ा सा परिचय देने की चेष्टा करेंगे। इस ग्रन्थ में एक सौ तीन श्लोक हैं; जिनमें मानुषी शृंगार का वर्णन किया गया है। यह वर्णन कहीं स्थूल सम्भोगा-त्मक है, कहीं दिव्यादिव्य है, और कहीं मनुष्य-जीवन को अनन्त की ओर ले जाने वाला भी है। जहाँ कवि महोदय ने नारी-प्रेम की उज्ज्वलता लोगों के सामने स्पष्ट की है, वहाँ उन्होंने उसकी श्यामता भी भली भाँति उघार कर रख दी है और विषयान्ध लोगों से, उससे दूर रहने के लिए, पुरजोश अपील भी की है।



इसके अलावा नारी के शारीरिक सौन्दर्य का वर्णन, नर-हृदय पर पड़ने वाला उसका प्रभाव, भिन्न-भिन्न ऋतुओं का वर्णन भी इस ग्रन्थ-रत्न के प्रधान अङ्ग हैं। इस ग्रन्थ के सम्बन्ध में सर्वापेक्षा प्रशंसा की बात यह है कि, इसका प्रत्येक श्लोक रस से सरावोर है और उसके पाठ से हृदय को अतीव आनन्द प्राप्त होता है। अपने कथन को स्पष्ट करने के लिए, हम पाठकों की सेवा में दो-चार नमूने पेश करेंगे..................।

बस! इतने उदाहरणों से ही रसज्ञ पाठक यह समझ गए होंगे कि, महाराजा भर्तृहरि का यह शतक शृंगार-रस का कैसा अनोखा पदार्थ है। सौभाग्य से हिन्दी में इस शतक का एक बहुत ही सुन्दर अनुवाद भी हो गया है। अनुवादक हैं, हिन्दी के पुराने लेखक बाबू हरिदासजी वैद्य। वास्तव में विद्वान् लेखक ने बड़े ही परिश्रम और बड़ी ही विद्वत्ता से यह अनुवाद तैयार किया है। मूल श्लोक के बाद उसकी टीका दी गई है, और फिर उस पर विस्तृत विवेचना की गई है। यह विवेचना अनुवादक की बहुदर्शिता का परिचय तो देती है, साथ ही उसकी भाषा ऐसी सरस, ऐसी सरल और बामुहाविरा है कि बस, पढ़ते ही बनती है। स्थल-स्थल पर संस्कृत, उर्दू, हिन्दी आदि भाषाओं के कवियों की तुलनात्मक उक्तियाँ दे देने से वह और भी हृदयग्राहिणी हो गई है। विवेचना के बाद, महाराजा श्रीप्रतापसिंहजू कृत पद्यानुवाद भी दे दिया गया है। यह पद्यानुवाद भी बड़ा सुन्दर है,

और मूल भाव को बड़ी ही ख़ूबी से अभिव्यक्त करता है। इस प्रकार बाबू साहब ने इस ग्रन्थ को आदि से अन्त तक उपन्यास से भी अधिक मनोरञ्जक और आकर्षक बना दिया है। पुस्तक एक बार हाथ में लेने पर, फिर खतम किये बग़ैर छोड़ने की तबियत ही नहीं होती। अन्त में अँग्रेज़ी-अनुवाद भी दे दिया गया है, जिससे अँग्रेज़ी पढ़े-लिखे पाठक भी इस ग्रन्थ से पूरा लाभ उठा सकते हैं। इस ग्रन्थ की एक विशेषता और बहुत बड़ी विशेषता यह है, कि कुशल अनुवादक ने मूल-भावों की रक्षा करते हुए भी, टीका और व्याख्या इस ढंग से लिखी है कि, वह लोगों की उद्वेग-जनक प्रवृत्तियाँ भड़काने की अपेक्षा उन पर अच्छा प्रभाव ही डालती है।

प्रकाशन इस ग्रन्थ का बहुत उच्च कोटि का हुआ है। हिन्दी में इतने दिव्य रूप में बहुत कम ग्रन्थ प्रकाशित हुए होंगे। सम्पूर्ण ग्रन्थ बढ़िया उजले कागज़ पर मोती-जैसे सुन्दर अक्षरों में छापा गया है। जिल्द इतनी सुन्दर बनाई गई है कि, देखते ही आँखों की थकावट भाग जाती है। फिर ढाई दर्जन नयनाभिराम रंग-बिरंगे चित्रों ने तो ग्रन्थ की शोभा में चार चाँद ही लगा दिये हैं। इन सब बातों को देखते हुए, यही कहना पड़ता है कि, शृंगार-शतक वास्तव में हिन्दी का शृंगार बन गया है। जो सज्जन चाहें, केवल साढ़े तीन रुपये में, हरिदास कम्पनी, गंगा-भवन, मथुरा से यह मनोहर वस्तु प्राप्त कर सकते हैं………।



*'युगान्तर' की राय—*

हिन्दी-अंगरेज़ी के सुप्रसिद्ध विद्वान्, अनेक ग्रन्थों के जन्मदाता, लाहौरी "चाँद" के भू० पू० एडीटर-इन-चीफ़ और युगान्तर के वर्तमान सम्पादक और सर्वस्व श्रीमान् बाबू सन्तरामजी बी० ए० महोदय लिखते हैं—

राजा भर्तृहरि ने तीन शतक लिखे हैं। एक में शृंगार का वर्णन है। दूसरे में उत्तमोत्तम नीति-वचन हैं। तीसरा यह वैराग्य शतक है। इसमें संसार की विषय-वासनाओं को हानि-कारक और तुच्छ सिद्ध करके परमात्मा में लौ लगाने का उपदेश है। भर्तृहरि ने जीवन का ख़ूब उपभोग किया था। उसने गरमी-सरदी सब देखी थी। "खाओ, पियो और मज़े उड़ाओ" के जीवन से ऊब कर ही उसने संसार से मुख मोड़ा था। इसलिए उसके वचनों में बड़ी गहरी सचाई पाई जाती है। ऐसे अनुभवी और भुक्तभोगी सज्जन के अनुभव से सब मनुष्यों को लाभ उठाना चाहिये। पुस्तक में पहले मूल संस्कृत श्लोक है। उसके नीचे उसका हिन्दी-अनुवाद है। अनुवाद के आगे उसकी हिन्दी में विशद व्याख्या है। व्याख्या के बाद उसी आशय का हिन्दी पद्य है। पद्य के बाद संस्कृत श्लोक का अँगरेज़ी अनुवाद है। व्याख्या बड़ी रोचक, सरस और सारगर्भित है। इसमें उर्दू और हिन्दी कवियों के बामौक़ा शेर और पद्य भी दिए गये हैं। इस से मूल श्लोक का आशय बहुत साफ़ हो जाता है। अनुवाद का नमूना देखिये—

**गतं तत्तारुण्यं तरुणिहृदयानन्दजनकं,**
**विशीर्णा दन्तालिर्निजगतिरहो यष्टिशरणां ।**
**जड़ीभूता दृष्टिः श्रवणरहितं कर्णयुगलं,**
**मनोमे निर्लज्जं तदपि विषयेभ्यः स्पृहयति ॥**

तरुणियों के हृदय में आनन्द पैदा करने वाली जवानी चली गई है, दन्त-पंक्ति गिर गई है, लकड़ी का सहारा लेकर चलता हूँ, नेत्र-ज्योति मारी गई है, दोनों कानों से सुनाई नहीं देता, तोभी मेरा बेहया मन विषयों को चाहता है।

छप्पय

*गई भोग की चाह, गयो गौरव गुमान सब !*
*मित्र गये सुरलोक, अकेले आप रहे अब ॥*
*उठत सु लकड़ी टेक, तिमिर आँखन में छायो,*
*शब्द सुनत नहिं कान, बचन बोलत बहकायो ॥*
*यह दशा वृद्ध तन की, तऊ चकित होत मरिवो सुनत ।*
*देखो विचित्र गति जगत की, दुख हू कों सुख सों लुनत ॥*

छपाई-सफ़ाई बहुत अच्छी है। ३८ सुन्दर चित्र हैं। वैराग्यवृत्ति को दृढ़ करने के अभिलाषियों को यह पुस्तक ज़रूर देखनी चाहिए।

*'जासूस' की राय—*

हिन्दी के पुराने लेखक, अनेक ग्रन्थों के रचयिता, लब्धप्रतिष्ठ विद्वान्, "जासूस" के जन्मदाता और सम्पादक बाबू गोपालरामजी गहमरी लिखते हैं:—



राजा भर्तृहरि को एक सन्त ने अपनी तपस्या से पाया हुआ अमर फल भेट किया था। उन्होंने वह फल अपनी परम प्यारी रानी को दिया कि, वह सदा युवती बनी रहेगी और उससे जीवन भर विहार करेंगे। उस रानी ने वह फल अपने प्यारे यार दारोगा को भेट किया। दारोगा ने उसे अपनी माशूका—एक वेश्या को नज़र कर दिया, किन्तु वेश्या ने वह अमर फल फिर राजा भर्तृहरि को जा कर दे दिया कि, जो न्यायी राजा प्रजा को सन्तानवत् पालता है उसी की नीतिपूर्ण छत्रच्छाया में सदा जीवन बीते। बस, इसी से संसार का कटु अनुभव पाकर, राजा भर्तृहरि ने कमण्डल कोपिन्न धारण किया और सब सुविशाल राज-पाट त्याग कर जगत् से विरागी हो, रमते राम बन कर बन को चले गये।

उन्होंने त्रिगुणमय संसार को देख-सुन लेने पर शृंगार, नीति और वैराग्य नाम के तीन शतक सौ-सौ श्लोकों में बना डाले। उन तीनों शृंगार शतक, नीति शतक, वैराग्य शतक के हिन्दी-अनुवाद बहुतेरे छपे हैं। इन तीनों का सार संक्षेप में और वृहद् व्याख्या पूर्ण विस्तार से लिख कर अनेक लेखकों ने टीका की और अनेक प्रकाशकों-द्वारा प्रकाशित हुईं, किन्तु हमारे माननीय मित्र श्रीयुत बाबू हरिदासजी वैद्य ने जो शतकत्रय की सुविशाल टीका और सुवृहत् व्याख्या प्रकाशित की है, उन तीनों शतकों को हिन्दी में बहुत ऊँचा स्थान मिलेगा।

कहने को तो इन तीनों का मूल उसी योगिराज भर्तृहरि के तीन सौ श्लोक हैं; किन्तु एक-एक में सौ-सौ शृंगार-नीति और

वैराग्य-ग्रन्थों का निचोड़ भरा है, यह कहने से भी अत्युक्ति नहीं होगी। भर्तृहरि का पहले श्लोक देकर उसकी सरल हिन्दी-टीका दी है। फिर उसकी सुविशाल और गवेषणा भरी व्याख्या है। वह व्याख्या क्या है एक-एक श्लोक पर एक-एक छोटी-मोटी पुस्तिका-सी हो गयी है। उस व्याख्या में उस श्लोक से सम्बन्ध रखने वाले अच्छे-अच्छे सम्मान्य कवियों के प्रभावकारी पद्य, उनकी टीका, नामी शाइरों की शाइरी, उनका भावार्थ और उनको समझाने में अच्छे-अच्छे प्रभावपूर्ण चुटीले उपदेश भरे दृष्टान्त यथास्थान दिये गये हैं, उनको गुम्फित करने में श्रीयुत वैद्यजी की जो गवेषणा और अध्ययन-शक्ति का परिचय मिलता है, लोकोपकार-बुद्धि और नीति-निपुणता तथा अनुभवों का जो पता चलता है, उसकी सराहना करने में हमारी लेखनी अपारग हो जाती है। फिर हर श्लोक के अन्त में अँगरेजी-अनुवाद देख कर, उनकी अँगरेजी की योग्यता का भी दिग्दर्शन होता है। हिन्दी-साहित्य में वैद्यजी की यह कीर्ति सदा सुप्रकाशमान रहेगी। इन शतकों में केवल योगी भर्तृहरि और बाबू हरिदास वैद्य ही नहीं, इन में पाठकों को कवि भूषण, सर्वश्रद्धेय तुलसी, बिहारी, गिरिधर कविराय, सुन्दर, कबीर, नानक, महाराजा प्रताप, वृन्द आदि और उर्दू-फ़ारसी के महाकविगण शेख़सादी, उस्ताद ज़ौक़, दाग़ ग़ालिब सब मिलेंगे। और कौन-कौन से कवि और शाइर मिलेंगे, सो इन सुविशाल तीनों ग्रन्थों को पढ़ चुकने पर याद भी नहीं रह सकता। हमारा आग्रह है कि, सब हिन्दी पाठक बाबू



हरिदास वैद्य, गंगा भवन, मथुरा से तीनों शतक मँगाकर जरूर इनका रसास्वादन करें।

*'आर्य-मित्र' की राय—*

हिन्दी के धुरन्धर विद्वान्, अनेक ग्रन्थों के रचयिता, आर्यमित्र के वर्त्तमान् सम्पादक, पण्डितवर श्रीमान् हरिशङ्कर जी शर्म्मा महोदय लिखते हैं—

वैराग्य-शतक तथा नीति-शतकः—कौन नहीं जानता महाराज भर्तृहरि और उनकी अमर-कृति शतक-त्रय को ? सभी संस्कृतज्ञ खुले दिल से भर्तृहरि शतक की दाद देते हैं। जो भी बात कही गई है वह बड़े ही पते की कही गई है। महाराज प्रत्येक बात की तह तक ही पहुँच कर रहे हैं। इस पर भी उनकी प्रसाद-गुण-पूर्ण शैली ने और भी कमाल किया है। ऐसी सुललित रचना के यद्यपि हिन्दी में कई संस्करण विद्यमान थे, पर साहित्यानुरागी व्यक्ति केवल अनुवाद ही तो नहीं चाहता। वह तो उससे भी आगे बहुत कुछ चाहता है। इसके अतिरिक्त केवल अनुवाद के सहारे ही तो कोई बात की तह तक नहीं पहुँच जाता, जब तक कि उसे अनेक पहलुओं से समझा कर न कहा जावे। उक्त अमर-कृति के एक ऐसे ही संस्करण की हिन्दी में आवश्यकता थी, जिसको बाबू हरिदासजी वैद्य ने अनेक अंशों में पूरा किया है। आपने संस्कृत मूल देकर नीचे उसका अर्थ दिया है। पश्चात् उसे और बढ़ाकर समझाया है। संस्कृत, फ़ारसी, उर्दू, अँग्रेजी आदि के कवियों के उद्धरण उपस्थित कर, तुलनात्मक अध्यन के हेतु, सामग्री उपस्थित की गई है। प्रत्येक श्लोक का हिन्दी-छन्दों तथा अँग्रेज़ी-

गद्य में भी अनुवाद दिया गया है। इससे भी बढ़कर विशेषता इन संस्करणों की यह है, कि नीतिशतक में २६ तथा वैराग्य-शतक में ३८ चित्र देकर, छन्दों के भावों को स्पष्ट किया गया है। पुस्तक सभी प्रकार से उपादेय है, इसमें सन्देह नहीं। नीति-शतक और वैराग्य-शतक दो ही हमारे सामने हैं। हर्ष का विषय है कि, यह दोनों का तीसरा संस्करण है। दोनों की छपाई, कागज़ बहुत ही सुन्दर, सुनहले अक्षरों से विमण्डित रेशमी जिल्द। ऐसी दीर्घकाय और उपयोगी पुस्तकों का मूल्य भी अधिक नहीं, अर्थात् नीति शतक सजिल्द का मूल्य ५) और वैराग्य-शतक का मूल्य ५) मात्र। बाबू हरिदासजी ने इस प्रकार साहित्य की अनुपम सेवा की है, और साफल्य के हेतु बधाई के पात्र हैं। हमें 'बिहारी सतसई' के एक सुन्दर, चित्र-विभूषित, पर साहित्य के रंग में रंगे हुए एक संस्करण के देखने की लालसा है, क्या वैद्यजी उसे भी पूरा कर सकेंगे ?

*'राजपूत' की राय—*

हिन्दी-अँगरेज़ी के सुप्रसिद्ध विद्वान्, ख्याति-प्राप्त कहानी-लेखक, "राजपूत" के सम्पादक, कुँवर मोहनसिंह जी सेंगर महोदय लिखते हैं:—

वैराग्य-शतक ( सजिल्द ):—लेखक—श्री० हरिदासजी वैद्य प्रकाशक—हरिदास एण्ड कम्पनी, कलकत्ता ( अब मथुरा )।

भारतीय इतिहास के प्रसिद्ध नीतिज्ञ महाराज भर्तृहरि के शतक-त्रय हिन्दी-संसार में इतनी अधिक ख्याति प्राप्त कर चुके

हैं कि, अब पृथक एवं विस्तृत रूप से उनका परिचय देने की आवश्यकता नहीं। शृंगार, नीति अथवा वैराग्य-शतक में से जिसने एक भी शतक देखा है, वह महाराज भर्तृहरि के अध्यात्मवाद का भली भाँति अनुमान कर सकता है। वैसे तो महाराज के तीनों शतक हिन्दी में कई बार विभिन्न लेखकों द्वारा अनूदित हो चुके हैं, किन्तु यदि हम यह कहें कि, सफलता हरिदासजी के अनुवाद को ही मिली है, तो इस में अत्युक्ति न होगी। वैद्यजी की भाषा संस्कृतमय या पाण्डित्य-पूर्ण न हो कर बोल-चाल की वह सरल एवं संगत भाषा है, जिसे आज-कल हिन्दुस्तानी कहा जाता है और यही वैद्यजी के ग्रन्थों के असाधारण प्रचार का एक मात्र कारण है।

'वैराग्य-शतक' हमारे सामने है। इसमें सुयोग्य अनुवादक महाशय ने प्रारम्भ में महाराज भर्तृहरि की संक्षिप्त जीवनी देकर यह बतलाने का प्रयत्न किया है, कि जिस वैराग्य के कारण महाराज ने 'वैराग्य-शतक' जैसे अमूल्य और महान् ग्रन्थ का प्रणयन किया, उसका सूत्रपात कैसे हुआ ? दो रानियों के होते हुए भी विलास-प्रिय युवा भर्तृहरि का पिंगला से विवाह करना और उसके हाथ की कठपुतली हो जाना, कनिष्ठ विक्रम द्वारा पिंगला के दुश्चरित्र की बात राजा को ज्ञात होना, जगत् सेठ से मिल कर पिंगला के षड्यन्त्र किये जाने पर विक्रम को निकल-जाना, फिर वेश्या के द्वारा अपनी रानी को दिया हुआ अमरफल

पाकर महाराज को पिंगला की दुश्चरित्रता का भान होना और वैराग्य हो जाना—आदि बातें एक उपन्यास की तरह बड़े मनो-रंजक ढँग से लिखी गई हैं। श्रीभर्तृहरि को 'त्रिया-चरित्र' ज्ञात होने पर यह कहना कि—"क्वचित्पुराण्यारण्ये शिवशिव शिवेति प्रलपतः"—उनके हार्दिक-विराग और सांसारिक माया-मोह का बड़ा सुन्दर और चुभने वाला चित्रण है। इसके पश्चात् शतक के श्लोक हैं, जिनका विद्वान् अनुवादक ने हिन्दी और अँग्रेजी गद्य में अर्थ देकर, फिर सोदाहरण चित्र देकर, अपनी भापा में समझाया है। कहीं-कहीं 'ख़ुलासा' और 'अधिक स्पष्ट' लिख कर अनुवादक ने जहाँ तक भी हो सका है, श्लोकों के अर्थ को समझाने और हृदय-गम्य कराने की सफल चेष्टा की है। इस सब के अतिरिक्त, कई जगह श्लोकों से मिलते-जुलते अर्थ वाले हिन्दी और उर्दू के पद्यांश उद्धृत कर अनुवादक महोदय ने सोने में सुगन्ध का काम किया है। स्थल विशेष पर पाद-टिप्पणी में भी शब्दार्थ अथवा वाक्यार्थ दिए गए हैं। अन्त में लगभग ५० पृष्ठों में वैराग्य एवं ईश्वरत्व-सम्बन्धी प्रश्नोत्तर दिये हैं, जिन्हें हम ग्रन्थ का निष्कर्ष कह सकते हैं। चित्रों का इतना बाहुल्य है, कि प्रत्येक साधारण-सी बात को भी चित्रों की सहायता से इस प्रकार समझाया है कि, हिन्दी का कोई भी साक्षर व्यक्ति समझ सके। हमारी समझ में तो इससे अधिक सुलभ, सुन्दर और सरल अनुवाद भर्तृहरि के शतकों का हिन्दी में कोई दूसरा नहीं है। पुस्तक की छपाई-सफ़ाई उत्तम है।



जो लोग इधर-उधर के उपन्यास और क़िस्से-कहानी पढ़-पढ़ कर अपने दुर्लभ जीवन के अमूल्य समय को योंही बरबाद करते हैं, संसार के दुर्व्यसनों में पड़ कर अपना सर्वनाश करते हैं, उनसे हम अनुरोध करेंगे कि, वे कम-से-कम (ख़रीद कर नहीं तो माँग कर ही ) एक बार तीनों नहीं तो भर्तृहरिजी के केवल "वैराग्य-शतक" का अवलोकन कर संसार और अपने जीवन के रहस्य को समझें। हमारा तो यह भी दृढ़ विश्वास है कि, वैराग्य-शतक को पढ़े और हृदयंगम किये बाद, मनुष्य को किसी आध्यात्मिक सांसारिक गुरु की आवश्यकता न रह जायगी। अन्त में, हम इसके ख्यातिनामा अनुवादक आदरणीय वैद्य हरिदासजी को इस परोपकार-पूर्ण सत्प्रयास के लिए हार्दिक साधुवाद देते हुए हिन्दी-पाठकों से अपील करेंगे कि, वे वयोवृद्ध वैद्यजी के इस परिश्रम और मातृ-भाषा-सेवा की यथोचित क़द्र करेंगे।

*'हंस' की राय—*

अँगरेज़ी-हिन्दी के सुविख्यात विद्वान्, 'माधुरी' आदि के भू० पू० सम्पादक, उपन्यास सम्राट्, "हंस" और "जागरण" के सम्पादक श्रीमान् बाबू प्रेमचन्द जी बी० ए० महोदय लिखते हैं:—

भर्तृहरि के ये तीनों शतक संस्कृत-साहित्य के ही नहीं, भू-साहित्य की अपूर्व रचनाएँ हैं। जीवन की इन तीनों अवस्थाओं

ना शायद ही किसी कवि ने इतना मार्मिक, हृदय-स्पर्शी और आँखें खोलने वाला चित्रण किया हो। हिन्दी में इन कृतियों के अनुवाद तो पहले ही छप चुके हैं, लेकिन हरिदास जी ने प्रत्येक श्लोक की व्याख्या, श्लोक का अँग्रेजी रूपान्तर, उससे मिलती-जुलती हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी कवियों के छन्द देकर इसे सर्व-साधारण के लिये सुबोध बना दिया है। व्याख्या बड़ी फड़कती हुई, सजीव भाषा में की गई है, जिससे उसके पढ़ने में आनन्द आता है। ये तीनों पुस्तकें अब तीसरी बार प्रकाशित हो रही हैं इसीसे ज्ञात होता है कि, हिन्दी पाठकों ने इनका कितना आदर किया है। भर्तृहरि का जीवन-चरित्र भी दिया है............।

*'वैद्य' की राय—*

मुरादाबाद के सुप्रसिद्ध वैद्यप्रवर, वंगसेन आदि ग्रन्थों के अनुवादक "वैद्य" के सम्पादक श्रीमान् शङ्करलालजी महोदय लिखते हैं:—

नीति-शतक—महाराजा भर्तृहरि के शतकत्रय को भी बाबू हरिदासजी ने प्रकाशित कर हिन्दी-जगत में अच्छी ख्याति प्राप्त कर ली है। वास्तव में, इस महाकाव्य का ऐसा सुन्दर और बढ़िया संस्करण अब तक अन्यत्र कहीं भी देखने में नहीं आया। ये तीनों ही शतक भिन्न भिन्न-भागों में अत्यन्त सजधज के साथ प्रकाशित किये गये हैं। श्रृंगार शतक और वैराग्य शतक की समालोचना वैद्य में पहले की जा चुकी है। आज 'नीति शतक' (तीसरा संस्करण) हमारे सामने है। इसमें ऊपर मूल श्लोक,

उसके नीचे हिन्दी अनुवाद; फिर सरल व्याख्या तथा उसके आगे हिन्दी-पद्यानुवाद, पश्चात् अँगरेजी अनुवाद और फिर मूल श्लोक के भाव से मिलती हुई अनेक उर्दू कवियों की उक्तियाँ, तथा दूसरे लोगों की बहुत सी अच्छी-अच्छी कहावतें भी संग्रह कर दी गई हैं। भावों को व्यक्त करने के लिये कितने ही बढ़िया चित्र भी लगाये गये हैं। इसकी पृष्ठ-संख्या ५०० है। काग़ज-छपाई अत्युत्कृष्ट, बढ़िया विलायती ढँग की सुनहरी जिल्द बाँधी गई है।

*'वीणा' ( मार्च ) की राय—*

हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान्, 'वीणा' के सफल सम्पादक श्रीमान् पण्डितवर कालिकाप्रसादजी दीक्षित महोदय लिखते हैं:—

भर्तृहरि के उपर्युक्त तीनों शतकों का संस्कृत-साहित्य में बहुत महत्त्व है। यदि उदारता-पूर्वक विचार किया जाय, तो यह कहना पड़ेगा कि, ये संसार के साहित्य में स्थान पाने योग्य हैं। इनमें शृंगार, नीति और वैराग्य का जितने सुन्दर और मनोरंजक ढँग से वर्णन किया गया है वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। जीवन की इन तीन अवस्थाओं का ज्ञान होना, प्रत्येक मनुष्य के लिए अत्यन्त आवश्यक है। संसार की बहुरूपता और माया जाल का सुन्दर शिक्षाप्रद वर्णन पढ़ने के लिए ये तीनों पुस्तकें अत्यन्त उपयोगी हैं। इन शतकों के अनुवादक हिन्दी के ख्याता-नामा लेखक बाबू हरिदास जी वैद्य हैं। आप एक अनुभवी वैद्य हैं और "चिकित्सा-चन्द्रोदय" नामक अनुपम ग्रन्थ लिखकर पर्याप्त ख्याति प्राप्त कर

चुके हैं। इस अनुवाद में आपने प्रत्येक श्लोक की व्याख्या और उसका अँगरेज़ी रूपान्तर दिया है। श्लोक के भावों से मिलती-जुलती, हिन्दी, फ़ारसी और उर्दू के कवियों की रचनाओं के उदाहरण देकर अनुवाद को और भी मनोरञ्जक बना दिया गया है।

उदाहरणार्थ वैराग्य-शतक में ब्रह्मानन्द का वर्णन करते हुए कविवर नज़ीर की निम्न-लिखित सुन्दर पंक्तियाँ दी गई हैं:—

*है आशिक़ और माशूक़ जहां, वां शाह वज़ीरी है बाबा।*
*ना रोना है न धोना है न दर्द असीरी है बाबा।*
*दिन रात बहारें चुहलें हैं और ऐश फ़क़ीरी है बाबा।*
*जो आशिक़ हुए सो जानें हैं यह भेद फ़क़ीरी है बाबा।*
*हर आन हँसी हर आन ख़ुशी हर वक्त अमीरी है बाबा।*
*जब आशिक़ मस्त फ़क़ीर हुए फिर क्या दिलगीरी है बाबा।*

इस प्रकार के सुन्दर पद्यों का प्रायः हर जगह बड़े सुन्दर ढँग से समावेश किया गया है।

शतकों में चित्रों की तो भरमार है। कई चित्र चित्ताकर्षक और कला-पूर्ण हैं। छपाई-सफ़ाई अत्यन्त सुन्दर और नेत्र-रंजक है। प्रत्येक हिन्दू-गृहस्थ को इस शतक के तीनों भाग अपने घर में अवश्य रखने चाहियें। पुस्तकों के अब तक दो संस्करण समाप्त हो चुके हैं। यह तीसरा संस्करण भी प्रथम दो संस्करणों की भाँति ही सुन्दर है, किसी प्रकारकी कमी नहीं आने पाई है।

*'अर्जुन' की राय—*

"अर्जुन" के सम्पादक और सर्वस्व, अनेक ग्रन्थों के रचयिता, विद्या-वाचस्पति प्रोफेसर इन्द्र महोदय लिखते हैं:—

नीति-शतक, वैराग्य-शतक और शृंगार-शतक—मूल लेखक महाराजा भर्तृहरि। अनुवादक, टीकाकार और प्रकाशक श्री० हरिदासजी वैद्य, २ गंगा-भवन, मथुरा सिटी।

उक्त तीनों ग्रन्थों का परिचय किसी भी भारतीय साहित्य-सेवी को देने की आवश्यकता नहीं है। केवल भारत में ही नहीं, संसार-भर में महाराजा भर्तृहरि की ये अमर कृतियाँ खूब ख्याति पा चुकी हैं। संस्कृत का तो कोई ऐसा नीति-ग्रन्थ नहीं जिसमें महाराजा भर्तृहरि के अर्थ गौरवपूर्ण श्लोक उद्धृत न किये गये हों और संसार की कोई ऐसी प्रसिद्ध भाषा नहीं, जिसमें इन तीनों ग्रन्थों के अनेक अनुवाद और छायानुवाद न हुए हों। संसार के व्यवहार, मनुष्य-जीवन के अनुभव, नीति-शिक्षा और भोग तथा वैराग्य में से प्रत्येक विषय पर नाना लेखकों और कवियों के ग्रन्थ-के-ग्रन्थ रचे पड़े हैं, परन्तु उनके होते हुए भी महाराजा भर्तृहरि का एक-एक श्लोक सुनने और सुनाने वालों का सिर झुका देता है, उनके दिल तक चोट करता है और सब को कवि की रचना के अनोखेपन का कायल कर डालता है। ऐसी महत्व-पूर्ण और प्रसिद्ध रचनाओं का हिन्दी अनुवाद तथा व्याख्यान श्रीयुत हरिदासजी वैद्य ने सुन्दर, सचित्र, मनोरञ्जक रूप में हिन्दी-पाठकों की भेंट किया है।

इन तीनों ग्रन्थों के हिन्दी-अनुवाद तो अन्य भी हुए हैं, परन्तु हम निःसंकोच कह सकते हैं कि इन श्लोकों का ऐसा सुन्दर, सरल, सुगम, सुविस्तृत और विशद अनुवाद व व्याख्यान हमारे देखने में अब तक नहीं आया। शायद यही कारण है कि, पुस्तकें इतनी बड़ी होने पर भी, इन में से प्रत्येक के अनेक संस्करण हो चुके हैं। श्री हरिदासजी ने अपने अनुवाद तथा व्याख्यान का क्रम यह रक्खा है—

पहले मूल श्लोक देकर उसका हिन्दी में शब्दानुवाद किया है। फिर श्लोक की विस्तृत व्याख्या करते हुए हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी, संस्कृत आदि भाषाओं के उसी अभिप्राय के द्योतक प्रासंगिक दोहा, चौपाई, शेर, श्लोक, आदि पद्यों के साथ-साथ निजी अनुभवों और मनोरंजक कथा-कहानियों से कवि का भाव सर्वथा स्पष्ट कर दिया है। अन्त में सरल भाषा में और मोटे अक्षरों में श्लोक का भावार्थ लिख कर, उसका अँग्रेज़ी अनुवाद भी दे दिया है।

इस सब के अतिरिक्त बीच-बीच में चित्र देकर पुस्तक और भी सुन्दर बना दी गई है। श्लोकों के साथ उद्धृत किए गए उर्दू व हिन्दी के पद्य अनेक स्थानों पर बिलकुल मौज़ूँ, चुभते हुए और बड़े मनोरंजक हैं। पुस्तक की छपाई और जिल्द सुन्दर तथा मज़बूत हैं। यह सब कुछ देखते मूल्य भी उचित ही है।



*'वीणा' ( मई ) की राय—*

संस्कृत-साहित्य में भर्तृहरि शतकों का स्थान बहुत ऊँचा है। कुछ समय पहले तक तो इन शतकों के श्लोकों का याद रहना और बात-चीत, व्याख्यान, लेखन आदि में उन श्लोकों का उद्धरण देना, विद्वत्ता का एक प्रमुख अंग माना जाता था। ऐसे उपयोगी साहित्य को कई विद्वानों ने समय-समय पर हिन्दी-रूप दिया है; परन्तु बाबू हरिदासजी वैद्य ने अपने अनुवाद-द्वारा जिस रूप में इन शतकों को हिन्दी-संसार के सम्मुख रखा है उसके लिए हिन्दी-संसार उनका सदा स्मरण रखेगा। इस समय हमारे सम्मुख नीति-शतक और वैराग्य-शतक हैं। यों तो मूल ग्रन्थों में सौ-सौ श्लोक ही हैं, जो अपने शब्दार्थों-सहित पचास-पचास पृष्ठों में ही आ सकते हैं; परन्तु वैद्य जी ने जिस ढँग से अनुवाद किया है उससे इन विशाल ग्रन्थों की पृष्ठ-संख्या क्रमशः ५४१ और ५८५ हो गई है। इसलिये कहना चाहिये कि, यह अनुवाद नहीं, एक तरह का छोटा-मोटा भाष्य ही है। ऐसे विशालकाय ग्रन्थों का प्रकाशन करना श्री० हरिदास वैद्य का ही साहस है, जो उनके स्वभाव के अनुरूप है। जिन्होंने श्री हरिदास जी वैद्य का जीवन-चरित्र पढ़ा होगा, उन्हें ज्ञात होगा कि, वे साहस के एक मूर्त्तिमान उदाहरण हैं। उन्होंने अपने जीवन में जिस प्रकार की संकटमय परिस्थितियों से साहसपूर्ण युद्ध किया है, उस प्रकार सामान्य मनुष्य नहीं कर सकते। यही कारण है कि, उनके प्रत्येक कार्यों में साहस का बड़ा भारी हाथ दिखलाई पड़ता है। हिन्दी-

साहित्य जगत् में जब से बाबू हरिदास जी वैद्य ने प्रकाशन का कार्य हाथ में लिया तब से पुस्तकों की छपाई-सफाई में सुन्दरता, गैट-अप की मनोहरता और जिल्द-बन्दी की विशेषता में भी उनके साहस की छाप स्पष्ट दिखलाई पड़ती है और उसका प्रभाव हिन्दी-प्रकाशन पर भी पड़ा है। सारांश यह है कि, बा० हरिदास जी एक विशेष व्यक्ति हैं और उनकी यही विशेषता इन शतकों में भी दिखलाई पड़ती है।

ये दोनों शतक उपदेश-सामग्री से भरे पड़े हैं। संसार कैसा है? इसमें काम क्रोधादि शत्रुओं द्वारा मनुष्य-जाति का किस प्रकार नाश होता है? सज्जन कौन है? दुर्जन कौन है? मनुष्यों में कौन-कौन गुण चाहियें? किन दुर्गुणों से दूर रहना आवश्यक है? संसार से किस प्रकार उद्धार हो सकता है? आदि, अनेक बातों पर इस ग्रन्थकार ने अपने विचार प्रकट किये हैं। उन्हीं विचारों को अनुवादक महोदय ने अपनी सरल और सुन्दर भाषा में पल्लवित करने की कृपा की है। उदाहरण देखिये वैराग्य-शतक का ३८ वाँ श्लोक है।

*वयं येभ्यो जाताश्चिरपरिगता एव खलु ते,*
*समं यैः संवृद्धाः स्मृतिविषयतां तेऽपि गमिताः।*
*इदानीमेते स्मः प्रतिदिवसमासन्नपतना—*
*द्गतास्तुल्यावस्थां सिकतिलनदीतीरतरुभिः॥*

वैद्यजी ने इसका अनुवाद किया है।

"जिनसे हमने जन्म लिया था, उन्हें इस दुनियां से गये बहुत दिन हो गये; जिनके साथ हम बड़े हुए थे वे भी इस दुनियाँ को छोड़ कर चले गये। अब हमारी दशा भी रेतीले नदी के किनारे के वृत्तों की-सी हो रही है, जो दिन-दिन जड़ छोड़ते हुए गिराऊ होते चले जाते हैं।"

इसके बाद वैद्यजी ने लगभग २ पृष्ठों में इस श्लोक पर विशद विवेचन किया है और फिर पद्यानुवाद अँगरेज़ी-अनुवाद दिया है।

ग्रन्थों में अपने विषय से सम्बन्ध रखने वाले चित्र भी बहुत अधिक संख्या में दिये गये हैं।

इस साहस-पूर्ण साहित्य-प्रकाशन के लिये हम वैद्य जी को हार्दिक धन्यवाद देते हैं और हिन्दी-भाषा-भाषी सज्जनों से प्रार्थना करते हैं कि वे यदि शान्ति, हित और कल्याण की भावना रखते हैं, तो इन ग्रन्थों को अवश्य पढ़ें।

*'तपोभूमि' की राय—*

नीति शतक के भाव को सरल भाषा में स्पष्टतया प्रगट करने के अतिरिक्त वृन्द कवि, तुलसीदास, उस्ताद ज़ौक़, महाकवि ग़ालिब, दाग़ आदि महानुभावों के ठीक वैसे ही नीति-सम्बन्धी भाव को प्रगट करने वाली चौपाइयाँ, शैर, दोहे आदि भी दिये गये हैं, जिनसे पुस्तक बड़ी रोचक हो गई है। अँगरेज़ी अनुवाद भाव-पूर्ण किया गया है।

हमें पूर्ण आशा है कि हिन्दी जगत् में नीतिशतक के अनुवाद का यथेष्ट सम्मान होगा। श्री० वैद्य हरिदास जी का परिश्रम निस्संदेह सराहनीय है।

*"हिन्दी बंगवासी" की राय—*

हिन्दी के सुप्रतिष्टित विद्वान् और महारथी, सफल नाट्यकार, अगणित ग्रन्थों के जन्म-दाता, श्री वैंकटेश्वर समाचार और हिन्दी बंगवासी प्रभृति प्रतिष्ठित पत्रों के मुख्य सम्पादक, श्री मान बाबू हरिकृष्णजी जौहर महोदय लिखते हैं:—

वैराय शतक। यह बताने का प्रयोजन नहीं, कि पूर्व-कालमें इस भारत-भूमि में एक-से-एक पुरुप-रत्न हो गये हैं। उन्हीं पुरुष-रत्नों में इस पुस्तक के रचयिता नरेन्द्र-शिरोमणि विक्रमादित्य के ज्येष्ठभ्राता महाराज भर्तृहरिजी भी एक थे। अपने जीवनके प्रथमांशमें धर्म-पूर्व्वक प्रजाका पालन कर, महा-राज भर्तृहरिने जगतके उदारचेता नरेशोंमें जो कीर्त्ति अर्जित की है, उसकी ज्योतिसे अब तक शासन-इतिहास जगमगा रहा है, फिर इस संसार को सदा त्रयतापों से सन्तप्त देख, आपने देव-राज इन्द्र के सदृश भोग-विलासों पर लात मार, वैराग्य धारण कर लिया और संसारी मनुष्योंके प्रति सदय हो, उनके हृदय को शान्त एवं अमर करने के लिये, इस "वैराग्य शतक" द्वारा सुधावृष्टि कर, अपनी कीर्त्ति-कौमदी को और अचल कर दिया है। प्रस्तुत पुस्तक में उन्हीं प्रातःस्मरणीय भर्तृहरि जी-



रचित वैराग्यशतक के श्लोकों की व्याख्या की गई है। इसके अनुवादक हैं, हिन्दी के सुप्रसिद्ध लेखक तथा अत्युत्तम ग्रन्थ-प्रकाशक श्रीयुक्त हरिदासजी वैद्य महाशय। यों तो वैराग्य-शतक के बहुतेरे हिन्दी-अनुवाद हो चुके हैं, किन्तु जैसी विशेषतायें इसमें हैं, वैसी विशेषतायें और कहीं नहीं देखी जातीं। इसमें, आरम्भ में मूल श्लोक है, उसके नीचे भावार्थ, फिर ख़ूब सरल हिन्दीमें सुविस्तृत व्याख्या की गई है, बादको मनोहारिणी हिन्दी-कविताओं में संस्कृत श्लोक के भाव दर्शा, सोने में सुगन्ध का सञ्चार कर दिया गया है और साथ ही प्रत्येक पद्यका अँगरेज़ी अनुवाद भी दिया गया है। सारांश यह है, कि वैराग्य-शतक जैसे गहन विषय को भी वैद्य महाशयने हिन्दी-भाषियों के लिये भी सुबोध तथा रुचिकर बनाने में भरसक कोई कोर कसर नहीं रखी है और साथही महाराज भर्तृहरि की जीवनी लिख कर इस की उपयोगिता और बढ़ा दी है। यह तो हुई भीतरी बातें; बाहरी सजावटों में तो सचमुच आपने कमालही कर दिया है। प्रथमतः इसकी सुनहली जिल्द ऐसी मनोहारिणी हुई है, कि पुस्तक हाथ में लेते ही चित्त प्रसन्न हो जाता है, काग़ज़ भी ख़ूब मोटा है और छपाई-सफ़ाई के सम्बन्ध में इतना ही कहना पर्य्याप्त है, कि यह हरिदास एण्ड कम्पनी की चीज़ है। पुस्तक में कोई सत्रह ( अब २६ हैं ) चित्र दिये गये हैं और सभी भर्तृहरिजी के जीवन की विविधावस्थाओं से सम्बन्ध रखते हुए नयनाभिराम तथा भावपूर्ण हुए हैं। पुस्तकका नाम ही विषय का द्योतक है।

यदि कोई सचमुच इस जगत्के उत्ताप से परित्राण चाहता हो, तो उसे अवश्य ही "वैराग्य शतक"की शरण लेना चाहिए। मनमें कैसी ही भीषण चिन्ता की चिता क्यों न जलती हो, किन्तु "वैराग्य शतक" को उलट कर देखते ही वह शान्त हो जाती है; हृदय शीतल हो जाता है। इसके पद-पदमें, अक्षर-अक्षरमें अमृत भरा हुआ है। फिर: जिसने इसे पिया अवश्य ही अमर हो जायगा। स्वयं भर्तृहरिजी कहते हैं,—"भोगे रोगभयं कुलेच्युतिभयं वित्तेनृपालाद्भयं। मान्येदैन्यभयं बले रिपुभयं रूपे जरायाः भयं। शास्त्रेवादभयं गुणे खलभयं काये कृतान्ताद्भयं। सर्व्वं वस्तु भयान्वितं भुवि नृणां वैराग्यमेवाभयम्।" निःसन्देह इस सन्तप्त संसारसे परित्राण पानेके लिए वैराग्य ही कल्पवृक्ष है। इसलिए प्रत्येक मनुष्यको वैराग्यशतकका नित्य कुछ पाठ करना चाहिए। इसमें सन्देह नहीं कि, श्रीयुक्त हरिदासजी भी इस ग्रन्थरत्नको इस सज-धजके साथ प्रकाशित कर हिन्दी-संसारके बड़े ही प्रशंसनीय धन्यवादार्ह हुए हैं। पुस्तकमें एक यह भी विशेषता देखी जाती है कि, सुन्दर रेशमी बुकमार्क लगा दिया गया है, जिससे पढ़नेवालोंको निशान करनेमें सुविधा हो, सुनहली जिल्ददार ऐसी सुन्दर पुस्तकका दाम पाँच रुपये मात्र है।

*"धर्माभ्युदय" की राय—*

"धर्माभ्युदय" सम्पादक, पण्डित नारायणदत्तजी शर्मा, आगरा ७—२० को लिखते हैं:—

यह महाराजा भर्तृहरि कृत "वैराग्य शतक" संस्कृत-पुस्तक का हिन्दी-अँग्रेजी अनुवाद है। अनुवाद गद्य और पद्य दोनों ही में किया गया है । अनुवादक महाशयने इस अनुवादको बड़े परिश्रमसे किया है । गोसाईं तुलसीदासजी आदि-आदि हिन्दीके अनेक कवियोंके पद्य भी यत्र-तत्र रख दिए हैं । साथ ही उर्दू साहित्यके सिरमौर महाकवि दाग़, ग़ालिब और जौक़ के काव्य भी दिए हैं । इससे हिन्दी-साहित्य के नवयुवा और युवतियाँ भी इस वैराग्य शतकके साथ-साथ ही उर्दू-साहित्यका भी कुछ रसास्वादन कर लेंगे । अनुवादकजीने "भोगे रोगभयं कुलेच्युति-भयं वित्तेनृपालाद्भयम्" इस श्लोकका अनुवाद कर महात्मा सुन्दरदासका निम्न पद्य दिया है:—

*"सर्प डसे सु नहीं कछु तालक, बीछु लगे सु भलो करि मानौ ।*
*सिंह खाय तु नाहिं कछु डर, जो गज मारन तो नहिं हानौ ॥*
*आग जरौ जल बूड़ि मरो, गिरि जाय गिरो कछु भै मत आनौ ।*
*"सुन्दर" और भले सब ही यह, दुर्जन संग भलौ जिन जानौ ॥*

इसके पश्चात् महाशय "ग़ालिब" का निम्न वाक्य है:—

*रहिए अब ऐसी जगह चल कर, जहाँ कोई न हो ।*
*हमसखुन कोई न हो, और हमज़बाँ कोई न हो ॥*
*बे दरो दीवार सा, इक घर बनाना चाहिए ।*
*कोई हमसाया न हो, और पासबाँ कोई न हो ॥*

*पड़िए गर बीमार, तो कोई न हो तीमारदार।*
*और अगर मर जाइए, तो नोहाख्वां कोई न हो॥*

इत्यादि काव्यों से पुस्तक की शोभा बहुत ही बढ़ गई है। पुस्तक में २६ चित्र दिये हुए हैं। इन चित्रों से पुस्तक की शोभा दुबाला हो गई है। ऐसे भावपूर्ण, भड़कदार चित्रों की पुस्तक के लिये हम श्रीयुत बाबू हरिदास जी वैद्य महोदय को अनेकशः धन्यवाद देते हैं। छपाई-सफ़ाई के लिये कलकत्ता की हरिदास कम्पनी स्वयं ही बहुत प्रसिद्ध है। उसके लिए कुछ कहने की आवश्यकता नहीं। उन्हींके प्रेस में यह अमूल्य पुस्तक छपी है। पुस्तक को एक बार हाथ में लेकर फिर छोड़ने को चित्त नहीं चाहता। जिस "अमरफल" के कारण महाराजा भर्तृहरि वैरागी हुए और यह वैराग्यशतक लिखा है; उसी कथा को अनुवादक महोदय ने बड़ी ही सरस और सरल भाषा में लिखा है। प्रत्येक हिन्दी और अँग्रेजी साहित्य के प्रेमी को इस पुस्तक को मँगाना चाहिए।

*'गृहलक्ष्मी' की राय—*

"गृहलक्ष्मी" में "निर्बल-सेवक" और "दरोगा दफ्तर" प्रभृति पत्रों के सम्पादक और अनेक ग्रन्थों के रचयिता पण्डितवर नरोत्तमजी व्यास महोदय श्रावण ७७ को लिखते हैं—

भारत-सम्राट् विक्रमादित्य के ज्येष्ठ सहोदर, बांधवेश, महाराजा श्री भर्तृहरि का नाम देश के पठित-समाज में यथेष्ट



परिचित है। आप भारत के उन पहुँचे हुए, त्यागी-वैरागी योगियों में एक थे, जो आज-दिन अमर पुरुष कहलाते हैं एवं जिन्होंने अपनी विलासप्रिय प्रियतमा पटरानी पिङ्गला का पापाचरण देख, एक अभूतपूर्व ज्योति का दर्शन कर, क्षण-भर में ही संसार की निरर्थकता उपलब्ध कर ली थी। आलोच्य 'वैराग्य-शतक' आप ही की रचना है। रचना संस्कृत में की गयी है एवं वह अति सुन्दर है। संस्कृतज्ञों में युगों से उसका यथेष्ठ सम्मान होता चला आया है। अतएव चीज़ पुरानी है। किन्तु आज इस पुरानी चीज़ का स्वरूप हम एक नये आइने में देख रहे हैं; कि जिसने इसकी क़ीमत पहले की अपेक्षा सौगुनी बढ़ा दी है। वह आइना है; इसकी टीका या अनुवाद। फिर वह अनुवाद कोरा हिन्दी में गुणहीन, स्वाद-शून्य, शब्दानुवाद ही नहीं है; वरन् उसमें भी एक भारी विशेषता है; और वह विशेषता यह है, कि अनुवादक ने अपने पाठकों को विषय की सत्यता सिद्ध करने के लिये पहले महाराजा भर्तृहरि का इतिहास और प्रवादसम्मत विस्तृत जीवन-चरित्र दिया है। बाद को ग्रन्थारम्भ कर, प्रत्येक श्लोक के नीचे अतिशय सरल हिन्दी में उसका अर्थ, अर्थ के नीचे विस्तृत व्याख्या, व्याख्या के अन्त में महाराजा प्रतापसिंह, जो कि हिन्दी के एक अच्छे, किन्तु अप्रसिद्ध कवि मालूम होते हैं, उनकी हृदय को अपूर्व शान्ति देने वाली कवितायें और बाद को अँग्रेजी अनुवाद दिया गया है, जिससे अँग्रेजी शिक्षित-समाज भी भारतीय भाषा-काव्यों के उच्च भावों का

भावुक बन जाय। इसके सिवा अनेक स्थानों पर श्लोकों के भावों से टक्कर खाती हुई "तुलसी सतसई, सुन्दर विलास, कबीर की साखी" की हिन्दी कविताओं के अलावा, उर्दू कवि दाग़, जौक़ और ग़ालिब के रसीले 'अशआर' भी दिये गये हैं, जिससे पुस्तक की क़ीमत नहीं वरन् अनुवाद का मूल्य बहुत-कुछ बढ़ गया है। फिर हैं—प्रत्येक श्लोक का भाव उक्त विविध प्रकारों से हृदयस्थ करा देने वाली सामग्री के बाद भी—बढ़िया चित्र, कि जिन्हें देख कर ही फिर पुस्तक पढ़ने की आवश्यकता नहीं रहती। रही छपाई और सफाई, सो उसके लिये हरिदास कम्पनी का नाम ले देना ही काफ़ी है। अतः जो लोग विरागवादी हैं अथवा जिन्हें स्त्रियों और संसार से घृणा है, वे तो इस पुस्तक को अवश्य पढ़ें; किन्तु जो लोग संसार को सारवान् समझते हैं, वे भी यदि इसे पढ़ें तो कुछ हानि नहीं।

*'ब्राह्मण-सर्वस्व' की राय—*

"संस्कृत के धुरन्धर विद्वान्, कलकत्ता यूनीवरसिटी के वेद-व्याख्याता-स्वर्गवासी पण्डितवर भीमसेनजी के सुयोग्य पुत्र "ब्राह्मण-सर्वस्व"—सम्पादक पं० ब्रह्मदेवजी मिश्र, शास्त्री, काव्यतीर्थ महोदय लिखते हैं,—

हरिदास कम्पनी ने लोकप्रिय पुस्तकों के प्रकाशित करने में अच्छा नाम कमाया है। रूप-रङ्ग और छपाई में इस कम्पनी की पुस्तकें अनिन्द्य हैं। पुस्तक हाथ में लेकर पढ़ने को जी चाहता है। इस कम्पनी की पुस्तकों की एक विशेषता यह भी है कि,

प्रायः सब पुस्तकों में चित्र भी होते हैं। इस "वैराग्यशतक" में भी ऊपर कही हुई, सब विशेपताओं की रक्षा की गई है।

महाराजा भर्तृहरि के तीनों शतक, विशेपतः संस्कृत-साहित्य सेवियों में और साधारणतः हिन्दी प्रेमी पाठकों में ख़ूब प्रसिद्धि पा चुके हैं। भर्तृहरिजी की रचना सरस, सरल और हृदयग्राहिणी है। उन्होंने जो कुछ कहा है, वह ख़ूब अनुभव-पूर्वक कहा है; इसीलिये उनकी कविता का आदर है और उसमें बनावट नहीं मालूम पड़ती। उनके बनाये तीनों शतकों के हिन्दी अनुवाद अबतक अनेक स्थानों से निकल चुके हैं। पर इस अनुवादने युगान्तर उपस्थित कर दिया है। ऐसा सचित्र अनुवाद निकालना तो दूर रहा; इस के होने की कल्पना भी किसी ने न की होगी। श्लोकों के आधार पर जो चित्र इसमें छपे हैं, वे श्लोकों को अच्छी तरह व्यक्त करते हैं। फिर इस अनुवाद की भाषा इतनी सरल है, कि थोड़े पढ़े-लिखे भी वैराग्य जैसे कठिन और रुक्ष विपय को अच्छी तरह हृदयङ्गम कर सकते हैं।........................पुस्तक को अच्छी और सर्वोपयोगी बनाने में कुछ उठा नहीं रक्खा गया है। पुस्तक के प्रारम्भ में वैराग्यशतक की उत्पत्तिका तथा महाराजा भर्तृहरि के वैराग्य का कारणभूत उपाख्यान विस्तृत रूप से लिखा गया है।

*'पाटलीपुत्र' लिखता है—*

योगिराज भर्तृहरि का नाम कौन भारत-वासी नहीं जानता! आपकी धनवितृष्णा; संसार-विरक्ति और राजत्याग के लिये

